नाम लेत भवसिन्धु सुखाहीं। करहु विचार सुजन मन माहीं॥
राम सकुल रन रावन मारा। सीय सहित निजपुर पगु धारा॥
राजा राम अवध रजधानी। गावत गुन सुर मुनि वरबानी॥
सेवक सुमिरत नाम सप्रीती। बिनु श्रम प्रबल मोहदलु जीती॥
फिरत सनेह मगन सुखु अपने। नाम प्रताप सोच नहिं सपने॥

दोहा

ब्रह्म रामते नाम बड़ बरदायक बरदानि।
रामचरित सत कोटि महँ लिय महेस जिय जानि॥

चौपाई

नाम प्रसाद शम्भु अविनासी। साज अमंगल मंगलरासी॥
सुकसनकादि सिद्ध मुनि योगी। नाम प्रसाद ब्रह्मसुख भोगी॥
नारद जानेउ नाम प्रतापू। जगप्रिय हरि हरिहरप्रिय आपू॥
नाम जपत प्रभु कीन्ह प्रसादू। भगतशिरोमनि भे प्रहलादू॥
ध्रुव सगलानि जप्यो हरिनाऊं। पायउ अचल अनूपम ठाऊं॥
सुमिरि पवनसुत पावन नामू। अपने वस करि राखे रामू॥
अपर अजामिल गज गनिकाऊ। भये मुकुत हरि नाम प्रभाऊ॥
कहउँ कहां लगि नाम बड़ाई। रामु न सकहिं नामगुन गाई॥

दोहा

नाम राम को कलपतरु कलिकल्यान निवासु।
जो सुमिरे भयो भांग ते तुलसी तुलसीदासु॥

चौपाई

चहुंयुग तीनिकाल तिहुं लोका। भये नाम जपि जीव विसोका॥
वेद पुरान सन्त मत येहू। सकल सुकृत फल राम सनेहू॥
ध्यानु प्रथम जुग मख जुग दूजे। द्वापर परितोषत प्रभु पूजे॥
कलि केवल मलमूल मलीना। पाप पयोनिधि जनमनमीना॥
नाम कामतरु काल कराला। सुमिरत समन सकल जगजाला॥
रामनाम कलि अभिमतदाता। हित परलोक लोक पितु माता॥
नहिं कलि करम न भगति विवेकू। राम नाम अवलम्बन एकू॥

कालनेमि कलि कपटनिधानू। नाम सुमति समरथ हनुमानू॥

दोहा

राम नाम नरकेसरी कनक कसिपु कलिकाल।
जापक जन प्रह्लाद जिमि पालहिं दलि सुरसाल॥

चौपाई

भाय कुभाय अनप आलसहू। नाम जपत मंगल दिसि दसहू॥
सुमिरि सो नाम राम गुनगाथा। करौं नाइ रघुनाथहि माथा॥
मोरि सुधारहिं सो सब भांती। जासु कृपा नहिं कृपा अघाती॥
राम सुस्वामि कुसेवक मोसो। निज दिसि देषि दयानिधि पोसो॥
लोकहुं वेद सुसाहिब रीती। विनय सुनत पहिंचानत प्रीती॥
गनी गरीब ग्रामनर नागर। पण्डित मूढ़ मलीन उजागर॥
सुकवि कुकवि निजमति अनुसारी। नृपहिं सराहत सब नरनारी॥
साधु सुजान सुसील नृपाला। ईसअंसभव परम कृपाला॥
सुनि सनमानहिं सबहिं सुबानी। भनित भगति नति गति पहिंचानी॥
यह प्राकृत महिपाल सुभाऊ। जानिसिरोमनि कोसलराऊ॥
रीझत राम सनेह निसोते। को जग मंद मलिन मति मो ते॥

दोहा

शठ सेवक की प्रीति रुचि रषिहहिं राम कृपालु।
उपलकिये जल जान जिन सचिव सुमति कपि भालु॥
महूं कहावत सब कहत राम सहत उपहास।
साहिब सीतानाथ से सेवक तुलसीदास॥

चौपाई

अति बड़ि मोरि ढिठाई खोरी। सुनि अघ नरकहु नाक सिकोरी॥
समुझि सहमि मोहिं अपडर अपने। सो सुधि राम कीन्ह नहिं सपने॥
सुनि अवलोकि सुचित चपु चाही। भक्ति मोरि मति स्वामिसराही॥
कहत नशाइ होइ अति नीकी। रीझत राम जानि जन जीकी॥
रहत न प्रभुचित चूक कियेकी। करत सुरति सौ बार हियेकी॥
जेंहि अघ बधेउ ब्याध जिमि बाली। फिरि सुकंठ सोइ कीन्ह कुचाली॥

सोइ करतूति बिभीषन केरी। सपनेउ सो न राम हियँ हेरी॥
ते भरतहि भेंटत सनमानें। राजसभा रघुराज बखानें॥

दोहा

प्रभु तरु तर कपि डार पर ते किय आपु समान।
तुलसी कहूँ न राम से साहिब सीलनिधान॥
राम निकाई रावरी है सबही को नीक।
जो यह सांची है सदा तौ नीको तुलसी क॥
यहि बिधि निज गुन दोष कहि सबहिँ बहुरि सिरु नाय।
बरनउँ रघुबर बिशदजसु सुनि कलिकलुष नसाय॥

चौपाई

यागवल्क्य जो कथा सुहाई। भरद्वाज मुनिवरहिं सुनाई॥
कहिहौं सोइ संवाद बखानी। सुनहु सकल सज्जन सुखु मानी॥
संभु कीन्ह यह चरित सुहावा। बहुरि कृपा करि उमहिं सुनावा॥
सो शिव कागभुशुण्डिहि दीन्हा। रामभगति-अधिकारी चीन्हा॥
तेहि सन यागवल्क्य मुनि पावा। तिन पुनि भरद्वाज प्रति गावा॥
ते बकता श्रोताबकता सम शीला। समदरशी जानहिँ हरिलीला॥
जानहि तीनिकाल निज ग्याना। करतलगत आमलक समाना॥
औरौ जे हरिभगत सुजाना। कहहिं सुनहिंसमुझहिं बिधिनाना॥

दोहा

मैं पुनि निज गुरु सन सुनी कथा सु सूकरखेत।
समुझी नहिं तसि बालपन तब अति रहेउँ अचेत॥
श्रोता बकता ग्याननिधि कथा राम कै गूढ़।
किमि समुझै यह जीव जड़ कलिमलग्रसित बिमूढ़॥

चौपाई

तदपि कही गुर बारहिं बारा। समुझि परी कछु मति अनुसारा॥
भाषाबद्ध करब मैं सोई। मोरे मन प्रबोध जेहि होई॥
जस कछु बुधि बिबेक बल मेरे। तस कहिहौं हियँ हरिके प्रेरे॥
निज संदेह मोह भ्रम हरनी। करौं कथा भवसरितातरनी॥

बुध विश्राम सकलजनरंजनि । रामकथा कलिकलुषविभंजनि ॥
रामकथा कलिपन्नगभरनो । पुनि विवेकपावक कहुँ अरनी ॥
राम कथा कलिकामद गाई । सुजन सजीवनिमूरि सुहाई ॥
सोइ बसुधातल सुधातरंगिनि । भयभंजनि भ्रमभेकभुअंगिनि ॥
असुरसेन सम नरकनिकंदिनि । साधु विबुध कुलहित गिरिनंदिनि ॥
सन्तसमाजपयोधि रमा सी । विश्वभारभर अचल छमा सी ॥
जमगनमुहँमसि जग जमुनासी । जीवनमुकुति हेतु जनु कासी ॥
रामहिं प्रिय पावनि तुलसी सी । तुलसिदास हित हिय हुलसी सी ॥
शवप्रिय मेकलसैलसुतासी । सकल सिद्धि सुखसम्पतिरासी ॥
सद्गुन सुरगन अंब अदिति सी । रघुवरभगत प्रेमपरमिति सी ॥

दोहा

रामकथा मंदाकिनी चित्रकूट चित चारु ।
तुलसी सुभग सनेहवन सियरघुवीरविहारु ॥

चौपाई

रामचरित चिंतामनि चारु । संतसुमति तिअ सुभग सिंगारु ॥
जग मंगल गुन ग्राम राम के । दानि मुकुति धन धरम धाम के ॥
सद्गुर ग्यान बिराग जोग के । विबुध बैद भवभीमरोग के ॥
जननि जनक सियरामपेम के । बीज सकल ब्रत धरम नेम के ॥
समन पाप संताप सोक के । प्रिय पालक परलोक लोक के ॥
सचिव सुभट भूपति विचार के । कुंभज लोभउदधि अपार के ॥
काम कोह कलिमल करिगन के । केहरिसावक जनमन बन के ॥
अतिथि पूज्य प्रियतम पुरारि के । कामद घन दारिद दवारि के ॥
मंत्र महामनि बिषयब्याल के । मेटत कठिन कुअंक भाल के ॥
हरन मोहतम दिनकरकर से । सेवकसालिपाल जलधर से ॥
अभिमत दानि देवतरुवर से । सेवत सुलभ सुखद हरि हर से ॥
सुकवि सरद नभ मन उडगन से । रामभगत जन जीवनधर से ॥
सकल सुकृत फल भूरिभोगसे । जगहित निरुपधि साधु लोग से ॥
सेवकमनमानस मराल से । पावन गंगतरंगमाल से ॥

दोहा

कुपथ कुतरक कुचाल कलि कपटदंभ पाषंड।
दहन रामगुनग्राम जिमि इंधन अनल प्रचंड॥
रामचरित राकेसकर सरिस सुखद सब काहु।
सज्जनकुमुद चकोर चित हित बिसेषि बड़लाहु॥

चौपाई

कीन्ह प्रश्न जेहि भांति भवानी। जेहिबिधि शंकर कहा बखानी॥
सो सब हेतु कहब मैं गाई। कथा प्रबंध बिचित्र बनाई॥
जेहि यह कथा सुनी नहि होई। जनि आचरज करैं सुनि सोई॥
कथा अलौकिक सुनहिं जे ग्यानी। नहिं आचरज करहिं अस जानी॥
राम कथा कै मिति जग नाहीं। अस प्रतीति तिनके मनमाहीं॥
नाना भांति रामअवतारा। रामायन सतकोटि अपारा॥
कलपभेद हरिचरित सुहाये। भांति अनेक मुनीसन्ह गाये॥
करिय न संसय अस उर आनी। सुनिअ कथा सादर रति मानी॥

दोहा

राम अनंत अनंतगुन अमित कथा बिस्तार।
सुनि आचरजु न मानिहहिं जिनके बिमल बिचार॥

चौपाई

येहिबिधि सब संसय करि दूरी। सिरधरि गुरपदपंकजधूरी॥
पुनि सबही बिनवौं कर जोरी। करत कथा जेहि लागु न खोरी॥
सादर शिवहिं नाइ अब माथा। बरनउं बिसद रामगुनगाथा॥
संवत सोरह सै इकतीसा। करौं कथा हरिपद धरि सीसा॥
नौमी भौमवार मधु मासा। अवधपुरी यह चरित प्रकासा॥
जेहि दिन रामजनम श्रुति गावहिं। तीरथ सकल तहां चलि आवहिं॥
असुर नाग खग नर मुनि देवा। आय करहिं रघुनायकसेवा॥
जन्ममहोत्सव रचहिं सुजाना। करहिं रामकलकीरति गाना॥

दोहा

मज्जहिं सज्जनवृन्द बहु पावन सरजूनीर।

जपहिं राम धरि ध्यान उर सुंदर स्याम सरीर ॥

चौपाई

दरस परस मज्जन अरु पाना । हरैं पाप कह वेद पुराना ॥
नदी पुनीत अमित महिमा अति । कहि न सकै सारदा विमलमति ॥
रामधामदा पुरी सुहावनि । लोक समस्त विदित जगपावनि ॥
चारि खानि जगजीव अपारा । अवध तजे तनु नहिं संसारा ॥
सब विधि पुरी मनोहर जानी । सकलसिद्धिप्रद मंगलखानी ॥
विमल कथा कर कीन्ह अरंभा । सुनत नसाहिं काममददंभा ॥
रामचरितमानस यहि नामा । सुनत श्रवन पाइय विश्रामा ॥
मनकर विषय अनल बन जरई । होइ सुखी जो यहि सर परई ॥
रामचरितमानस मुनिभावन । विरचेउ संभु सुहावन पावन ॥
त्रिविधदोषदुखदारिद दावन । कलिकुचाल कलिकलुषनसावन ॥
रचि महेस निज मानस राखा । पाइ सुसमउ सिवा सन भाखा ॥
ताते रामचरितमानस वर । धरेउ नाम हिअ हेरि हरषि हर ॥
कहौं कथा सोइ सुखद सुहाई । सादर सुनहु सुजन मन लाई ॥

दोहा

जस मानस जेहि विधि भयो जग प्रचार जेहि हेतु ।
अब सोइ कहौं प्रसंग सब सुमिरि उमा वृषकेतु ॥

चौपाई

संभुप्रसाद सुमति हिअ हुलसी । राम चरितमानस कवि तुलसी ॥
करइ मनोहर मति अनुहारी । सुजन सुचित सुनि लेहु सुधारी ॥
सुमति भूमिथल हृदय अगाधू । वेद पुरान उदधि घन साधू ॥
बर्षहिं राम सुजस वर बारी । मधुर मनोहर मंगलकारी ॥
लीलासगुन जो कहहिं बखानी । सोइ स्वच्छता करै मलहानी ॥
प्रेम भगति जो बरनि न जाई । सोइ मधुरता सुसीतलताई ॥
सो जल सुकृतसालि हित होई । रामभगति जन जीवन सोई ॥
मेधा महिगत सो जल पावन । सकिलि श्रीवणमगु चलेउ सुहावन॥
भरेउ सुमानस सुथल थिराना । सुखद सीत रुचि चारु चिराना ॥

दोहा

सुठि सुन्दर संबादवर बिरचेउ बुद्धि बिचारि।
तेइँ यहि पावन सुभग सर घाट मनोहर चारि॥

चौपाई

सप्त प्रबंध सुभग सोपाना। ग्याननयन निरषत मनमाना॥
रघुपतिमहिमा अगुन अबाधा। बरनब सोइ बरबारि अगाधा॥
रामसीयजस सलिल सुधासम। उपमा बीचिबिलास मनोरम॥
पुरइनि सघन चारु चौपाई। जुगुति मंजु मनि सीप सुहाई॥
छन्द सोरठा सुंदर दोहा। सोइ बहुरंग कमलकुल सोहा॥
अरथ अनूप सुभाव सुभासा। सोइ पराग मकरन्द सुबासा॥
सुकृतपुंज मंजुल अलिमाला। ग्यान बिराग बिचार मराला॥
धुनि अवरेब कबित गुनजाती। मीन मनोहर ते बहु भांती॥
अर्थ धर्म कामादिक चारी। कहब ग्यान बिग्यान बिचारी॥
नवरस जपतप जोग बिरागा। ते सब जलचर चारु तड़ागा॥
सुकृती साधु नाम गुनगाना। ते बिचित्र जलबिहँग समाना॥
सन्तसभा चहुँदिसि अँबराई। श्रद्धा रितु बसंत सम गाई॥
भगति निरूपन बिबिध बिधाना। छमा दया दम लता बिताना॥
सम यम नियम फूलफल ग्याना। हरिपद रस बर बेद बषाना॥
औरौ कथा अनेक प्रसंगा। तेइ सुक पिक बहु बरन बिहंगा॥

दोहा

पुलक बाटिका बागवन सुष सुबिहंग बिहारु।
माली सुपन सनेहजल सींचत लोचन चारु॥

चौपाई

जे गावहिं यह चरित सँभारे। तेइ यहि ताल चतुर रषवारे॥
सदा सुनहिं सादर नर नारी। ते सुरबर मानस अधिकारी॥
अतिषल जे बिषयी बक कागा। यहिसरनिकट न जाहिं अभागा॥
संबुक भेक सिवार समाना। इहां न बिषयकथारस नाना॥
तेहि कारन आवत हिअँहारे। कामी काक बलाक बिचारे॥

आवत यहि सर अति कठिनाई। रामकृपा बिनु आइ न जाई॥
कठिन कुसंग कुपंथ कराला। तिन के बचन बाघ हरि ब्याला॥
गृहकारज नाना जंजाला। तेइ अतिदुर्गम सैल बिसाला॥
बन बहु बिषय मोह मदमाना। नदी कुतर्क भयंकर नाना॥

दोहा

जे श्रद्धासंबल रहित नहिं संतन्ह कर साथ।
तिनकहँ मानस अगम अति जिनहिं न प्रिय रघुनाथ॥

चौपाई

जो करि कष्ट जाइ पुनि कोई। जातहि नींद जुड़ाई होई॥
जड़ता जाड़ बिषम उर लागा। गयहु न मज्जन पाव अभागा॥
करि न जाइ सर मज्जन पाना। फिरि आवहि समेत अभिमाना॥
जो बहोरि कोउ पूछन आवा। सर निंदा करि ताहि बुझावा॥
सकल बिघ्न ब्यापहिं नहिं तेही। राम सुकृपा बिलोकहिं जेही॥
सोइ सादर सर मज्जन करई। महाघोर त्रयताप न जरई॥
ते नर यह सर तजहिं न काऊ। जिन्ह के रामचरण भलभाऊ॥
जो नहाइ चह यहि सर भाई। सो सतसंग करै मन लाई॥
अस मानस मानसचष चाही। भइ कविबुद्धि बिमल अवगाही॥
भयो हृदय आनंद उछाहू। उमगेउ प्रेम प्रमोद प्रवाहू॥
चली सुभग कविता सरिता सो। राम बिमलयश जलभरिता सो॥
सरजू नाम सुमंगल मूला। लोक बेद मत मंजुल कूला॥
नदी पुनीत सुमानसनंदिनि। कलिमलत्रिनतरुमूलनिकंदिनि॥

दोहा

श्रोता त्रिबिध समाजपुर ग्रामनगर दुहुंकूल।
सन्तसभा अनुपम अवध सकल सुमंगल मूल॥

चौपाई

रामभगति सुरसरितहि जाई। मिली सुकीरति सरजु सुहाई॥
सानुज राम समर जस पावन। मिलेउ महानदु सोन सुहावन॥
जुग बिच भगति देवधुनिधारा। सोहति सहित सबिरति बिचारा॥

त्रिविध ताप त्रासक त्रिमुहानी। रामसरूप सिंधु समुहानी ॥
मानस मूल मिली सुरसरिही। सुनत सुजनमन पावन करही ॥
बिच बिच कथा विचित्र बिभागा। जनु सरितीर तीरबनु बागा ॥
उमा महेस विवाह बराती। ते जलचर अगनित बहु भाँती ॥
रघुबर जनम अनंद बधाई। भँवर तरंग मनोहरताई ॥

दोहा

बालचरित चहुँ बंधुके बनज विपुल बहुरंग।
नृप रानी परिजन सुकृत मधुकर बारिबिहंग ॥

चौपाई

सीयस्वयंबर कथा सुहाई। सरित सुहावनि सो छवि छाई ॥
नदी नाव पटु प्रश्न अनेका। केवट कुसल उतर सविवेका।
सुनि अनुकथन परस्पर होई। पथिकसमाज सोह सरि सोई ॥
घोर धार भृगुनाथ रिसानी। घाट सुबद्ध रामबरबानी ॥
सानुज रामविवाह उछाहू। सो सुभ उमग सुखद सबकाहू ॥
कहत सुनत पुलकत हरषाहीं। ते सुकृती मन मुदित नहाहीं ॥
राम तिलकहित मंगल साजा। परब जोग जनु जुरे समाजा ॥
काई कुमति केकयी केरी। परी जासु फल विपति घनेरी ॥

दोहा

समन अमित उतपात सब भरत चरित जपयाग।
कलिअघ खलअवगुनकथन ते जलमल बक काग ॥

चौपाई

कीरति सरित छहूं ऋतु रूरी। समय सुहावनि पावनि भूरी ॥
हिम हिमसैलसुता सिवब्याहू। सिसिरसुखद प्रभुजनमउछाहू ॥
बरनब राम विवाह समाजू। सो मुदमंगलमय रितुराजू ॥
ग्रीषम दुसह रामवनगवनू। पंथकथा खर आतप पवनू ॥
बर्षा घोर निसाचररारी। सुरकुलसालि सुमंगलकारी ॥
रामराजसुख विनय बड़ाई। विसद सुखद सोइ सरद सुहाई ॥
सतीसिरोमनिसिय गुनगाथा। सोइ गुन अमल अनूपम पाथा ॥

भरत सुभाउ सुसीतलताई। सदा एकरस बरनि न जाई॥

दोहा

अवलोकनि बोलनि मिलनि प्रीति परसपरहास।
भायप भलि चहुँ बंधु की जलमाधुरी सुबास॥

चौपाई

आरति विनय दीनता मोरी। लघुता ललित सुबारि न थोरी॥
अद्भुत सलिल सुनत सुषकारी। आस पियास मनोमलहारी॥
राम सुप्रेमहिं पोषत पानी। हरत सकल कलिकलुषगलानी॥
भवश्रमसोषक तोषक तोषा। शमन दुरित दुष दारिद दोषा॥
काम क्रोध मद मोह नसावन। विमल विवेक विराग बढ़ावन॥
सादर मज्जन पान किये ते। मिटत पाप परिताप हिये ते॥
जिन यहि बारि न मानस धोये। ते कायर कलिकाल विगोये॥
तृषित निरषि रविकरभवबारी। फिरहहिं मृग जिमि जीवदुषारी॥

दोहा

मति अनुहारि सुवारिगुनगन गनि मन अन्हवाइ।
सुमिरि भवानी संकरहि कह कवि कथा सुहाइ॥

---

## रामब्याह

चौपाई

चले राम लछिमन मुनि संगा। गये जहां जगपावनि गंगा॥
गाधिसूनु सब कथा सुनाई। जेहि प्रकार सुरसरि महि आई॥
तब प्रभु ऋषिन्ह समेत नहाये। विविधदान महिदेवन पाये॥
हरषि चले मुनिवृंद सहाया। वेगि विदेहनगर नियराया॥
पुररम्यता राम जब देषी। हरषे अनुज समेत विशेषी॥
बापी कूप सरित सर नाना। सलिल सुधासम मनिसोपाना॥
गुंजत मंजु मत्त रस भृंगा। कूजत कल बहु बरन विहंगा॥
बरन बरन विकसे बनजाता। त्रिविधि समीर सदा सुषदाता॥

दोहा

सुमन वाटिका बाग बन विपुल विहंगनिवास ।
फूलत फलत सुपल्लवित सोहत पुर चहुं पास ॥

चौपाई

बने न बरनत नगरनिकाई । जहां जाइ मन तहइं लुभाई ॥
चारु बजार विचित्र अंबारी । मनिमय बिधि जनु स्वकर सँवारी॥
धनिक बनिक बर धनद समाना । बैठे सकल वस्तु लिये नाना ॥
चौहट सुन्दर गली सुहाई । संतत रहहिं सुगंध सिंचाई ॥
मंगलमय मंदिर सब केरे । चित्रित जनु रतिनाथ चितेरे ॥
पुर नर नारि सुभग सुचि संता । धर्मसील ज्ञानी गुनवंता ॥
अति अनूप जहँ जनकनिवासू । बिथकहि विबुध विलोकि विलासू॥
होत चकित चित कोट विलोकी । सकलभुवन सोभा जनु रोकी ॥

दोहा

धवल धाम मनि पुरटपट सुघटित नाना भांति ।
सियनिवास सुन्दरसदन सोभा किमि कहि जाति ॥

चौपाई

सुभग द्वार सब कुलिसकपाटा । भूप भीर नट मागध भाटा ॥
बनी विसाल बाजिगजसाला । हयगजरथ संकुल सब काला ॥
सूर सचिव सेनप बहुतेरे । नृपगृह सरिस सदन सब केरे ॥
पुरबाहिर सर सरित समीपा । उतरे जहँ तहँ विपुल महीपा ॥
देखि अनूप एक अमराई । सब सुपास सब भांति सुहाई ॥
कौसिक कहेउ मोर मन माना । यहां रहिय रघुवीर सुजाना ॥
भलेहि नाथ कहि कृपानिकेता । उतरे तहँ मुनिवृंद समेता ॥
विश्वामित्र महामुनि आये । समाचार मिथिलापति पाये ॥

दोहा

संग सचिव सुचि भूरि भट भूसुर बर गुरु ज्ञाति ।
चले मिलन मुनिनायकहि मुदित राउ यहि भांति ॥

चौपाई

कीन्ह प्रनाम चरन धरि माथा। दीन्ह असीस मुदित मुनिनाथा॥
विप्रवृंद सब सादर बंदे। जानि भाग्य बडि राउ अनंदे॥
कुसलप्रश्न कहि बारहिं बारा। विश्वामित्र राउ बैठारा॥
तेहि अवसर आये दोउ भाई। गये रहे देखन फुलवाई॥
स्याम गौर मृदु बयस किसोरा। लोचन सुखद विश्वचितचोरा॥
उठे सकल जब रघुपति आये। विश्वामित्र निकट बैठाये॥
भे सब सुखी देखि दोउ भ्राता। वारि विलोचन पुलकित गाता॥
मूरति मधुर मनोहर देखी। भये विदेह विदेह विशेषी॥

दोहा

प्रेममगन मन जानि नृप करि विवेक मतिधीर।
बोलेउ मुनिपद नाइ सिर गदगद गिरा गंभीर॥

चौपाई

कहहु नाथ सुन्दर दोउ बालक। मुनिकुलतिलक कि नृपकुलपालक॥
ब्रह्म जो निगम नेति कहि गावा। उभय वेष धरि सोइ कि आवा॥
सहज विरागरूपमन मोरा। थकित होत जिमि चंद्र चकोरा॥
ताते प्रभु पूछौं सतिभाऊ। कहहु नाथ जनि करहु दुराऊ॥
इनहिं विलोकत अति अनुरागा। बरबस ब्रह्मसुखहिं मन त्यागा॥
कह मुनि बिहँसि कहेहु नृपनीका। वचन तुम्हार कि होइ अलीका॥
ये प्रिय सबहिं जहां लगि प्रानी। मन मुसुकाहिं राम सुनि बानी॥
रघुकुलमनि दसरथ के जाये। मम हित लागि नरेस पठाये॥

दोहा

राम लषन दोउ बन्धुवर रूप शील बलधाम।
मष राखेउ सब साखि जग जीति असुर संग्राम॥

चौपाई

मुनि तव चरन देखि कह राऊ। कहि न सकौं निज पुन्य प्रभाऊ॥
सुन्दर स्याम गौर दोउ भ्राता। आनंदहु के आनँददाता॥
इनकी प्रीति परस्पर पावनि। कहि न जाय मन भाव सुहावनि॥

सुनहु नाथ कह मुदित विदेहू । ब्रह्म जीव इव सहज सनेहू ॥
पुनि पुनि प्रभुहि चितव नरनाहू । पुलकगात उर अधिक उछाहू ॥
मुनिहि प्रसंसि नाइ पद सीसू । चले लिवाय नगर अवनीसू ॥
सुंदर सदन सुषद सब काला । तहां बास लै दीन्ह भुआला ॥
करि पूजा सब बिधि सेवकाई । गयउ राउ गृह बिदा कराई ॥

दोहा

रिषय संग रघुबंशमनि करि भोजन विश्राम ।
बैठे प्रभु भ्राता सहित दिवस रहा भरि जाम ॥

चौपाई

लषनहृदय लालसा बिशेषी । जाय जनकपुर आइय देषी ॥
प्रभुभय बहुरि मुनिहिं सकुचाहीं । प्रकट न कहहिं मनहिं मुसुकाहीं ॥
राम अनुजमन की गति जानी । भगतबछलता हिय हुलसानी ॥
परम बिनीत सकुचि मुसुकाई । बोले गुरुअनुसासन पाई ॥
नाथ लषन पुर देखन चहहीं । प्रभु सकोच डर प्रकट न कहहीं ॥
जो राउर आयस मैं पाऊं । नगर दिषाय तुरत लै आऊं ॥
सुनि मुनीस कह बचन सप्रीती । कस न राम तुम राषहु नीती ॥
धर्मसेतुपालक तुम ताता । प्रेमविवस सेवकसुषदाता ॥

दोहा

जाइ देषिं आवहु नगर सुषनिधान दोउ भाइ ।
करहु सफल सबके नयन सुन्दर बदन दिषाइ ॥

चौपाई

मुनिपदकमल बंदि दोउ भ्राता । चले लोकलोचनसुष दाता ॥
बालक बृंद देषि अति सोभा । लगे संग लोचन मनु लोभा ॥
पीत बसन परिकर कटि भाथा । चारु चाप सर सोहत हाथा ॥
तनु अनुहरत सुचन्दन षोरी । स्यामल गौर मनोहर जोरी ॥
केहरि कंधर बाहु बिसाला । उर अति रुचिर नागमनिमाला ॥
सुभग श्रौन सरसीरुह लोचन । बदनमयंक तापत्रयमोचन ॥
कानन्हि कनकफूल छबि देहीं । चितवत चितै चोरि चित लेहीं ॥

चितवनि चारु भृकुटिवर बाँकी। तिलकरेख सोभा जनु चाँकी॥

दोहा

रुचिर चौतनी सुभग सिर मेचक कुंचित केस।
नष सिष सुन्दर बंधु दोउ सोभा सकल सुदेस॥

चौपाई

देषन नगर भूपसुत आये। समाचार पुरवासिन्ह पाये॥
धाये धाम काम सब त्यागा। मनहुं रंक निधि लूटन लागा॥
निरषि सहज सुन्दर दोउ भाई। होहिं सुषी लोचन फल पाई॥
जुवती भवन झरोखनि लागी। निरषहिं रामरूप अनुरागी॥
कहहिं परस्पर बचन सप्रीती। सषि इन कोटि काम छवि जीती॥
सुर नर असुर नाग मुनि माहीं। सोभा असिकहुं सुनियत नाहीं॥
बिष्णु चारिभुज बिधि मुष चारी। बिकट बेष मुष पंच पुरारी॥
अपर देव अस को जग आही। यहि छवि सषि पटतरिये जाही॥

दोहा

बय किसोर सुषमासदन स्याम गौर सुषधाम।
अंग अंग पर बारिये कोटि कोटि सत काम॥

चौपाई

कहहु सषी अस को तनुधारी। जो न मोह यह रूप निहारी॥
कोउ सप्रेम बोली मृदु बानी। जो मैं सुना सो सुनहु सयानी॥
ये दोऊ दसरथ के ढोटा। बाल मरालन के कल जोटा॥
मुनिकौसिक मष के रषवारे। जिन रनअजिर निसाचार मारे॥
स्यामगात कलकञ्ज बिलोचन। जोमारीच सुभुजमदमोचन॥
कौसल्यासुत सो सुषपानी। नामु रामु धनु सायक पानी॥
गौर किसोर बेष बर काछे। कर शर चाप राम के पाछे॥
लछिमनु नामु राम लघुभ्राता। सुनु सषि तासु सुमित्रा माता॥

दोहा

बिप्रकाज करि बन्धु दोउ मग मुनिबधू उधारि।
आये देषन चापमष सुनि हरषीं सब नारि॥

चौपाई

देखि रामछवि कोउ इक कहई। जोगु जानकिहि यह बर अहई॥
जो सखि इनहिं देखि नरनाहू। पनु परिहरि हठ करहि बिबाहू॥
कोउ कह ए भूपति पहिचाने। मुनि समेत सादर सनमाने॥
सखि परंतु पनु राउ न तजई। बिधि बस हठि अबिबेकहि भजई॥
कोउ कह जो भल अहै बिधाता। सब कहँ सुनिअ उचित फलदाता॥
तौ जानकिहि मिलिहि बर येहू। नाहिंन आलि इहां सन्देहु॥
जो बिधिबश यह बनै संजोगू। तौ कृतिकृत्य होहिं सब लोगू॥
सखि हमरे अति आरति ताते। कबहुंक ये आवहिं यहि नाते॥

दोहा

नाहित हमकहँ सुनहु सखि इनकर दर्सन दूरि।
यह संघट तब होइ जब पुन्य पुराकृत भूरि॥

चौपाई

बोली अपर कहेउ सखि नीका। यह बिबाह अतिहित सबही का॥
कोउ कह शंकरचाप कठोरा। ये स्यामल मृदुगात किसोरा॥
सब असमंजस अहै सयानी। यह सुनि अपर कहैं मृदुबानी॥
सखि इन कहँ कोउको अस कहहीं। बड़ प्रभाव देखत लघु अहहीं॥
परसि जासु पदपंकजधूरी। तरी अहल्या कृतअघभूरी॥
सो कि रहैं बिनु शिवधनुतोरें। यह प्रतीति परिहरिय न भोरें॥
जेहि बिरंचि रचि सीय सँवारी। तेहिं श्यामल बर रचेउ बिचारी॥
तासु बचन सुनि सब हरषानी। ऐसेइ होउ कहइं मृदु बानी॥

दोहा

हिय हरषहिं बरषहिं सुमन सुमुखि सुलोचनिवृंद।
जहँ जहँ जाहिं बन्धु दोउ तहँ तहँ परमानंद॥

चौपाई

पुर पूरबदिशि गे दोउ भाई। जहँ धनुपमख भूमि बनाई॥
अति बिस्तार चारु गच ढारी। बिमल बेदिका रुचिर सँवारी॥
चहुंदिशि कंचनमंच बिसाला। रचे जहाँ बैठहिं महिपाला॥

तेहि पाछे समीप चहुं पासा। अपर मंच मंडली बिलासा॥
कछुक ऊंच सब भाँति सुहाई। बैठहिं नगर लोग जहँ जाई॥
तिनके निकट बिसाल सुहाये। धवल धाम बहु बरन बनाये॥
जहँ बैठी देषहिं सब नारी। यथा जोग निजकुल अनुहारी॥
पुरबालक कहि कहि मृदु बचना। सादर प्रभुहिं देषावहिं रचना॥

दोहा

सब सिसु इहि मिसु प्रेमबस परसि मनोहर गात।
तनुपुलकहिं अतिहरष हिय देषि देषि दोउ भ्रात॥

चौपाई

सिसु सब राम प्रेमबस जाने। प्रीति समेत निकेत षषाने॥
निज निज रुचि सब लेहिं बुलाई। सहित सनेह जाहिं दोउ भाई॥
राम देषावहिं अनुजहि रचना। कहि प्रिय मधुर मनोहर बचना॥
लव निमेष महँ भुवननिकाया। रचै जासु अनुसासन माया॥
भगत हेतु सोइ दीनदयाला। चितवत चकित धनुष मषशाला॥
कौतुक देषि चले गुरु पाहीं। जानि बिलंब त्रासु मनमाहीं॥
जासु त्रास डरकहँ डर होई। भजनप्रभाव देषावत सोई॥
कहि बातैं मृदुमधुर सुहाई। किये बिदा बालक बरिआई॥

दोहा

सभय सप्रेम बिनीत अति सकुच सहित दोउ भाइ॥
गुरुपदपंकज नाइ सिर बैठे आयसु पाइ॥

चौपाई

निसिप्रवेस मुनि आयसु दीन्हा। सबही संध्यावंदन कीन्हा॥
कहत कथा इतिहास पुरानी। रुचिर रजनी जुगजाम सिरानी॥
मुनिवर सयन कीन्ह तब जाई। लगे चरन चापन दोउ भाई॥
जिनके चरनसरोरुह लागी। करत बिबिध जपजोग बिरागी॥
ते दोउ बन्धु प्रेम जनु जीते। गुरुपदकमल पलोटत प्रीते॥
बार बार मुनि अग्या दीन्हा। रघुबर जाइ सयन तब कीन्हा॥
चापत चरन लषन उर लाये। सभय सप्रेम परम सचु पाये॥

पुनि पुनि प्रभु कह सोवहु ताता । पौढ़े धरि उर पद जलजाता ॥

दोहा

उठे लषन निसि विगत सुनि अरुनशिषाधुनि कान ।
गुरु ते पहिले जगतपति जागे राम सुजान ॥

चौपाई

सकल सौच करि जाय नहाये । नित्य निबाहि मुनिहिं सिर नाये ॥
समय जानि गुरु आयसु पाई । लेन प्रसून चले दोउ भाई ॥
भूप बाग बर देषेउ जाई । जहँ बसंतऋतु रही लुभाई ॥
लागे बिटप मनोहर नाना । बरन बरन बर बेलिबिताना ॥
नव पल्लव फल सुमन सुहाये । निजसंपति सुररूप लजाये ॥
चातक कोकिल कीर चकोरा । कूजत विहग नचत कल मोरा ॥
मध्यबाग सर सुभग सुहावा । मनि सोपान विचित्र बनावा ॥
विमल सलिल सरसिज बहुरंगा । जलषग कूजत गुंजत भृंगा ॥

दोहा

बागतड़ाग विलोकि प्रभु हरषे बन्धु समेत ।
परमरम्य आराम यह जो रामहिं सुष देत ॥

चौपाई

चहुं दिसि चितै पूछि मालोगन । लगे लेन दल फूलि मुदित मन ॥
तेहि अवसर सीता तहँ आई । गिरिजा पूजन जननिपठाई ॥
संग सषी सब सुभग सयानी । गावहिं गीत मनोहर बानी ॥
सरसमीप गिरिजा गृह सोहा । बरनि न जाय देषि मन मोहा ॥
मज्जन करि सर सषिन समेता । गई मुदित मन गौरिनिकेता ॥
पूजा कीन्ह अधिक अनुरागा । निज अनुरूप सुभग बर माँगा ॥
एक सखी सिय संग विहाई । गई रही देषन फुलवाई ॥
ते दोउ बन्धु विलोकेउ जाई । प्रेम विवस सीता पहँ आई ॥

दोहा

तासु दसा देषी सषिन पुलकगात जलनैन ।
कहु कारन निज हरषकर पूछहिं सब मृदुबैन ॥

चौपाई

देखन बाग कुंवर दुइ आये । बयकिसोर सब भांति सुहाये ॥
स्याम गौर किमि कहौं बषानी । गिराअनयन नयन बिनुबानी ॥
सुनि हरषीं सब सषी सयानी । सियहिय अति उतकंठा जानी ॥
एक कहहिं नृपसुत ते आली । सुने जे मुनि सँग आये काली ॥
निज निजरूप मोहनी डारी । कीन्हे स्ववश नगर नरनारी ॥
बरनत छवि जहँ तहँ सब लोगू । अवसि देखिये देषनजोगू ॥
तासु वचन अति सियहि सुहाने । दरसलागि लोचन अकुलाने ॥
चली अग्रकरि प्रिय सषि सोई । प्रीति पुरातनि लषै न कोई ॥

दोहा

सुमिरि सीय नारदवचन उपजी प्रीति पुनीत ।
चकित विलोकति सकल दिशि जनु सिसुमृगी सभीत ॥

चौपाई

कंकन किंकिनि नूपुरधुनि सुनि । कहत लषन सन राम हृदय गुनि ॥
मानहुं मदनदुंदुभी दीन्ही । मनसा विश्वविजय कहँ कीन्ही ॥
अस कहि फिरि चितए तेहि ओरा । सियमुषससि भए नयन चकोरा ॥
भये विलोचन चारु अचंचल । मनहुं सकुचिनिमि तजेउ दृगंचल ॥
देखि सीयसोभा सुष पावा । हृदय सराहत बचन न आवा ॥
जनु विरंचि सब निज निपुनाई । विरचि विश्व कहँ प्रकट दिखाई ॥
सुन्दरता कहँ सुन्दर करई । छविगृह दीपसिषा जनु बरई ॥
सब उपमा कवि रहे जुठारी । किहि पटतरिय विदेहकुमारी ॥

दोहा

सियसोभा हिय वरनि प्रभु आपनि दसा विचारि ।
बोले सुचिमन अनुजसन वचन समय अनुहारि ॥

चौपाई

तात जनकतनया यह सोई । धनुषजग्य जेहि कारन होई ॥
पूजन गौरि सषी लै आई । करति प्रकास फिरति फुलवाई ॥
जासु विलोकि अलौकिक सोभा । सहज पुनीत मोर मन छोभा ॥

सो सब कारन जान विधाता। फरकहिँ सुभग अंग सुनु भ्राता॥
रघुबंसिन कर सहज सुभाऊ। मन कुपंथ पग धरैं न काऊ॥
मोहिँ अतिसय प्रतीति मन केरी। जेहि सपनेहु परनारि न हेरी॥
जिनके लहहिँ न रिपु रन पीठी। नहिं लावहिँ परतिय मनुदीठी॥
मंगन लहहिँ न जिनके नाहीं। ते नरवर थोरे जगमाहीं॥

दोहा

करत बतकही अनुज सन मन सियरूप लुभान।
मुखसरोजमकरन्द छवि करत मधुप इव पान॥

चौपाई

चितवत चकित चहूं दिसि सीता। कहँ गये नृपकिसोर मनचीता॥
जहँ बिलोक मृगसावकनैनी। जनु तहँ बरष कमलसितश्रेनी॥
लता ओट तब सखिन लखाये। स्यामल गौर किसोर सुहाये॥
देखि रूप लोचन ललचाने। हरषे जनु निज निधि पहिंचाने॥
थके नयन रघुपतिछवि देखी। पलकनहूँ परिहरी निमेखी॥
अधिक सनेह देह भइ भोरी। सरदससिहि जनु चितव चकोरी॥
लोचनमग रामहिं उर आनी। दीन्हे पलककपाट सयानी॥
जब सिय सखिन प्रेमबस जानी। कहि न सकहिं कछु मन सकुचानी॥

दोहा

लताभवन ते प्रगट भे तेहि अवसर दोउ भाइ।
निकसे जनु जुग विमल विधु जलदपटल विलगाइ॥

चौपाई

सोभासींव सुभग दोउ बीरा। नील पीत जलजात सरीरा॥
काकपच्छ सिर सोहत नीके। गुच्छा बिचबिच कुसुमकलीके॥
भालतिलक श्रमबिंदु सुहाये। श्रवनसुभग भूषन छवि छाये॥
बिकट भृकुटि कच घूंघरवारे। नव सरोज लोचन रतनारे॥
चारु चिबुक नासिका कपोला। हासविलास लेत मन मोला॥
मुखछवि कहि न जाति मोहिं पाहीं। जेहि बिलोक बहु काम लजाहीं॥
उर मनिमाल कम्बुकलग्रींवा। कामकलभकर भुज बलसींवा॥

सुमन समेत वाम कर दोना। सांवर कुंवर सखी सुठि लोना॥

दोहा

केहरि कटि पटपीतधर सुषमासीलनिधान।
देखि भानुकुलभूषनहिं बिसरा सखिन अपान॥

चौपाई

धरि धीरज इक सखी सयानी। सीता सन बोली मृदु बानी॥
बहुरि गौरि कर ध्यान करेहु। भूपकिसोर देखि किन लेहु॥
सकुचि सीय तब नयन उघारे। संमुख दोउ रघुबीर निहारे॥
नखसिख देखि राम की सोभा। सुमिरिपितापन मन अति छोभा॥
परबस सखिन लखी जब सीता। भयउ गहरु सब कहहिं सभीता॥
पुनि आउब इहि बिरियां काली। असकहि मन बिहँसी इक आली॥
गूढ़ गिरा सुनि सिय सकुचानी। भयउ बिलंब मातुभय मानी॥
धरि बड़ धीर राम उर आनी। फिर आपनपौ पितुबस जानी॥

दोहा

देखन मिसु मृग विहग तरु फिरै बहोरि बहोरि।
निरखि निरखि रघुवीरछबि बाढ़ी प्रीति न थोरि॥

चौपाई

जानि कठिन सिवचाप बिसूरति। चली राखि उर श्यामल मूरति॥
प्रभु जब जात जानकी जानी। सुख सनेह सोभा की खानी॥
परमप्रेममय मृदु मसि कीन्ही। चारु चित्र भीतर लिखि लीन्ही॥
गई भवानीभवन बहोरी। बन्दि चरन बोली कर जोरी॥
जय जय जय गिरिराजकिसोरी। जय महेसमुखचंद्रचकोरी॥
जय गजवदन षड़ानन माता। जगत जननि दामिनि द्युतिगाता॥
नहिं तव आदि मध्य अवसाना। अमित प्रभाव बेद नहिं जाना॥
भव भव बिभव पराभवकारिनि। विश्वविमोहनि स्वबस बिहारिनि॥

दोहा

पतिदेवता सुतीय महँ मातु प्रथम तव रेख।
महिमा अमित न कहि सकहिं सहस सारदा सेष॥

चौपाई

सेवत तोहि सुलभ फलचारी । बरदायिनि त्रिपुरारिपियारी ॥
देवि पूजि पदकमल तुम्हारे । सुर नर मुनि सब होहिं सुपारे ॥
मोर मनोरथ जानहु नीके । बसहु सदा उरपुर सबही के ॥
कीन्हेउँ प्रकट न कारन तेही । अस कहि चरन गहे बैदेही ॥
बिनयप्रेमबस भई भवानी । षसीमाल मूरति मुसुकानी ॥
सादर सिय प्रसाद उर धरेऊ । बोली गौरि हरष उर भरेऊ ॥
सुनु सिय सत्य असीस हमारी । पूजिहिं मन कामना तुम्हारी ॥
नारद बचन सदा सुचि सांचा । सोर बर मिलिहि जाहि मनरांचा ॥

छंद

मन जाहि रांचो मिलिहि सो बर सहज सुंदर सांवरो ।
करुनानिधान सुजान सील सनेह जानत रावरो ॥
यहि भांति गौरि असीस सुनि सिय सहित हिय हरषिति अली ।
तुलसी भवानिहि पूजि पुनि पुनि मुदितमन मंदिर चली ॥

सोरठा

जानि गौरि अनुकूल सियहियहरष न जाय कहि ।
मंजुल मंगलमूल बाम अंग फरकन लगे ॥

चौपाई

हृदय सराहत सीयलुनाई । गुरु समीप गवने दोउ भाई ॥
राम कहा सबै कौशिक पाहीं । सरल सुभाव छुवा छल नाहीं ॥
सुमन पाइ मुनि पूजा कीन्हीं । पुनि असीस दोउ भाइन्ह दीन्हीं ॥
सुफल मनोरथ होहिं तुम्हारे । राम लषन सुनि भये सुपारे ॥
करि भोजन मुनिवर विग्यानी । लगे कहन कछु कथा पुरानी ॥
बिगत दिवस गुरुआयसु पाई । संध्या करन चले दोउ भाई ॥
प्राची दिशि ससि उगेउ सुहावा । सियमुष सरिस देषि मन भावा ॥
बहुरि बिचार कीन्ह मन माहीं । सीयवदन सम हिमकर नाहीं ॥

दोहा

जन्मसिंधु पुनि बंधु बिष दिन मलीन सकलंक ।
सियमुषसमता पाव किमि चंद बापुरो रंक ॥

चौपाई

घटै बढ़ै विरहिनिदुषदाई । ग्रसै राहु निज संधिहि पाई ॥
कोकशोकप्रद पंकजद्रोही । अवगुन बहुत चंद्रमा तोही ॥
वैदेहीमुष पटतर दीन्हे । होइ दोष बड़ अनुचित कीन्हे ॥
सियमुष छबि विधुव्याज बषानी । गुरुपहिं चले निशा बड़ि जानी ॥
करि मुनिचरनसरोज प्रनामा । आयेसु पाइ कीन्ह विश्रामा ॥
बिगत निशा रघुनायक जागे । बंधु विलोकि कहन अस लागे ॥
उगेउ अरुन अवलोकहु ताता । पंकज कोक लोक सुषदाता ॥
बोले लषन जोरि युग पानी । प्रभुप्रभावसूचक मृदुबानी ॥

दोहा

अरुनोदय सकुचे कुमुद उडगन ज्योतिमलीन ।
तिमि तुम्हार आगमन सुनि भये नृपति बलहीन ॥

चौपाई

नृप सब नषत करहिं उजियारी । टारि न सकहिं चापतम भारी ॥
कमल कोक मधुकर षग नाना । हरषे सकल निसाअवसाना ॥
ऐसहि प्रभु सब भगत तुम्हारे । होइहहिं टूटे धनुष सुषारे ॥
उयेभानु बिनु श्रम तम नासा । दुरे नषत जग तेज प्रकासा ॥
रवि निज उदयव्याज रघुराया । प्रभुप्रताप सब नृपन दिषाया ॥
तव भुजबल महिमा उदघाटी । प्रकटी धनुविघटन परिपाटी ॥
बंधुवचन सुनि प्रभु मुसुकाने । होइ शुचि सहजपुनीत नहाने ॥
नित्यक्रिया करि गुर पहँ आये । चरनसरोज सुभग सिरनाये ॥
शतानंद तब जनक बुलाये । कौसिक मुनि पहँ तुरत पठाये ॥
जनक विनय तिनि आय सुनाई । हरषे बोलि लिये दोउ भाई ॥

दोहा

शतानंदपद बंदि प्रभु बैठे गुरु पहँ जाइ ।
चलहु तात मुनि कहेउ तब पठवा जनक बुलाइ ॥

चौपाई

सीयस्वयंवर देषिय जाई । ईश काहि धौं देइ बड़ाई ॥

लषन कहा जसभाजन सोई। नाथ कृपा तव जा पर होई॥
हरषे सुनि सब मुनिवर बानी। दीन्ह असीस सबहिं सुष मानी॥
पुनि मुनिवृन्द समेत कृपाला। देषन चले धनुषमषसाला॥
रंगभूमि आये दोउ भाई। अस सुधि सब पुरबासिन पाई॥
चले सकल गृहकाज बिसारी। बालक युवा जरठ नर नारी॥
देषी जनक भीर भइ भारी। सुचि सेवक सब लिये हँकारी॥
तुरत सकल लोगन पहँ जाहु। आसन उचित देहु सब काहु॥

दोहा

कहि मृदु बचन विनीत तिन बैठारे नर नारि।
उत्तम मध्यम नीच लघु निज निज थल अनुहारि॥

चौपाई

राजकुंवर तेहि अवसर आये। मनहुं मनोहरता तन छाये॥
गुनसागर नागर बरबीरा। सुंदर श्यामल गौर सरीरा॥
राज समाज बिराजत रूरे। उडगन महँ जनु युग विधु पूरे॥
जिनके रही भावना जैसी। प्रभुमूरति देषी तिन तैसी॥
देषहिं भूप महा रनधीरा। मनहुं वीररस धरे शरीरा॥
डरे कुटिल नृप प्रभुहिं निहारी। मनहुँ भयानक मूरति भारी॥
रहे असुर छलछोनिपवेषा। तिन प्रभु प्रकट काल सम देषा॥
पुरवासिन देषे दोउ भाई। नरभूषन लोचनसुषदाई॥

दोहा

नारि विलोकहिं हरषि हिय निज निज रुचिअनुरूप।
जनु सोहत शृङ्गार धरि मूरति परम अनूप॥

चौपाई

विदुषन प्रभु विराटमय दीशा। बहुमुष कर पग लोचन शीशा॥
जनकजाति अवलोकहिं कैसे। सजन सगे प्रिय लागहिं जैसे॥
सहित विदेह विलोकहिं रानी। शिशुसम प्रीति न जाय बषानी॥
योगिन परम तत्त्वमय भासा। शान्तशुद्ध मन सहजप्रकासा॥
हरिभक्तन देषे दोउ भ्राता। इष्टदेव इव सब सुषदाता॥

रामहि चितंव भाव जेहि सीया। सो सनेहसुष नहिं कथनीया ॥
उर अनुभवति न कहि सक सोऊ। कवन प्रकार कहै कवि कोऊ ॥
यहि विधि रहा जाहि जस भाऊ। तेहि तस देषेउ कोशलराऊ ॥

दोहा

राजत राज समाज महँ कोशलराजकिशोर।
सुंदर श्यामल गौरतन विश्वविलोचनचोर ॥

चौपाई

सहज मनोहर मूरति दोऊ। कोटिकामउपमा लघु सोऊ ॥
शरद चंद निंदक मुष नीके। नीरज नयन भावते जीके ॥
चितवनि चारु मारमदहरनी। भावत हृदय जाय नहिं बरनी ॥
कलकपोल श्रुतिकुंडल लोला। चिबुक अधर सुंदर मृदु बोला ॥
कुमुदबन्धुकर निंदक हासा। भृकुटी विकट मनोहर नासा ॥
भालविशाल तिलक झलकाहीं। कचविलोकिअलिअवलिलजाहीं ॥
पीत चौतनी शिरन सुहाई। कुसुमकली विचबीच बनाई ॥
रेषा रुचिर कंबुकलग्रींवां। जनु त्रिभुवनसुषमाकी सींवां ॥

दोहा

कुंजरमनि कंठा कलित उर तुलसी की माल।
वृषभकंध केहरिठवनि बलनिधि बाहु विशाल ॥

चौपाई

कटि तूनीर पीत पट बांधे। कर शर धनुष बामवर कांधे ॥
पीत यज्ञउपवीत सुहाई। नषशिष मंजु महाछवि छाई ॥
देषि लोग सब भये सुषारे। इकटक लोचन टरत न टारे ॥
हरषे जनक देषि दोउ भाई। मुनिपदकमल गहे तब जाई ॥
करि विनती निज कथा सुनाई। रंगअवनि सब मुनिहिं दिषाई ॥
जहँ जहँ जाहिं कुंवरवर दोऊ। तहँ तहँ चकित चितव सब कोऊ ॥
निज निज रुचि रामहिं सब देषा। कोउ न जान कछु मर्म विशेषा ॥
भलि रचना नृपसन मुनि कहेऊ। राजा मुदित महासुष लहेऊ ॥

दोहा

सब मंचन ते मंच इक सुंदर विशद विशाल।
मुनि समेत दोउ बन्धुवर बैठारे महिपाल॥

चौपाई

प्रभुहिं देखि सब नृप हिय हारे। जनु राकेशउदय भए तारे॥
अस प्रतीति तिनके मन माहीं। राम चाप तोरब शक नाहीं॥
बिनु भंजेहु भवधनुष विशाला। मेलिहि सीय रामउर माला॥
अस विचारि गवनहु घर भाई। जस प्रताप बल तेज गँवाई॥
बिहँसे अपर भूप सुनि बानी। जे अविवेकअंध अभिमानी॥
तोरेउ धनुष ब्याह अवगाहा। बिनु तोरे को कुंवरि बिवाहा॥
एक बार कालहु किन होई। सिय हित समर जितब हम सोई॥
यह सुनि अपर भूप मुसुकाने। धर्म शील हरिभगत सयाने॥

सोरठा

सीय बियाहब राम, गर्ब दूरि करि नृपन कर।
जीति को सक संग्राम, दशरथ के रनबांकुरे॥

चौपाई

वृथा मरहु जनि गाल बजाई। मनमोदक नहिं भूप बुताई॥
सिष हमारि सुनि परम पुनीता। जगदम्बा जानहु जिय सीता॥
जगतपिता रघुपतिहि विचारी। भरि लोचन छवि लेहु निहारी॥
सुंदर सुखद सकल गुनरासी। ये दोउ बंधु शंभुउरबासी॥
सुधासमुद्र समीप बिहाई। मृगजल निरखि मरहु कतधाई॥
करहु जाय जा कहँ जोइ भावा। हम तो आजु जनमफल पावा॥
अस कहि भले भूप अनुरागे। रूप अनूप बिलोकन लागे॥
देखहिं सुर नभ चढ़े बिमाना। बरषहिं सुमन करहिं कल गाना॥

दोहा

जानि सुअवसर सीय तब पठई जनक बुलाय।
चतुर सखी सुंदर सकल सादर चलीं लिवाय॥

चौपाई

सियशोभा नहिं जाइ बषानी। जगदम्बिका रूपगुनषानी॥
उपमा सकल मोहिं लघुलागी। प्राकृत नारिअंग अनुरागी॥
सोय वरनि तेहि उपमा देई। कुकवि कहाइ अयश को लेई॥
जो पटतरिय तियन सम सीया। जग अस युवति कहां कमनीया॥
गिरा मुषर तनु अर्ध भवानी। रति अति दुषित अतनु पति जानी॥
विष वारुनी बंधु प्रिय जेही। कहिय रमासम किमि वैदेही॥
जो छविसुधा पयोनिधि होई। परमरूपमय कच्छप सोई॥
शोभा रज्जु मंदर शृंगारू। मथै पानिपंकज निज मारू॥

दोहा

यहि विधि उपजै लच्छि जव सुंदरतासुषमूल।
तदपि सकोच समेत कवि कहहिं सीयसम तूल॥

चौपाई

चली संग लै सषी सयानी। गावत गीत मनोहर बानी॥
सोह नवलतन सुंदर सारी। जगत जननि अतुलितछबि भारी॥
भूषन सकल सुदेश सुहाये। अंग अंग रचि सखिन बनाये॥
रंगभूमि जब सिय पगु धारी। देषि रूप मोहे नर नारी॥
हरषि सुरन दुंदुभी बजाई। बरषि प्रसून अप्सरा गाई॥
पानिसरोज सोह जयमाला। औचक चितये सकल भुपाला॥
सीय चकितचित रामहिं चाहा। भये मोहवश सब नरनाहा॥
मुनि समीप बैठे दोउ भाई। लगे ललकि लोचन निधि पाई॥

दोहा

गुरुजन लाज समाज बड देषि सीय सकुचानि।
लगी विलोकन सषिनतन रघुवीरहि उर आनि॥

चौपाई

रामरूप अरु सियछवि देषी। नर नारिन परिहरी निमेषी॥
शोचहिं सकल कहत सकुचाहीं। विधिसन विनय करहिँ मन माहीं॥
हरु विधि वेगि जनक जड़ताई। मति हमारि असि देहु सुहाई॥

बिनु बिचारि पन तजि नरनाहू । सीय राम कर करइ बिवाहू ॥
जगभल कहहि भाव सब काहू । हठ कीन्हे उर अन्तर दाहू ॥
यहि लालसा मगन सब लोगू । वर सांवरो जानकी जोगू ॥
तब बंदीजन जनक बुलाये । बिरदावली वदत चलि आये ॥
कह नृप जाइ कहहु पन मोरा । चले भाट हिअ हर्ष न थोरा ॥

दोहा

बोले बन्दी वचनवर सुनहु सकल महिपाल ।
पन विदेह कर कहहिं हम भुजा उठाइ विशाल ॥

चौपाई

नृपभुजबल बिधु शिवधनु राहू । गरुअ कठोर विदित सब काहू ॥
रावन बान महाभट भारे । देखि शरासन गवहिँ सिधारे ॥
सो पुरारिकोदंड कठोरा । राजसमाज आज जेइ तोरा ॥
त्रिभुवनजय समेत वैदेही । बिना विचार बरै हठि तेही ॥
सुनि पन सकल भूप अभिलाषे । भटमानी अतिशय मन माषे ॥
परिकर बाँधि उठे अकुलाई । चले इष्टदेवन शिर नाई ॥
तमकि तमकि तकि शिवधनु धरहीं । उठै न कोटि भांति बल करहीं ॥
जिन्ह के कछु विचार मनमाहीं । चाप समीप महीप न जाहीं ॥

दोहा

तमकि धरहिं धनु मूढ़ नृप उठै न चलहिँ लजाइ ।
मनहु पाइ भट बाहुबल अधिक अधिक गरुआइ ॥

चौपाई

भूप सहस दस एकहि बारा । लगे उठावन टरै न टारा ॥
डिगै न संभुसरासन कैसे । कामीवचन सतीमन जैसे ॥
सब नृप भए जोग उपहासी । जैसे बिनु विराग सन्यासी ॥
कीरति विजय वीरता भारी । चले चापकर बरबस हारी ॥
श्रीहत भये हारि सब राजा । बैठे निज निज जाइ समाजा ॥
नृपन विलोकि जनक अकुलाने । बोले बचन रोष जनु साने ॥
दीप दीप के भूपति नाना । आए सुनि हम जो पन ठाना ॥

देव दनुज धरि मनुज शरीरा। विपुल बीर आए रनधीरा॥

दोहा

कुंवरि मनोहरि विजय बड़ि कीरति अति कमनीय।
पावनहार विरंचि जनु रचेउ न धनुदमनीय॥

चौपाई

कहहु काहि यह लाभ न भावा। काहु न संकरचाप चढ़ावा॥
रहा चढ़ाउब तोरब भाई। तिल भरि भूमि न सके छुड़ाई॥
अब जनि कोउ माखै भटमानी। बीरबिहीन मही मैं जानी॥
तजहु आस निज निज गृह जाहू। लिखा न बिधि बैदेहिबियाहू॥
सुकृत जाय जो पन परिहरऊं। कुंअरि कुंआरि रहौ का करऊँ॥
जो जनतेउँ बिनुभट महि भाई। तौ पनकरि होत्यो न हँसाई॥
जनकवचन सुनि सब नर नारी। देखि जानकिहि भए दुखारी॥
माखे लखन कुटिल भई भौंहैं। रदपुट फरकत नयन रिसौहैं॥

दोहा

कहि न सकत रघुबीरडर लगे बचन जनु बान।
नाइ रामपद कमल सिर बोले गिरा प्रमान॥

चौपाई

रघुबंसिन महँ जहँ कोउ होई। तेहि समाज अस कहै न कोई॥
कही जनक जस अनुचित बानी। बिद्यमान रघुकुलमनि जानी॥
सुनहु भानुकुलपंकजभानू। कहौं सुभाव न कछु अभिमानू॥
जो तुम्हार अनुसासन पावों। कन्दुक इव ब्रह्मांड उठावों॥
काचे घट जिमि डारौं फोरी। सकौं मेरु मूलक इव तोरी॥
तव प्रताप महिमा बलवाना। का बापुरो पिनाक पुराना॥
नाथ जानि अस आयसु होऊ। कौतुक करौं बिलोकिय सोऊ॥
कमलनाल इमि चाप चढ़ावों। योजन शत प्रमान लै धावों॥

दोहा

तोरौं छत्रकदंड जिमि तव प्रताप बल नाथ।
जो न करौं प्रभुपदशपथ कर न धरौं धनु हाथ॥

चौपाई

लषन सकोप बचन जब बोले। डगमगानि महि दिग्गज डोले॥
सकल लोक सब भूप डेराने। सियहिय हर्ष जनक सकुचाने॥
गुर रघुपति सब मुनि मन माहीं। मुदित भए पुनि पुनि पुलकाहीं॥
सैनहिं रघुपति लषन निवारे। प्रेम समेत निकट बैठारे॥
बिस्वामित्र समय सुभ जानी। बोले अति सनेहमय बानी॥
उठहु राम भंजहु भवचापा। मेटहु तात जनकपरितापा॥
सुनि गुरु बचन चरन सिर नावा। हर्ष बिषाद न कछु उर आवा॥
ठाढ़ भये उठि सहज सुहाए। ठवनि जुवा मृगराज लजाए॥

दोहा

उदितउदयगिरिमंच पर रघुबरबालपतंग।
बिगसे संतसरोज सब हरषे लोचनभृंग॥

चौपाई

नृपन केरि आसा निसि नासी। बचन नखतअवली न प्रकासी॥
मूढ़ महीप कुमुद सकुचाने। कपटी भूप उलूक लुकाने॥
भए बिशोक कोक मुनिदेवा। बरषहिं सुमन जनावहिं सेवा॥
गुरुपद बंदि सहित अनुरागा। राम मुनिन्सन आयसु मांगा॥
सहजहि चले सकलजगस्वामी। मत्त मंजु कुंजर वर गामी॥
चलत राम सब पुर नर नारी। पुलकपूरि तन भए सुखारी॥
बंदि पितर सुर सुकृत सँभारे। जो कछु पुन्य प्रभाव हमारे॥
तौ सिवधनु मृनाल की नाईं। तोरहिं राम गनेस गुसाईं॥

दोहा

रामहिं प्रेम समेत लखि सखिन समीप बुलाइ।
सीतामातु सनेह बस बचन कहै बिलपाइ॥

चौपाई

सखि सब कौतुक देखनहारे। जेउ कहावत हितू हमारे॥
कोउ न बुझाइ कहइ नृप पाहीं। ए बालक अस हठ भल नाहीं॥
रावन बान छुआ नहिं चापा। हारे सकल भूप करि दापा॥

सो धनु राजकुँवर कर देहीं। बाल मराल कि मंदर लेहीं ॥
भूपसयानप सकल सिरानी। सषि बिधिगतिकछु जाय न जानी ॥
बोली चतुर सषी मृदु बानी। तेजवंत लघु गनिय न रानी ॥
कहँ कुंभज कहँ सिन्धु अपारा। सोषेउ सुयश सकल संसारा ॥
रविमंडल देषत लघु लागा। उदय तासु त्रिभुवनतम भागा ॥

दोहा

मंत्र परमलघु जासु बस बिधि हरि हर सुर सर्ब ।
महा मत्त गजराज कहँ बस कर अंकुस षर्ब ॥

चौपाई

काम कुसुम धनु सायक लीन्हे। सकल भुवन अपने बस कीन्हे ॥
देषि तजिय संसय अस जानी। भंजब धनुष राम सुनु रानी ॥
सषी बचन सुनि भइ परतीती। मिटा बिषाद बढ़ी अति प्रीती ॥
तब रामहिं बिलोकि बैदेही। सभय हृदय बिनवति जेहि तेही ॥
मनहीं मन मनाव अकुलानी। होउ प्रसंन महेस भवानी ॥
करहु सुफल आपनि सेवकाई। करि हित हरहु चाप गरुआई ॥
गननायक बरदायक देवा। आजु लगे कीन्हेउ तव सेवा ॥
बार बार सुनि बिनती मोरी। करहु चाप गरुता अतिथोरी ॥

दोहा

देषि देषि रघुबीर तन सुर मनाव धरि धीर ।
भरे बिलोचन प्रेमजल पुलकावली सरीर ॥

चौपाई

नीके निरषि नयन भरि शोभा। पितुपन सुमिरि बहुरि मन छोभा ॥
अहह तात दारुन हठ ठानी। समुझत नहिं कछु लाभ न हानी ॥
सचिव सभय सिष देइ न कोई। बुध समाज बड़ अनुचित होई ॥
कहँ धनु कुलिसहु चाहि कठोरा। कहँ श्यामल मृदु गात किसोरा ॥
बिधि केहि भाँति धरौं उर धीरा। सिरस सुमनकन बेधिहि हीरा ॥
सकल सभा कै मति भइ भोरी। अब मोहिं शंभुचाप गति तोरी ॥
निज जड़ता लोगन पर डारी। होहु हरुअ रघुपतिहि निहारी ॥

अति परिताप सीयमन माहीं। लवनिमेष जुगसय सम जाहीं॥

दोहा

प्रभुहि चितै पुनि चितै महि राजत लोचन लोल।
खेलत मनसिजमीन जुग जनु विधुमंडल डोल॥

चौपाई

गिराअलिन मुषपंकज रोकी। प्रकट न लाजनिसा अवलोकी॥
लोचनजल रह लोचन कोना। जैसे परम कृपन कै सोना॥
सकुची व्याकुलता बड़ि जानी। धरि धीरज प्रतीति उर आनी॥
तन मन बचन मोर मन सांचा। रघुपतिपदसरोज चित रांचा॥
तौ भगवान सकलउरवासी। करिहि मोहिं रघुवर की दासी॥
जेहि के जेहि पर सत्य सनेहू। सो तेहि मिलइ न कछु संदेहू॥
प्रभु तन चितै प्रेमपन ठाना। कृपानिधान राम सब जाना॥
सियहि बिलोकि तकेउ धनु कैसे। चितव गरुड़ लघुब्यालहि जैसे॥

दोहा

लषन लषेउ रघुवंशमनि ताकेउ हरकोदंड।
पुलकिगात बोले बचन चरन चापि ब्रह्मंड॥

चौपाई

दिशिकुंजरहु कमठ अहि कोला। धरहु धरनिधरि धीर न डोला॥
राम चहहिं संकर धनु तोरा। होहु सजग सुनि आयसु मोरा॥
चाप समीप राम जब आये। नर नारिन सुर सुकृत मनाये॥
सब कर संसय अरु अग्यानू। मंद महीपन कर अभिमानू॥
भृगुपति केरि गर्व गुरुआई। सुरि मुनिवरन्ह केरि कदराई॥
सियकर सोच जनकपछितावा। रानिन्ह कर दारुन दुषदावा॥
शम्भुचाप बोहित बड पाई। चढे जाइ सब संग बनाई॥
रामसिन्धु घनवाह अपारू। चाहत पार नहि कोउ कनहारू॥

दोहा

राम बिलोके लोग सब चित्र लिखे से देषि।
चितई सीय कृपायतन जानी विकल विशेषि॥

चौपाई

देखी विपुल विकल बैदेही । निमिष बिहात कल्प सम तेही ॥
तृषित वारि बिनु जो तनु त्यागा । मुए करै का सुधातड़ागा ॥
का बर्षा जब कृषी सुखाने । समै चुके पुनि का पछिताने ॥
अस जिय जानि जानकिहि देखी । प्रभु पुलके लखि प्रीति विशेखी ॥
गुरुहि प्रनाम मनहिं मन कीन्हा । अति लाघव उठाय धनु लीन्हा ॥
दमकेउ दामिनि जिमि जब लयऊ । पुनि धनु नभमंडल सम भयऊ ॥
लेत चढ़ावत खैंचत गाढ़े । काहु न लखा देखि सब ठाढ़े ॥
तेहि छन राम मध्य धनु तोरा । भरेउ भुवन धुनि घोर कठोरा ॥

छंद

भरि भुवन घोर कठोर रव रविबाजि तजि मारग चले ।
चिक्करहिं दिग्गज डोल महि अहि कोल कूरम कलमले ॥
सुर असुर मुनि कर कान दीन्हे सकल विकल विचारहीं ।
कोदंड भंजेउ राम तुलसी जयति बचन उचारहीं ॥

सोरठ

संकरचाप जहाज सागर रघुवरबाहुबल ।
बूड सु सकल समाज चढ़े जे प्रथमहि मोहबश ॥

चौपाई

प्रभु दोउ चापखंड महि डारे । देखि लोग सब भए सुखारे ॥
कौशिकरूप पयोनिधि पावन । प्रेमवारि अवगाह सुहावन ॥
रामरूपराकेश निहारी । बढ़त बीचि पुलकावलि भारी ॥
बाजे नभ गहगहे निशाना । देववधू नाचहिं करि गाना ॥
ब्रह्मादिक सुर सिद्ध मुनीसा । प्रभुहि प्रसंसहि देहिं असीसा ॥
बरषहिं सुमन रंग बहु माला । गावहिं किन्नर गीत रसाला ॥
रही भुवन भरि जयजय बानी । धनुषभंग धुनि जात न जानी ॥
मुदित कहहिं जहँ तहँ सब नारी । भंजेउ राम शम्भुधनु भारी ॥

दोहा

बंदी मागध सूतगन बिरद बदहिं मतिधीर ।
करहिं निछावरि लोग सब हय गय मनि धन चीर ॥

चौपाई

झांझ मृदंग शंष सहनाई। भेरि ढोल डिंडिमी सुहाई॥
बाजहिं बहु बाजने सुहाये। युवतिन जहँ तहँ मङ्गल गाये॥
सषिन सहित हरषित सब रानी। सूषत धान परा जनु पानी॥
जनक लहेउ सुष सोच विहाई। पैरत थके थाह जनु पाई॥
श्रीहत भये भूप धनु टूटे। जैसे दिवस दीप छवि छूटे॥
सीयसुषहि बरनिय केहि भांती। जनु चातकी पाय जल स्वाती॥
रामहि लषन विलोकत कैसे। शशिहि चकोरकिसोरक जैसे॥
सतानन्द तब आयसु दीन्हा। सीता गमन राम पहँ कीन्हा॥

दोहा

संग सषी सुंदरि चतुर गावहिं मंगलचार।
गवनी बालमरालगति सुषमा अंग अपार॥

चौपाई

सषिन मध्य सिय सोहति कैसी। छवि गन मध्य महा छवि जैसी॥
करसरोज जयमाल सुहाई। विश्वविजय सोभा जनु छाई॥
तन सकोच मन परम उछाहू। गूढ़ प्रेम लषि परै न काहू॥
जाइ समीप रामछवि देषी। रहि जनु कुंवरि चित्रअवरेषी॥
चतुर सषी लषि कहा बुझाई। पहिरावहु जयमाल सुहाई॥
सुनत जुगल कर माल उठाई। प्रेमविवश पहिराइ न जाई॥
सोहत जनु जुगजलज सनाला। शशिहि सभीत देत जयमाला॥
गावहिं छवि अवलोकि सहेली। सिय जयमाल रामउर मेली॥

सोरठा

रघुबरउर जयमाल देषि देव बरषहिं सुमन।
सकुचे सकल भुआल जनु विलोकि रवि कुमुदगन॥

चौपाई

पुर अरु व्योम बाजने बाजे। षल भे मलिन साधु सब गाजे॥
सुर किन्नर नर नाग मुनीशा। जयजय सब कहि देहिं अशीशा॥
नाचहिं गावहिं विबुधबधूटी। बारबार कुसुमावलि छूटी॥

जहँ तहँ विप्र वेदधुनि करहीं। बंदी विरदावलि उच्चरहीं॥
महि पाताल नाक जस व्यापा। राम वरी सिय भंजेउ चापा॥
करहिं आरती पुर नर नारी। देहिं निछावरि वित्त विसारी॥
सोहत सिया राम कै जोरी। छवि सृंगार मनहुं इक ठोरी॥
सषी कहहिं प्रभुपद गहु सीता। करति न चरनपरस अति भीता॥

दोहा

गौतमतियगति सुरति करि नहिं परसति पद पानि।
मन विहँसे रघुवंशमनि प्रीति अलौकिक जानि॥

चौपाई

तब सिय देषि भूप अभिलाषे। कूर कपूत मूढ़ मन माषे॥
उठि उठि पहिरि सनाह अभागे। जहँ तहँ गाल बजावन लागे॥
लेहु छड़ाइ सीय कहँ कोऊ। धरि मारहु नृपवालक दोऊ॥
तोरेउ धनुष चाड नहिं सरई। जीवत हमहिँ कुंवरि को वरई॥
जो विदेह कछु करै सहाई। जीतहु समर सहित दोउ भाई॥
साधु भूप बोले सुनि बानी। राजसमाजहि लाज लजानी॥
बल प्रताप वीरता बड़ाई। नाक पिनाकहि संग सिधाई॥
सोइ शूरता कि अब कहुँ पाई। अस बुधि तौ विधि मुंह मसिलाई॥

दोहा

देषहु रामहिं नयन भरि तजि ईर्षा मद मोहु।
लषनरोषपावक प्रबल जानि शलभ जनि होहु॥

चौपाई

वैनतेयबलि जिमि चह कागा। जिमि शश चहहि नागअरि भागा॥
जिमि चह कुशल अकारन कोही। सुषसम्पदा चहै शिवद्रोही॥
लोभी लोलुप कीरति चहई। निकलंकता कि कामी लहई॥
हरिपद विमुष परमगति चाहा। तस तुम्हार लालच नरनाहा॥
कोलाहल सुनि सीय सकानी। सषी लिवाय गईं जहँ रानी॥
राम सुभाय चले गुरु पाहीं। सियसनेह वरनत मनमाहीं॥
रानिन सहित शोचवश सीया। अवधौं विधिहि कहा करनीया॥

भूपवचन सुनि इत उत तकहीं। लषन रामडर बोलि न सकहीं॥

दोहा

अरुननयन भृकुटी कुटिल चितवत नृपन सकोप।
मनहुँ मत्तगजगन निरषि सिंहकिसोरहिं चोप॥

चौपाई

षरभर देषि विकल नरनारी। सब मिलि देहिं महीपन गारी॥
तेहि अवसर सुनि शिवधनुभंगा। आये भृगुकुलकमलपतंगा॥
देषि महीप सकल सकुचाने। बाजझपट जनु लवा लुकाने॥
गौर शरीर भूति भलि भ्राजा। भाल विशाल त्रिपुंड बिराजा॥
शीशजटा शशिवदन सुहावा। रिसिवश कछुक अरुन होइ आवा॥
भृकुटी कुटिल नयन रिस राते। सहजहु चितवत मनहुं रिसाते॥
वृषभकंध उर बाहु विशाला। चारु जनेउ माल मृगछाला॥
कटि मुनिबसन तून दुइ बांधे। धनु शर कर कुठार कल कांधे॥

दोहा

साधु वेष करनी कठिन बरनि न जाय सरूप।
धरि मुनितन जनु वीररस आये जहँ सब भूप॥

चौपाई

देषत भृगुपतिवेष कराला। उठे सकल भयविकल भुआला॥
पितु समेत निज निज कहि नामा। लगे करन सब दंड प्रनामा॥
जेहि सुभाव चितवहिं हित जानी। सो जानै जनु आयु षोटानी॥
जनक बहोरि आय शिर नावा। सीय बुलाय प्रनाम करावा॥
आशिष दीन सषी हरषानी। निज समाज लै गईं सयानी॥
विस्वामित्र मिले तब आई। पद सरोज मेले दोउ भाई॥
राम लषन दशरथ के ढोटा। देषि असीस दीन्ह भल जोटा॥
रामहि चितै रहे भरि लोचन। रूप अपार मार, मद मोचन॥

दोहा

बहुरि विलोकि विदेह सन कहहु कहा अति भीर।
पूछत जानि अजान जिमि व्यापेउ कोप शरीर॥

चौपाई

समाचार कहि जनक सुनाये। जेहि कारन महीप सब आये॥
सुनत वचन तब अनत निहारे। देखे चापखंड महि डारे॥
अतिरिस बोले बचन कठोरा। कहु जड़ जनक धनुष केहि तोरा॥
वेगि देखाउ मूढ़ नतु आजू। उलटौं महि जहँ लगि तव राजू॥
अति डर उतर देत नृप नाहीं। कुटिल भूप हरषे मन माहीं॥
सुर मुनि नाग नगर नर नारी। सोचहिं सकल त्रास उर भारी॥
मन पछिताति सीयमहतारी। विधि सँवारि सब बात बिगारी॥
भृगुपति कर सुभाव सुनि सीता। अर्ध निमेष कल्प सम बीता॥

दोहा

सभय विलोके लोग सब जानि जानकीभीर।
हृदय न हर्ष विषाद कछु बोले श्रीरघुबीर॥

चौपाई

नाथ शंभुधनुभंजनिहारा। होइहि कोउ इक दास तुम्हारा॥
आयसु कहा कहिय किन मोही। सुनि रिसाय बोले मुनि कोही॥
सेवक सो जो करै सेवकाई। अरिकरनी करि करिय लराई॥
सुनहु राम जेहिं शिवधनु तोरा। सहसबाहु सम सो रिपु मोरा॥
सो बिलगाउ बिहाउ समाजा। नतु मारे जैहैं सब राजा॥
सुनि मुनिबचन लषन मुसुकाने। बोले परशुधरहिं अपमाने॥
बहु धनुहीं तोरेउँ लरिकाईं। कबहुँ न अस रिस कीन्ह गुसाईं॥
एहि धनु पर ममता केहि हेतू। सुनि रिसाय कह भृगुकुलकेतू॥

दोहा

रे नृपबालक कालबस बोलत तोहिं न सँभार।
धनुहीं सम त्रिपुरारिधनु विदित सकल संसार॥

चौपाई

लषन कहा हँसि हमरे जाना। सुनहु देव सब धनुष समाना॥
का छति लाभ जोर्न धनु तोरे। देखा राम नए के भोरे॥
छुवत टूट रघुपतिहिं न दोषू। मुनि बिनुकाज करिय कत रोषू॥

बोले चितय परशु की ओरा । रे शठ सुने प्रभाव न मोरा ॥
बालक बोलि बधौं नहिं तोहीं । केवल मुनि जड़ जानेसि मोहीं ॥
बाल ब्रह्मचारी अति कोही । विश्वविदित क्षत्रीकुलद्रोही ॥
भुजबल भूमि भूप बिनु कीन्ही । विपुल बार महिदेवन दीन्ही ॥
सहसबाहुभुजछेदनहारा । परशु विलोकु महीपकुमारा ॥

दोहा

मातु पितहि जनि सोच बश करसि महीपकिसोर ।
गर्भन के अर्भक दलन परशु मोर अति घोर ॥

चौपाई

बिहँसि लषन बोले मृदुबानी । अहो मुनीश महाभट मानी ॥
पुनि पुनि मोहिं देषाव कुठारू । चहत उड़ावन फूँकि पहारू ॥
इहां कुम्हड़बतिया कोउ नाहीं । जो तरजनी देषि मरि जाहीं ॥
देषि कुठार शरासन बाना । मैं कछु कहेउं सहित अभिमाना ॥
भृगुकुल समुझि जनेउ विलोकी । जो कछु कहहु सहौं रिस रोकी ॥
सुर महिसुर हरिजन अरु गाई । हमरे कुल इन पर न सुराई ॥
बधे पाप अपकीरति हारे । मारतहू पां परिय तुम्हारे ॥
कोटिकुलिस सम बचन तुम्हारा । व्यर्थ धरहु धनु बान कुठारा ॥

दोहा

जो बिलोकि अनुचित कहेउँ छमहु महामुनि धीर ।
सुनि सरोष भृगुवंशमनि बोले गिरा गँभीर ॥

चौपाई

कौशिक सुनहु मंद यह बालक । कुटिल कालबस निजकुलघालक ॥
भानुवंश राकेश कलंकू । निपट निरंकुश अबुध अशंकू ॥
कालकवर होइहि छन माहीं । कहौं पुकारि षोरि मोहिं नाहीं ॥
तुम हटकहु जो चहहु उबारा । कहि प्रताप बल रोष हमारा ॥
लषन कहेउ मुनि सुजस तुम्हारा । तुमहिं अछत को बरनै पारा ॥
अपने मुष तुम आपनि करनी । बार अनेक भांति बहु बरनी ॥
नहिं संतोष तो पुनि कछु कहहू । जनि रिसि रोंकि दुसह दुष सहहू ॥

बीरब्रती तुम धीर अछोभा। गारी देत न पावहु शोभा॥

दोहा

सूर समर करनी करहिं कहि न जनावहिं आप।
विद्यमान रिपु पाइ रनि कायर करहिं प्रलाप॥

चौपाई

तुम तौ काल हाँकि जनु लावा। बार बार मोहिं लागि बुलावा॥
सुनत लषन के बचन कठोरा। परशु सुधारि धरेउ कर घोरा॥
अब जनि दोष देहु मोहिं लोगू। कटुबादी बालक बधजोगू॥
बाल बिलोकि बहुत मै बांचा। अब यह मरनहार भा सांचा॥
कौशिक कहा छमिय अपराधू। बालदोषगुन गनहिं न साधू॥
कर कुठार मैं अकरन कोही। आगे अपराधी गुरुद्रोही॥
उतर देत छांड़ौं बिनु मारे। केवल कौशिक शील तुम्हारे॥
नतु यहि काटि कुठार कठोरे। गुरुहिं उरिन होतेउँ श्रम थोरे॥

दोहा

गाधिसुवन कह हृदय हँसि मुनिहिं हरिअरे सूझ।
अजगव षंडेउ ऊष जिमि अजहुं न बूझ अबूझ॥

चौपाई

कह्यो लषन मुनि शील तुम्हारा। को नहिं जान विदित संसारा॥
मातहिं पितहिं उरिन भय नीके। गुरुरिन रहा सोंच बड़ जीके॥
सो जनु हमरे माथे काढ़ा। दिन चलि गयउ ब्याज बहु बाढ़ा॥
अब आनिय ब्यवहरिया बोली। तुरत देउँ मैं थैली षोली॥
सुनि कटुबचन कुठार सुधारा। हाय हाय सब सभा पुकारा॥
भृगुवर परशु देषावहु मोही। बिप्र बिचारि बचौ नृपद्रोही॥
मिले न कबहुं सुभट रनगाढ़े। द्विज देवता घरहि के बाढ़े॥
अनुचित कहि सब लोग पुकारे। रघुपति सैनहिं लषन निवारे॥

दोहा

लषन उतर आहुति सरिस भृगुवरकोप कृशान।
बढ़त देषि जलसम बचन बोले रघुकुलभान॥

चौपाई

नाथ करहु बालकपर छोहू। सूध दूधमुख करिय न कोहू॥
जो पै प्रभु प्रभाव कछु जाना। तौ कि बराबरि करत अजाना॥
जो लरिका कछु अचगर करहीं। गुरु पितु मातु मोद मन भरहीं॥
करिअ कृपा शिशु सेवक जानी। तुम सम शील धीर मुनि ज्ञानी॥
रामवचन सुनि कछुक जुड़ाने। कहि कछु लषन बहुरि मुसुकाने॥
हँसत देषि नष शिष रिस ब्यापी। राम तोर भ्राता बड़ पापी॥
गौर शरीर श्याम मन माहीं। कालकूटमुष पयमुष नाहीं॥
सहज टेढ़ अनुहरै न तोहीं। नीच मीच सम देषि न मोहीं॥

दोहा

लषन कहेउ हँसि सुनहु मुनि क्रोध पाप कर मूल।
जेहि बस जन अनुचित करहिं चरहिं विश्वप्रतिकूल॥

चौपाई

मैं तुम्हार अनुचर मुनिराया। परिहरि कोप करिअ अब दाया॥
टूट चाप नहिं जुरहि रिसाने। बैठिय होइहिं पांय पिराने॥
जो अतिप्रिय तौ करिय उपाई। जोरिय कोउ बड़ गुनी बुलाई॥
बोलत लषनहिं जनक डराहीं। मष्ट करहु अनुचित भल नाहीं॥
थर थर कांपहिं पुर नर नारी। छोट कुमार षोट अति भारी॥
भृगुपति सुनि सुनि निरभय बानी। रिस तनु जयै होय बलहानी॥
बोले रामहिं देइ निहोरा। बचौ विचारि बंधु लघु तोरा॥
मनमलीन तनु सुंदर कैसे। विषरस भरा कनकघट जैसे॥

दोहा

सुनि लछिमन बिहँसे बहुरि नयन तरेरे राम।
गुरु समीप गवने तुरत परिहरि बानी बाम॥

चौपाई

अति विनीत मृदु शीतल बानी। बोले राम जोरि जुग पानी॥
सुनहु नाथ तुम सहज सुजाना। बालक वचन करिअ नहिं काना॥
बररै बालक एक स्वभाऊ। इनहिं न विदुष विदूषहिं काऊ॥

तेइ नाहीं कछु काज बिगारा। अपराधी मैं नाथ तुम्हारा॥
कृपा कोप बध बंध गुसाईं। मोपर करिअ दास की नाईं॥
कहिअ वेगि जेहि बिधि रिसि जाई। मुनिनायक सोइ करिअ उपाई॥
कह मुनि राम जाइ रिस कैसे। अजहुं अनुज तव चितव अनैसे॥
यहि के कंठ कुठार न दीन्हा। तौ मैं काह कोप करि कीन्हा॥

दोहा

गर्भ स्रवहिं अवनिपरमनि सुनि कुठारगति घोर।
परशु अछत देखौं जियत बैरी भूपकिसोर॥

चौपाई

बहै न हाथ दहै रिस छाती। भा कुठार कुंठित नृपघाती॥
भयउ वामविधि फिरेउ सुभाऊ। मोरे हृदय कृपा कस काऊ॥
आजु दैव दुखु दुसह सहावा। सुनि सौमित्र बहुरि सिर नावा॥
बाउ कृपा मूरति अनुकूला। बोलत वचन झरत जनु फूला॥
जो पै कृपा जरै मुनिगाता। क्रोध भये तनु राखु विधाता॥
देखु जनक हठि बालक येहू। कीन्ह चहत जड़ जमपुर गेहू॥
बेगि करहु किन आंखिन ओटा। देखत छोट खोट नृपढोटा॥
बिहँसे लखन कहा मुनि पाहीं। मूंदे आंखि कतहुं कोउ नाहीं॥

दोहा

परशुराम तब रामप्रति बोले बचन सक्रोध।
शम्भुशरासन तोरि शठ करसि हमार प्रबोध॥

चौपाई

बंधु कहै कटु सम्मत तोरे। तू छल विनय करसि कर जोरे॥
करु परितोष मोर संग्रामा। नाहित छांडु कहाउब रामा॥
छलतजि समर करहु शिवद्रोही। बंधुसहित नतु मारौं तोही॥
भृगुपति बकहिं कुठार उठाये। मन मुसुकाहिं राम सिर नाये॥
गुनहु लखन कर हम पर रोषू। कतहुं सुधाइहु ते बड़ दोषू॥
टेढ़ जानि शङ्का सब काहू। बक चन्द्रमहिं ग्रसै न राहू॥
राम कहेउ रिस तजहु मुनीशा। कर कुठार आगे यह शीशा॥

जेहि रिस जाइ करिश्र सोइ स्वामी। मोहिं जानि आपन अनुगामी॥

दोहा

प्रभुहिं सेवकहिं समर कस तजहु विप्रवर रोष।
वेष विलोकि कहेसि कछु बालकहू नहिं दोष॥

चौपाई

देखि कुठार बान धनुधारी। भय लरिकहि रिस वीर विचारी॥
नाम जान पै तुमहिं न चीन्हा। वंश सुभाव उतरु तेइ दीन्हा॥
जो तुम अवतेउ मुनिकी नाईं। पदरज शिर शिशु धरत गुसाईं॥
छमहु चूक अनजानत केरी। चहिय विप्रउर कृपा घनेरी॥
हमहिं तुमहिं सरिबरि कस नाथा। कहहु तो कहां चरन कहँ माथा॥
राममात्र लघु नाम हमारा। परशु सहित बड़ नाम तुम्हारा॥
देव एक गुन धनुष हमारे। नव गुन परमपुनीत तुम्हारे॥
सब प्रकार हम तुम सन हारे। छमहु विप्र अपराध हमारे॥

दोहा

बार बार मुनि विप्रवर कहा राम सन राम।
बोले भृगुपति सरुष होइ तुहूँ बंधु सम बाम॥

चौपाई

निपटहि द्विजकरि जाने मोहीं। मैं जस विप्र सुनावौं तोहीं॥
चाप स्रुवा शर आहुति जानू। कोप मोर अतिघोर कृसानू॥
समिधा सेन चतुरंग सुहाई। महामहीप भये पशु आई॥
मैं यहि परशु काटि बल दीन्ह। समरजग्य जग कोटिन कीन्ह॥
मोर प्रभाव विदित नहिं तोरे। बोलसि निदरि विप्र के भोरे॥
भंजेउ चाप दाप बड़ बाढ़ा। अहमिति मनहु जीति जग ठाढ़ा॥
राम कहा मुनि कहहु विचारी। रिस अति बड़ि लघु चूक हमारी॥
छुवतहि टूट पिनाक पुराना। मैं केहि हेतु करौं अभिमाना॥

दोहा

जो हम निदरहिं विप्र वदि सत्य सुनहु भृगुनाथ।
तौ अस जग को सुभट जेहि भयवस नावहिं माथ॥

चौपाई

देव दनुज भूपति भट नाना। समबल अधिक होउ बलवाना॥
जो रन हमहि प्रचारै कोऊ। लरहिं सुखेन काल किन होऊ॥
छत्रियतनु धरि समर सकाना। कुलकलंक तेहि पांवर जाना॥
कहौं सुभाव न कुलहिं प्रसंसी। कालहु डरहिं न रन रघुबंसी॥
विप्रबंश कै अस प्रभुताई। अभय होइ जो तुमहिं डराई॥
सुनि मृदु बचन गूढ़ रघुपति के। उघरे पटल परशुधरमति के॥
राम रमापति कर धनु लेहु। खैंचहु मोर मिटै संदेहु॥
देत चाप आपुहि चढ़ि गयऊ। परशुराममन विस्मय भयऊ॥

दोहा

जाना राम प्रताप तब पुलक प्रफुल्लितगात।
जोरि पानि बोले बचन प्रेम न हृदय समात॥

चौपाई

जय रघुवंशवनजवन भानू। गहनदनुजकुल दहन कृशानू॥
जय सुर विप्र धेनु हितकारी। जय मद मोह कोह भ्रमहारी॥
विनयशीलकरुना गुनसागर। जयति बचनरचना अतिआगर॥
सेवकसुखद सुभग सब अंगा। जय शरीर छवि कोटि अनंगा॥
करौं कहा मुख एक प्रशंसा। जय महेशमनमानसहंसा॥
अनुचित बहुत कहेउ अग्याता। छमहु छमामन्दिर दोउ भ्राता॥
कहि जय जय जय रघुकुलकेतू। भृगुपति गएउ बनहिं तप हेतू॥
अपभय सकल महीप डराने। जहँ तहँ कायर गवहिं पराने॥

दोहा

देवन दीन्ही दुंदुभी प्रभु पर बरषहिं फूल।
हरषे पुर नर नारि सब मिटा मोह भय सूल॥

चौपाई

अति गहगहे बाजने बाजे। सबहिं मनोहर मंगल साजे॥
जुत्थ जुत्थ मिलि सुमुखि सुनयनी। करहिं गान कलकोकिलबयनी॥
सुख विदेहकर बरनि न जाई। जनम दरिद्र मनहुं निधि पाई॥

विगत त्रास भइ सीय सुखारी। जिमि बिधुउदय चकोरकुमारी॥
जनक कीन्ह कौशिकहि प्रनामा। प्रभुप्रसाद धनु भंजेउ रामा॥
मोहिं कृतकृत्य कीन्ह दुहुँ भाई। अब जो उचित सो कहिय गुसाँई॥
कह मुनि सुनु नरनाथ प्रवीना। रहा विवाह चापआधीना॥
टूटतही धनु भयउ विवाहू। सुरनरनाग विदित सब काहू॥

दोहा

तदपि जाइ तुम करहु अब यथा वंशव्यवहार।
बूझि विप्र कुलवृद्ध गुरु वेदविदित आचार॥

चौपाई

दूत अवधपुर पठवहु जाई। आनौ नृप दशरथहिं बुलाई॥
मुदित राउ कहि भलहि कृपाला। पठये दूत अवध तेहि काला॥
बहुरि महाजन सकल बुलाये। आइ सबनि सादर सिर नाये॥
हाट बाट मन्दिर सुरवासा। नगर सँवारहु चारिहु पासा॥
हरषि चले निज निज गृह आए। पुनि परिचारकनिकर बोलाए॥
रचहु विचित्र वितान बनाई। सिर धरि वचन चले सचुपाई॥
पठए बोलि गुनी तिन्ह नाना। जे वितानविधिकुशल सुजाना॥
विधिहि बंदि तिन्ह कीन्ह अरम्भा। विरचे कनककेदलि के थंभा॥

दोहा

हरित मनिन के पत्र फल पद्मराग के फूल।
रचना देखि विचित्र अति मन विरंचि कर भूल॥

चौपाई

बेनु हरितमनिमय सब कीन्हे। सरस सपर्न परहिं नहिं चीन्हे॥
कनक कलित अहिबेलि बनाई। लखि नहिं परै सपरनसुहाई॥
तेहि के रचि पचि बंध बनाये। बिचबिच मुकतादाम सुहाये॥
मानिक मरकत कुलिश पिरोजा। चीरि कोरि पचि रचे सरोजा॥
किये भृंग बहु रंग विहंगा। गुंजहिं कुंजहिं पवन प्रसंगा॥
सुरप्रतिमा थंभन गढ़ि काढ़ी। मंगल द्रव्य लिये सब ठाढ़ी॥
चौकैं भांति अनेक पुराई। सिंदुरमनिमय सहज सुहाई॥

दोहा

सौरभ पल्लव सुभग सुठि किये नीलमनि कोरि।
हेम बौर मरकत घवरि लसत पाटमय डोरि॥

चौपाई

रचे रुचिर वर बंदनवारे। मनहुँ मनोभवफंद सँवारे॥
मंगल कलश अनेक बनाये। ध्वज पताक पट चमर सुहाये॥
दीप मनोहर मनिमय नाना। जाइ न बरनि विचित्र विताना॥
जेहि मंडप दुलहिनि वैदेही। सो बरनै अस मति कवि केही॥
दूलह राम रूपगुनसागर। सो वितान तिहुँ लोक उजागर॥
जनकभवन कै शोभा जैसी। गृह गृह प्रति पुर देषिय तैसी॥
जेहि तिरहुति तेहि समय निहारी। तेहि लघु लगे भुवन दसचारी॥
जो संपदा नीच गृह सोहा। तेहि विलोकि सुरनायक मोहा॥

दोहा

बसै नगर जेहि लच्छि करि कपटनारिवरवेष।
तेहि पुर कै शोभा कहत सकुचहि शारद शेष॥

चौपाई

पहुंचे दूत रामपुर पावन। हरषे नगर विलोकि सुहावन॥
भूपद्वार तिन षबरि जनाई। दशरथ नृप सुनि लिये बोलाई॥
करि प्रनाम तिन्ह पाती दीन्ही। मुदित महीप आप उठि लीन्ही॥
बारि बिलोचन बांचत पाती। पुलकिगात आई भरि छाती॥
राम लषन उरकरवर चीठी। रहिगये कहत न षाटी मीठी॥
पुनि धरि धीर पत्रिका बांची। हरषी सभा बात सुनि सांची॥
षेलत रहे तहां सुधि पाई। आये भरत सहित लघु भाई॥
पूंछत अति सनेह सकुचाई। तात कहां ते पाती आई॥

दोहा

कुशल प्रानप्रिय बंधु दोउ अहहिं कहहु केहि देश।
सुनि सनेह साने वचन बांची बहुरि नरेश॥

चौपाई

सुनि पाती पुलके दोउ भ्राता। अधिक सनेह समात न गाता॥
प्रीति पुनीत भरत कै देषी। सकल सभा सुष लहेउ विशेषी॥
तब नृप दूत निकट बैठारे। मधुर मनोहर वचन उचारे॥
भैया कहहु कुशल दोउ बारे। तुम नीके निज नैन निहारे॥
श्यामल गौर धरे धनु भाथा। वय किशोर कौशिक मुनि साथा॥
पहिचानेउ तुम कहहु सुभाऊ। प्रेम विवस पुनि पुनि कह राऊ॥
जा दिन ते मुनि गएउ लवाई। तब ते आजु सांचि सुधि पाई॥
कहहु विदेह कवन विधि जाने। सुनि प्रिय वचन दूत मुसुकाने॥

दोहा

सुनहु महीपति मुकुटमनि तुमसम धन्य न कोउ।
राम लषन जाके तनय विस्वविभूषन दोउ॥

चौपाई

पूंछन जोग न तनय तुम्हारे। पुरुषसिंह तिहुं पुर उजियारे॥
जिनके जसु प्रताप के आगे। शशि मलीन रवि शीतल लागे॥
तिनकहँ कहिय नाथ किमि चीन्हे। देषिय रविहि कि दीपक लीन्हे॥
सीयस्वयंवर भूप अनेका। सिमिटे सुभट एक ते एका॥
शंभुशरासन काहु न टारा। हारे सकल भूप बरियारा॥
तीन लोक महँ जे भट मानी। सबकी शक्ति शंभुधनु भानी॥
सकइ उठाइ सुरासुर मेरू। सो हिय हारि गए कर फेरू॥
जेहि कौतुक शिवशैल उठावा। सोउ तेहि सभा पराभव पावा॥

दोहा

तहां राम रघुवंसमनि सुनिय महामहिपाल।
भंजेउ चाप प्रयास विनु जिमि गज पंकजनाल॥

चौपाई

सुनि सरोष भृगुनायक आए। बहुत भांति तिन आंषि दिषाए॥
देषि रामबल निज धनु दीन्हा। करि बहु विनय गवन बन कीन्हा॥
राजन राम अतुलबल जैसे। तेजनिधान लषन पुनि तैसे॥

कंपहिं भूप विलोकत जाके। जिमि गज हरिकिशोर के ताके॥
देख देषि तब बालक दोऊ। अवनि आंषि तर आव न कोऊ॥
दूत वचनरचना प्रिय लागी। प्रेम प्रताप वीररस पागी॥
सभा समेत राउ अनुरागे। दूतन्ह देन निछावरि लागे॥
कहि अनीति ते मूंदेउ काना। धर्म विचारि सबहिं सुषु माना॥

दोहा

तब उठि भूप वसिष्ठ कहँ दीन्हि पत्रिका जाइ।
कथा सुनाई गुरुहिं सब सादर दूत बुलाइ॥

चौपाई

सुनि बोले मुनि अति सुषु पाई। पुण्यपुरुष कहुं महि सुष छाई॥
जिमि सरिता सागर महुं जाहीं। यद्यपि ताहि कामना नाहीं॥
तिमि सुषसंपति विनहिं बुलाए। धर्मशील पहँ जाहिं सुभाए॥
तुम गुर विप्र धेनु सुरसेवी। तसि पुनीत कौशल्या देवी॥
सुकृती तुम समान जग माहीं। भयउ न है कोउ होनेउ नाहीं॥
तुम ते पुण्य अधिक बड़ काके। राजन राम सरिस सुत जाके॥
वीर विनीत धर्म व्रतधारी। गुनसागर वरबालक चारी॥
तुमकहँ सर्व काल कल्याना। सजहु बरात बजाइ निशाना॥

दोहा

चलहु वेगि सुनि गुरुवचन भलेहि नाथ सिर नाइ।
भूपति गवने भवन तब दूतन्ह वास दिवाइ॥

चौपाई

राजा सब रनिवास बुलाई। जनकपत्रिका बांचि सुनाई॥
सुनि संदेस सकल हरषानी। अपरकथा सब भूप बषानी॥
प्रेम प्रफुल्लित राजा रानी। मनहुं शिषिन सुनि वारिदबानी॥
मुदित असीस देहिं गुरुनारी। अति आनंद मगन महतारी॥
लेहिं परस्पर अति प्रिय पाती। हृदय लगाइ जुड़ावहिं छाती॥
रामलषन कै कीरति करनी। बारहिं बार भूपवर बरनी॥
मुनिप्रसाद कहि द्वार सिधाए। रानिन तब महिदेव बुलाए॥

दिये दान आनंद समेता। चले विप्रवर आशिष देता॥

सोरठ

याचक लिये हँकारि दिये निछावरि कोटि विधि।
चिरजीवहु सुत चारि चक्रवर्ति दशरत्थके॥

चौपाई

कहत चले पहिरे पट नाना। हरषि हने गहगहे निसाना॥
समाचार सब लोगन पाये। लागे घर घर होन बधाये॥
भुवन चारि दश भरेउ उछाहू। जनकसुता रघुबीर बिवाहू॥
सुनि शुभ कथा लोग अनुरागे। मग गृह गली सँवारन लागे॥
यद्यपि अवध सदैव सुहावनि। रामपुरी मंगलमय पावनि॥
तदपि प्रीति की रीति सुहाई। मंगल रचना रची बनाई॥
ध्वज पताक पट चामर चारू। छावा परम विचित्र बजारू॥
कनककलश तोरन मनिजाला। हरद दूध दधि अच्छत माला॥

दोहा

मंगलमय निज निज भवन लोगनु रचे बनाइ।
बीथी सींची चतुर सब चौकै चारु पुराइ॥

चौपाई

जहँ तहँ यूथ यूथ मिलि भामिनि। सजि नव सप्त सकल द्युतिदामिनि॥
विधुवदनी मृगशावकलोचनि। निज सरूप रतिमानविमोचनि॥
गावहिं मंगल मंजुल बानी। सुनि कलरव कलकंठ लजानी॥
भूपभवन किमि जाइ बषाना। विश्वविमोहन रचेउ बिताना॥
मंगल द्रव्य मनोहर नाना। राजत बाजत विपुल निसाना॥
कतहुं बिरद बंदी उच्चरहीं। कतहुँ वेदधुनि भूसुर करहीं॥
गावहिं सुंदरि मंगल गीता। लै लै नाम राम अरु सीता॥
बहुत उछाहु भवन अति थोरा। मानहुँ उमँगि चला चहुँ ओरा॥

दोहा

शोभा दशरथ भवन कै को कवि बरनै पार।
जहां सकल सुरशीशमनि राम लीन्ह अवतार॥

चौपाई

भूप भरत पुनि लिये बुलाई। हय गज स्यन्दन साजहु जाई॥
चलहु बेगि रघुबीरबराता। सुनत पुलक पूरे दोउ भ्राता॥
भरत सकल साहनी बुलाये। आयसु दीन्ह मुदित उठि धाये॥
रचि रुचि जीन तुरंग तिन साजे। बरन बरन बर बाजि बिराजे॥
सुभग सकल सुठि चंचलकरनी। अयं इव जरत धरत पगु धरनी॥
नाना भांति न जाहिं बखाने। निदरि पवन जनु चहत उड़ाने॥
तिन्ह सब छयल भये असवारा। भरत सरिस सब राजकुमारा॥
सब सुन्दर सब भूषनधारी। कर सर चाप तून कटि भारी॥

दोहा

छरे छबीले छयल सब शूर सुजान नवीन।
जुग पदचर असवार प्रति जे असिकलाप्रवीन॥

चौपाई

बांधे बिरद बीर रनगाढ़े। निकसि भये पुर बाहेर ठाढ़े॥
फेरहिं चतुर तुरगगति नाना। हरषहिं सुनि सुनि पनव निशाना॥
रथ सारथिन बिचित्र बनाये। ध्वज पताक मनि भूषन छाये॥
चंवरचारु किंकिनि ध्वनि करहीं। भानुजान शोभा अपहरहीं॥
श्यामकरन अगनित हय होते। ते तिन रथन सारथिन जोते॥
सुन्दर सकल अलंकृत सोहैं। जिनहिं बिलोकत मुनि मन मोहैं॥
जे जल चलहिं थलहिं की नाईं। टाप न बूड़ बेग अधिकाई॥
अस्त्र शस्त्र सब साज बनाई। रथी सारथिन लिये बुलाई॥

दोहा

चढ़ि चढ़ि रथ बाहेर नगर लागी जुरन बरात।
होत सगुन सुंदर सबहि जो जेहि कारज जात॥

चौपाई

कलित करिबरन परी अँबारी। कहि न जाहि जेहि भाँति सँवारी॥
चले मत्त गज घंट बिराजे। मनहुँ सुभग सावनघन गाजे॥
बाहन अपर अनेक बिधाना। सिबिका सुभग सुखासन जाना॥

तिन चढ़ि चले विप्रवर बृंदा। जनु तनु धरे सकल श्रुति छंदा ॥
मागध सूत बंदि गुनगायक। चले जान चढ़ि जो जेहि लायक ॥
बेसर ऊंट वृषभ बहु जाती। चले वस्तु भरि अगनित भांती ॥
कोटिन कांवरि चले कहारा। विविध वस्तु को बरनै पारा ॥
चले सकल सेवक समुदाई। निज निज साज समाज बनाई ॥

दोहा

सबके उर निर्भर हरष पूरित पुलकशरीर।
कबहुँ देषिबे नयन भरि राम लषन दोउ बीर ॥

चौपाई

गरजहिं गजघंटा धुनि घोरा। रथरव बाजिहींस चहुँ ओरा ॥
निदरि घनहि घुम्मरहिं निशाना। निज पराव कछु सुनिय न काना ॥
महाभीर भूपति के द्वारे। रज होइ जाइ पषान पवारे ॥
चढ़ी अटारिन देषिहिं नारी। लिये आरती मंगल थारी ॥
गावहिं गीत मनोहर नाना। अति अनंद नहिं जाइ बषाना ॥
तब सुमंत दुइ स्यन्दन साजी। जोते रविहयनिंदक वाजी ॥
दोउ रथ रुचिर भूप पहँ आने। नहिं शारद पहिं जाहिं बषाने ॥
राजसमाज एक रथ भ्राजा। दूसर तेजपुंज अति राजा ॥

दोहा

तेहि रथ रुचिर वसिष्ठ कहँ हरषि चढ़ाइ नरेश।
आपु चढ़यो स्यंदन सुमिरि हर गुरु गौरि गनेश ॥

चौपाई

सहित वशिष्ठ सोह नृप कैसे। सुरगुरु संग पुरंदर जैसे ॥
करि कुलरीति बेदविधि राऊ। देषि सबहिं सब भांति बनाऊ ॥
सुमिरि राम गुरुआयसु पाई। चले महीपति शंख बजाई ॥
हरषे विबुध विलोकि बराता। बरषहिं सुमन सुमंगलदाता ॥
भयउ कोलाहल हय गज गाजे। व्योम बरात बाजने बाजे ॥
सुर नर नारि सुमंगल गाई। सरस राग बाजहिं सहनाई ॥
घंट घंटि धुनि बरनि न जाई। सरौं करे पायक फहराई ॥

करहिं विदूषक कौतुक नाना। हास कुशल कलगानसुजाना॥

दोहा

तुरग नचावहिं कुंवरवर अकनि मृदंग निशान।
नागरनट चितवहिं चकित डिगहिं न ताल विधान॥

चौपाई

बनै न बरनत बनी बराता। होहिं सगुन सुंदर शुभ दाता॥
चारा चाष बाम दिशि लेई। मनहुँ सकल मंगल कहि देई॥
दाहिन काग सुखेत सुहावा। नकुलदरश सब काहू पावा॥
सानुकूल बह त्रिविध बयारी। सघट सबाल आव बरनारी॥
लोवा फिरि फिरि दरश दिखावा। सुरभी सनमुख शिशुहि पियावा॥
मृगमाला फिरि दाहिनि आई। मंगलगन जनु दीह दिखाई॥
छेमकरी कह छेम विशेषी। श्यामा वाम सुतरु पर देषी॥
सम्मुख आयउ दधि अरु मीना। कर पुस्तक दुइ विप्र प्रबीना॥

दोहा

मंगलमय कल्यानमय अभिमत फलदातार।
जनु सब सांचे होन हित भए सगुन इक बार॥

चौपाई

मंगल सगुन सुगम सब ताके। सगुन ब्रह्म सुन्दर सुत जाके॥
रामसरिस वर दुलहिनि सीता। समधी दशरथ जनक पुनीता॥
सुनि अस ब्याहु सगुन सब नाचे। अब कीन्हें विरंचि हम सांचे॥
यहि विधि कीन्ह बरात पयाना। हय गय गाजहिं हनहिं निशाना॥
आवत जानि भानुकुलकेतू। सरितन जनक बँधाये सेतू॥
बीच बीच वर वास बनाये। सुरपुर सरिस संपदा छाये॥
अशन शयन बर बसन सुहाए। पावहिं सब निज निज मन भाए॥
नितनूतन सुख लखि अनुकूले। सकल बरातिन मंदिर भूले॥

दोहा

आवत जानि बरात बर सुनि गहगहे निशान।
सजि गज रथ पदचर तुरग लेन चले अगवान॥

चौपाई

कनक कलश कोपर भरि थारा। भाजन ललित अनेक प्रकारा॥
भरे सुधासम सब पकवाना। भांति भांति नहिं जाहिं बषाना॥
फल अनेक वर वस्तु सुहाई। हरषि भेंट हित भूप पठाई॥
भूषन वसन महामनि नाना। षग मृग हय गय बहु बिधि याना॥
मंगल सगुन सुगंध सुहाये। बहुत भांति महिपाल पठाये॥
दधि चिउरा उपहार अपारा। भरिभरि कांवरि चले कहारा॥
अगवानिन्ह जब दीष बराता। उर आनंद पुलक भरि गाता॥
देषि बनाव सहित अगवाना। मुदित बरातिन हने निशाना॥

दोहा

हरषि परसपर मिलन हित कछुक चले बगमेल।
जनु आनंदसमुद्र दुइ मिलत विहाय सुवेल॥

चौपाई

बरषि सुमन सुरसुंदरि गावहिं। मुदित देव दुंदुभी बजावहिं॥
वस्तु सकल राषी नृप आगें। विनय कीन्ह तिन अति अनुरागें॥
प्रेमसमेत राय सब लीन्हा। भइ बकशीश जाचकन्ह दीन्हा॥
करि पूजा मान्यता बड़ाई। जनयासे कहुं चले लिवाई॥
बसन विचित्र पांवड़े परहीं। देषि धनद धनमद परिहरहीं॥
अति सुन्दर दीन्हेउ जनवासा। जहँ सब कहँ सब भांति सुपासा॥
जानो सिय बरात पुर आई। कछु निज महिमा प्रगट जनाई॥
हृदय सुमिरि सब सिद्धि बुलाईं। भूप पहुनई करन पठाईं॥

दोहा

सिधि सब सिय आयसु अकनि गईं जहां जनवास।
लिये संपदा सकल सुष सुरपुरभोगविलास॥

चौपाई

निज निज वास विलोकि बराती। सुर सुष सकल सुलभ सब भांती॥
विभवभेद कछु कोउ न जाना। सकल जनक कर करहिं बषाना॥
सियमहिमा रघुनायक जानी। हरषे हृदय हेतु पहिचानी॥

पितु आगमन सुनत दोउ भाई। हृदय न अति आनंदु अमाई॥
सकुचत कहि न सकत गुरुपाहीं। पितुदरशन लालचु मन माहीं॥
विश्वामित्र विनय बड़ि देषी। उपजा उर आनंद विशेषी॥
हरषि बंधु दोउ हृदय लगाए। पुलकि अंग अंबक जल छाए॥
चले जहां दशरथ जनवासें। मनहुं सरोवर तकेउ पिआसें॥

दोहा

भूप विलोके जबहिं मुनि आवत सुतन समेत।
उठेउ हरषि सुषसिंधु महँ चले थाह सी लेत॥

चौपाई

मुनिहि दंडवत कीन्ह महीशा। बारबार पदरज धरि शीशा॥
कौशिक राउ लिये उर लाई। कहि अशीश पूंछी कुशलाई॥
पुनि दंडवत करत दोउ भाई। देषि नृपति उर सुष न समाई॥
सुत हिय लाइ दुसह दुष मेटे। मृतक शरीर प्रान जनु भेटे॥
पुनि वसिष्ठपद शिर तिन नाये। प्रेम मुदित मुनिवर उर लाये॥
विप्रवृंद बंदे दुहुं भाई। मन भावतें अशीशें पाई॥
भरत सहानुज कीन्ह प्रनामा। लिए उठाइ लाइ उर रामा॥
हरषे लषन देषि दोउ भ्राता। मिले प्रेमपरिपूरन गाता॥

दोहा

पुरजन परिजन जातिजन जाचक मंत्री मीत।
मिले यथाविधि सबहिं प्रभु परम कृपालु विनीत॥

चौपाई

रामहिं देषि बरात जुड़ानी। प्रीति कि रीति न जाय बषानी॥
नृप समीप सोहहिं सुत चारी। जनु धन धरमादिक तनुधारी॥
सुतन समेत दशरथहिं देषी। मुदित नगर नर नारि विशेषी॥
सुमन बरषि सुर हनहिं निशाना। नाकनटी नाचहिं करि गाना॥
शतानन्द अरु विप्र सचिवगन। मागध सूत विदुष बंदीजन॥
सहित बरात राउ सनमाना। आयसु माँगि फिरे अगवाना॥
प्रथम बरात लगन ते आई। ताते पुर प्रमोद अधिकाई॥

ब्रह्मानंद लोग सब लहहीं। बढ़हु दिवस निशि विधि सन कहहीं ॥

दोहा

राम सीय शोभाअवधि सुकृतअवधि दोउ राज।
जहँ तहँ पुरजन कहहिं अस मिलि नरनारिसमाज ॥

चौपाई

जनकसुकृतमूरति बैदेही। दशरथसुकृत राम धरें देही ॥
इनसम काहु न शिवआराधे। काहु न इन समान फल साधे ॥
इन सम कोउ न भयउ जगमाहीं। है नहिं कतहुं होनेहु नाहीं ॥
हम सब सकल सुकृत कै रासी। भये जग जनमि जनकपुरवासी ॥
जिन जानकी राम छवि देषी। को सुकृती हम सरिस विशेषी ॥
पुनि देषब रघुबीर बिवाहू। लेब भली विधि लोचन लाहू ॥
कहहिं परसपर कोकिलबयनी। यहि बिबाह बड़लाहु सुनयनी ॥
बड़े भाग विधि बात बनाई। नयन अतिथि होइहैं दोउ भाई ॥

दोहा

बारहिंबार सनेहबस जनक बोलाउब सीय।
लेन आइहैं बंधु दोउ कोटिकामकमनीय ॥

चौपाई

बिबिध भांति होइहि पहुनाई। प्रिय न काहि अस सासुर माई ॥
तब तब राम लषनहिं निहारी। होइहहिं सब पुरलोग सुषारी ॥
सषि जस रामलषन कर जोटा। तैसेइ भूप संग दुइ ढोटा ॥
श्याम गौर सब अंग सुहाये। ते सब कहहिं देषि जे आये ॥
कहा एक मैं आजु निहारे। जनु बिरंचि निज हाथ सँवारे ॥
भरत रामही की अनुहारी। सहसा लषि न सकहिं नरनारी ॥
लषन शत्रुसूदन इक रूपा। नषशिष ते सब अंग अनूपा ॥
मन भावहिं मुष बरनि न जाहीं। उपमा कहुँ त्रिभुवन कोउ नाहीं ॥

छंद

उपमा न कोउ कह दासतुलसी कतहुँ कवि कोविद कहैं।
बल विनय विद्या शील शोभासिन्धु इन सम यइ अहैं ॥

पुरनारि सकल पसारि अंचल विधिहि बचन सुनावहीं।
ब्याहियहुँ चारिउ भाइ यहि पुर हम सुमंगल गावहीं॥

सोरठा

कहहिं परसपर नारि वारि विलोचन पुलक तन।
सषि सब करब पुरारि पुन्यपयोनिधि भूप दोउ॥

चौपाई

यहिविधि सकल मनोरथ करहीं। आनँद उमँगि उमँगि उर भरहीं॥
जे नृप सीयस्वयंवर आये। देषि बंधु तिन सब सुष पाये॥
कहत रामजस विशद विशाला। निज निज भवन गए महिपाला॥
गए बीति कछु दिन यहि भांती। प्रमुदित पुरजन सकल बराती॥
मंगल मूल लगनदिन आवा। हिमऋतु अगहनमास सुहावा॥
ग्रह तिथि नषत योग वर वारू। लगन शोधि विधि कीन्ह विचारू॥
पठै दीन नारद सन सोई। गनी जनकके गनकन्हि जोई॥
सुनी सकल लोगन यह बाता। कहहिं जोतिषी आहिं बिधाता॥

दोहा

धेनुधूलि बेला विमल सकलसुमंगल मूल।
विप्रन कहेउ विदेह सन जानि सगुन अनुकूल॥

चौपाई

उपरोहितहि कहेउ नरनाहा। अब विलंब कर कारन काहा॥
शतानंद तब सचिव बुलाए। मंगल सकल साजि सब ल्याए॥
शंष निशान पनव बहु बाजे। मंगल कलश सगुन सब साजे॥
सुभग सुआसिनि गावहिं गीता। करहिं वेदधुनि विप्र पुनीता॥
लेन चले सादर यहि भांती। गये जहां जनवास बराती॥
कोशलपति कर देषि समाजू। अतिलघु लगे तिनहिं सुरसाजू॥
भयउ समय अब धारिय पाऊ। यह सुनि परा निशानहि घाऊ॥
गुरुहिं पूछि करि कुलविधि राजा। चले संग मुनि साजि समाजा॥

दोहा

भाग्य विभव अवधेश कर देषि देव ब्रह्मादि।
लगे सराहन सहसमुष जानि जनम निज बादि॥

चौपाई

सुरन सुमंगल अवसर जाना। बरषहिं सुमन बजाइ निशाना॥
शिव ब्रह्मादिक विबुधबरूथा। चढ़े विमानीन्ह नाना जूथा॥
प्रेमपुलक तन हृदय उछाहू। चले विलोकन रामबिवाहू॥
देषि जनकपुर सुर अनुरागे। निज निज लोक सबहिं लघु लागे॥
चितवहिं चकित विचित्र विताना। रचना सकल अलौकिक नाना॥
नगर नारि नर रूपनिधाना। सुघर सुधरम सुशील सुजाना॥
तिनहिं देषि सब सुर सुरनारी। भये नषत जनु विधुउजियारी॥
विधिहि भयउ आचरजु विशेषी। निज करनी कछु कतहुँ न देषी॥

दोहा

शिव समुझाये देव सब जनि आचरज भुलाहु।
हृदय विचारहु धीर धरि सियरघुवीर विवाहु॥

चौपाई

जिनकर नाम लेत जगमाहीं। सकल अमंगलमूल नशाहीं॥
करतल होहिं पदारथ चारी। तेइ सियराम कहेउ कामारी॥
यहिविधि शंभु सुरन समुझावा। पुनि आगे वर बसह चलावा॥
देवन देषे दशरथ जाता। महामोदमन पुलकित गाता॥
साधु समाज संग महिदेवा। जनु तनु धरे करहिं सुर सेवा॥
सोहत साथ सुभग सुत चारी। जनु अपवरग सकल तनुधारी॥
मरकत कनक बरन वर जोरी। देषि सुरन भइ प्रीति न थोरी॥
पुनि रामहिं विलोकि हिय हरषे। नृपहि सराहि सुमन तिन्ह वरषे॥

दोहा

रामरूप नषशिष सुभग बारहिं बार निहारि।
पुलकगात लोचन सजल उमा समेत पुरारि॥

चौपाई

केकिकंठ द्युति श्याममल अंगा। तडितविनिन्दक वसन सुरंगा॥
ब्याह विभूषन विविध बनाए। मंगलमय सब भांति सुहाए॥
शरद विमल विधुवदन सुहावन। नयन नवलराजीवलजावन॥

सकल अलौकिक सुंदरताई। कहि न जाय मनहीं मन भाई॥
बंधु मनोहर सोहहिं संगा। जात नचावत चपल तुरंगा॥
राजकुंवर बरवाजि देखावहिं। वंशप्रशंसक विरद सुनावहिं॥
जेहि तुरंग पर राम विराजे। गति विलोकि खगनायक लाजे॥
कहि न जाइ सब भांति सुहावा। वाजिवेष जनु काम बनावा॥

छंद

जनु वाजिवेष बनाइ मनसिज राम हित अति सोहई।
आपने वय बल रूप गुन गति सकल भुवन विमोहई॥
जगमगति जीन जराव जोति सुमोति मनिमानिक लगे।
किंकिनि ललाम लगाम ललित विलोकि सुरनर मुनि ठगे॥

दोहा

प्रभुमनसहि लय लीन मन चलत वाजि छवि पाव।
भूषित उडुगन तड़ितघन जनु बर बरहि नचाव॥

चौपाई

जेहि बर वाजि राम असवारा। तेहि शारदहु न बरनै पारा॥
शंकर राम रूप अनुरागे। नयन पंचदश अतिप्रिय लागे॥
हरि हित सहित राम जब जोहे। रमा समेत रमापति मोहे॥
निरषि रामछवि विधि हरषाने। आठहि नयन जानि पछिताने॥
सुरसेनप उर बहुत उछाहू। विधि ते डेवढ़े लोचनलाहू॥
रामहिं चितव सुरेश सुजाना। गौतमशाप परमहित माना॥
देव सकल सुरपतिहिं सिहाहीं। आजु पुरंदरसम कोउ नाहीं॥
मुदित देवगन रामहिं देखी। नृपसमाज दुहुं हरष विशेषी॥

छंद

अति हरषु राज समाज दुहुं दिशि दुंदुभी बाजहिं घनी।
बरषहिं सुमन सुर हरषि कहि जय जयति जय रघुकुलमनी॥
यहि भांति जानि बरात आवत बाजने बहु बाजहीं।
रानी सुआसिनि बोलि परिछन हेतु मंगल साजहीं॥

दोहा

सजि आरती अनेक विधि मंगल सकल सँवारि।
चलीं मुदित परिछन करन गजगामिनि बरनारि॥

चौपाई

बिधुबदनी सब सब मृगलोचनि। सब निज तनछवि रतिमदमोचनि॥
पहिरे बरन बरन बर चीरा। सकल विभूषन सजे शरीरा॥
सकल सुमंगल अंग बनाये। करहिं गान कलकंठ लजाये॥
कंकन किंकिनि नूपुर बाजहिं। चाल विलोकि कामगज लाजहिं॥
बाजहिं बाजन विविध प्रकारा। नभ अरु नगर सुमंगल चारा॥
शची शारदा रमा भवानी। जे सुरतिय शुचि सहज सयानी॥
कपटनारि बर वेष बनाई। मिलीं सकल रनिवासिनि जाई॥
करहिं गान कल मंगल बानी। हरषविवश सब काहु न जानी॥

छंद

को जान केहि आनंदवश सब ब्रह्मबर परिछन चलीं।
कलगान मधुर निशान बरषहिं सुमन सुरशोभा भलीं॥
आनंदकंद विलोकि दूलह सकल हिय हरषित भईं।
अंभोजअंबक अंबु उमँगि सुअंग पुलकावलि छईं॥

दोहा

जो सुख भा सियमातुमन देखि रामबरवेष।
सो न सकहिं कहि कलपशत सहस शारदा शेष॥

चौपाई

नयननीर हटि मंगल जानी। परिछनि करहिं मुदितमन रानी॥
वेदविहित अरु कुलआचारू। कीन्ह भलीविधि सब व्यवहारू॥
पंचसबदधुनि मंगल गाना। पट पांवड़े परहिं विधि नाना॥
करि आरती अरघ तिन्ह दीन्हा। राम गमन मंडप तब कीन्हा॥
दशरथ सहित समाज विराजे। विभव विलोकि लोकपति लाजे॥
समय समय सुर बरषहिं फूला। शांति पढ़हिं महिसुर अनुकूला॥
नभ अरु नगर कोलाहल होई। आपन पर कछु सुनै न कोई॥

यहि विधि राम मंडपहि आये। अरघ देइ आसन बैठाये॥

छंद

बैठारि आसन आरती करि निरषि वर सुष पावहीं।
मनि वसन भूषन भूरि वारहिं नारि मंगल गावहीं॥
ब्रह्मादि सुर वर विप्रवेष बनाइ कौतुक देषहीं।
अवलोकि रविकुलकमलरविछवि सुफल जीवन लेषहीं॥

दोहा

नाऊ बारी भाट नट रामनिछावरि पाइ।
मुदित अशीशहिं नाइ शिर हरष न हृदय समाइ॥

चौपाई

मिले जनक सादर अति प्रीती। करि वैदिक लौकिक सब रीती॥
मिलत महा दोउ राज विराजे। उपमा षोजि षोजि कवि लाजे॥
लही न कतहुँ हारि हिय मानी। इन सम यइ उपमा उर आनी॥
सामध देषि देव अनुरागे। सुमन वरषि जस गावन लागे॥
जग विरंचि उपजावा जब ते। देषे सुने व्याह बहु तब ते॥
सकल भांति सब साज समाजू। सम समधी देषे हम आजू॥
देवगिरा सुनि सुंदरि सांचो। प्रीति अलौकिक दुहुँ दिशि मांची॥
देत पांवड़े अरघ सुहाये। सादर जनक मंण्डपहिं ल्याये॥

छंद

मंडप विलोकि विचित्र रचना रुचिरता मुनिमन हरे।
निजपानि जनक सुजान सब कहँ आनि सिंहासन धरे॥
कुलइष्ट सरिस वशिष्ठ पूजे विनय करि आशिष लही।
कौशिकहि पूजत परमप्रीति कि रीति तौ न परै कही॥

दोहा

वामदेव आदिक ऋषय पूजे मुदित महीश।
दिये दिव्य आसन सर्बाहं सब सन लही अशीश॥

चौपाई

बहुरि कीन्ह कोशलपतिपूजा। जानि ईश सम भाव न दूजा॥

कीन्ह जोरि कर विनय बड़ाई। कहि निज भाग्यविभव बहुताई॥
पूजे भूपति सकल बराती। समधी सम सादर सब भाँती॥
आसन उचित दिये सब काहू। कहौं कहा मुष एक उछाहू॥
सकल बरात जनक सनमानी। दान मान विनती बर बानी॥
विधि हरि हर दिशिपति दिनराऊ। जे जानहिं रघुवीरप्रभाऊ॥
कपट विप्रवर बेष बनाये। कौतुक देषहिं अति सचुपाये॥
पूजे जनक देव सम जाने। दिये सुआसन विनु पहिंचाने॥

छंद

पहिंचान को केहि जान सबहि अपान सुधि भोरी भई।
आनंदकंद विलोकि दूलहु उभय दिशि आनंदमई॥
सुर लषे राम सुजान पूजे मानसिक आसन दये।
अवलोकि शील सुभाव प्रभु को विबुध मन प्रमुदित भये॥

दोहा

रामचंद्रमुषचंदछवि लोचन चारु चकोर।
करत पान सादर सकल प्रेम प्रमोद न थोर॥

चौपाई

समय विलोकि वसिष्ठ बुलाये। सादर शतानंद पुनि आये॥
वेगि कुँवरि अब आनहु जाई। चले मुदित मन आयसु पाई॥
रानी सुनि उपरोहित बानी। प्रमुदित सषिन समेत सयानी॥
विप्रवधू कुलवृद्ध बुलाई। करि कुलरीति सुमंगल गाई॥
नारिवेष जे सुरवर वामा। सकल सुभाय सुंदरी श्यामा॥
तिनहिं देषि सुष पावहिं नारी। विनु पहिंचान प्रान ते प्यारी॥
बार बार सनमानहिं रानी। उमा रमा शारद सम जानी॥
सीय सँवारि समाज बनाई। मुदित मंडपहिं चलीं लवाई॥

छंद

चलि ल्याइ सीतहिं सषी सादर सजि सुमंगल भामिनी।
नवसप्त साजे सुंदरी सब मत्तकुंजरगामिनी॥
कलगान सुनि मुनि ध्यान त्यागहिं कामकोकिल लाजहीं।

मंजीर नूपुर कलित कंकन तालगति वर बाजहीं ॥

दोहा

सोहति बनितावृंद महँ सहज सुहावनि सीय।
छविललनागनमध्य जनु सुषमा अति कमनीय॥

चौपाई

सियसुंदरता बरनि न जाई। लघु मति बहुत मनोहरताई॥
आवत दीष बरातिन्ह सीता। रूपराशि सब भांति पुनीता॥
सबहिं मनहि मन कीन्ह प्रनामा। देषि राम भये पूरनकामा॥
हरषे दशरथ सुतन समेता। कहि न जाइ उर आनँद जेता॥
सुर प्रनाम करि बर्षहिं फूला। मुनिअशीश धुनि मंगल मूला॥
गान निशान कोलाहल भारी। प्रेम प्रमोद मगन नर नारी॥
यहि विधि सीय मंडपहि आई। प्रमुदित शांति पढ़हिं मुनिराई॥
तेहि अवसर करि विधिव्यवहारू। दुहुँकुलगुरु सब कीन्ह अचारू॥

छंद

आचार करि गुरु गौरि गनपति मुदित विप्र पुजावहीं।
सुर प्रगटि पूजा लेहिं देहिं अशीश अति सुष पावहीं॥
मधुपर्क मंगल द्रव्य जो जेहि समय मुनि मन महुं चहैं।
भरि भरि कनक कोपर कलश सब लिये परिचारक रहैं॥
कुलरीति प्रीतिसमेत रवि कहि देत सब सादर किये।
यहि भांति देव पुजाइ सीतहि सुभग सिंहासन दिये॥
सिय राम अवलोकनि परस्पर प्रेम काहु न लषि परै।
मनबुद्धि बरबानी अगोचर प्रगट कवि कैसे करै॥

दोहा

होमसमय तनुधरि अनल अतिहित आहुति लेहिं।
विप्रवेष धरि वेद सब कहि विवाह विधि देहिं॥

चौपाई

जनकपाटमहिषी जग जानी। सीयमातु किमि जाइ बषानी॥
सुजस सुकृत सुष सुंदरताई। सब समेटि विधि रची बनाई॥

समय जानि मुनिवरन बुलाई । सुनत सुआसिनि सादर ल्याई ॥
जनकवामविशि सोह सुनयना । हिमगिरि संग बनी मनु मयना ॥
कनक कलश मनि कोपर रूरे । शुचि सुगंध मंगल जल पूरे ॥
निजकर मुदित राउ अरु रानी । धरे राम के आगे आनी ॥
पढ़हिं वेद मुनि मंगलवानी । गगन सुमन झरि अवसर जानी ।
वर विलोकि दंपति अनुरागे । पाय पुनीत पखारन लागे ॥

छंद

लागे पखारन पांय पंकज प्रेम तनुपुलकावली ।
नभ नगर गान निशान जयधुनि उमँगि जनु चहुँ दिशि चली ॥
जे पदसरोज मनोजअरिउरसर सदैव विराजहीं ।
जे सुकृत मूरति विमलता मन सकल कलिमल भाजहीं ॥
जे परसि मुनिवनिता लही गति रही जो पातकमई ।
मकरंद जिनको शंभुशिर शुचिता अवधि सुर बरनई ॥
करि मधुपमन योगीशजन जे सेइ अभिमत गति लहैं ।
ते पद पखारत भाग्यभाजन जनक जय जय सब कहैं ॥
वर कुंअरि करतल जोरि शाखोच्चार दोउ कुलगुरु करैं ।
भयो पानिग्रहणु विलोकि विधि सुर मनुजमुनि आनँद भरैं ॥
सुखमूलदूलहु देखि दंपति पुलक तनु हुलस्यो हियो ।
करि लोक वेद विधान कन्यादान नृपभूषन दियो ॥
हिमवंत जिमि गिरिजा महेशहिं हरिहिं श्री सागर दई ।
तिमि जनक सिय रामहिं समर्पी विश्वकलकीरति नई ॥
क्यों करै विनय विदेह कियो विदेहु मूरति साँवरी ।
करि होम विधवत गांठि जोरी होन लागीं भाँवरी ॥

दोहा

जयधुनि वंदी वेदधुनि मंगल गान निशान ।
सुनि हरषहिं बरषहिं विबुध सुरतरु सुमन सुजान ॥

चौपाई

कुँअरि कुँअर कल भांवरि देहीं । नयनलाभ सब सादर लेहीं ॥

जाइ न बरनि मनोहर जोरी। जो उपमा कछु कहिय सो थोरी ॥
राम सीय सुंदरि परिछाहीं। जगमगाति मनि थंभन माहीं ॥
मनहुँ मदन रति धरि बहुरूपा। देखहिं रामविवाह अनूपा ॥
दरश लालसा सकुच न थोरी। प्रकटत दुरत बहोरि बहोरी ॥
भए मगन सब देषनहारे। जनक समान अपान बिसारे ॥
प्रमुदित मुनिन भांवरी फेरी। नेग सहित सब रीति निबेरी॥
राम सीयशिर सिंदुर देहीं। शोभा कहि न जात विधि केहीं ॥
अरुन पराग जलज भरि नीके। शशिहि भूषि अहि लोभ अमीके ॥
बहुरि बसिष्ठ दीन्ह अनुशासन। वर दुलहिनि बैठे इक आसन ॥

छंद

बैठे वरासन राम जानकि मुदितमन दशरथ भये।
तनु पुलकि पुनि पुनि देषि अपने सुकृतसुरतरु फल नये ॥
भरि भुवन रहा उछाह रामविवाह भा सबही कहा।
केहि भांति वरनि सिरात रसना एक एहु मंगल महा ॥
तब जनक पाइ वसिष्ठ आयसु ब्याहसाज सँवारिकै।
मांडवी श्रुतिकीरति उरमिला कुँवरि लईं हँकारकै ॥
कुशकेतुकन्या प्रथम जो गुनशील सुष शोभामई।
सब रीति प्रीतिसमेत करि सो ब्याहि नृप भरतहि दई ॥
जानकीलघुभगनि जो सुंदरि शिरोमनि जानि कै।
सो जनक दीन्ही ब्याहि लषनहि सकल विधिसनमानि के ॥
जेहि नाम श्रुतिकीरति सुलोचनि सुमुषि सब गुन आगरी।
सो दई रिपुसूदनहिं भूपति रूपशील उजागरी ॥
अनुरूप वर दुलहिनि परसपर लषि सकुचि हिय हरषहीं।
सब मुदित सुंदरता सराहहिं सुमन सुरगन वरषहीं ॥
सुंदरी सुंदर बरन सह सब एक मंडप राजहीं।
जनु जीव अरु चारिउ अवस्था विभुन सहित विराजहीं ॥

दोहा

मुदित अवधपति सकल सुत बधुन समेत निहारि।

जनु पाये महिपालमनि क्रियन सहित फल चारि॥

चौपाई

जस रघुवीर ब्याहविधि वरनी। सकल कुंअर ब्याहे तेहि करनी॥
कहि न जाइ कछु दाइज भूरी। रहा कनकमनि मंडपपूरी॥
कंवल वसन विचित्र पटोरे। भांति भांति बहु मूल न थोरे॥
गज रथ तुरग दास अरु दासी। धेनु अलंकृत कामदुहा सी॥
वस्तु अनेक करिअ किमि लेषा। कहि न जाइ जानहिं जिन देषा॥
लोकपाल अवलोकि सिहाने। लीन्ह अवधपति अति सुष माने॥
दीन्ह जाचकन जो जेहि भावा। उवरा सो जनवासहि आवा॥
तव कर जोरि जनक मृदु बानी। बोले सब वरात सनमानी॥

छंद

सनमानि सकल वरात सादर दान विनय बढ़ाइकै।
प्रमुदित महामुनिवृंद वंदे पूजि प्रेम लड़ाइकै॥
शिर नाइ देव मनाइ सब सन कहत करसंपुट किये।
सुर साधु चाहत भावसिन्धु कि तोष जलअंजलि दिये॥
कर जोरि जनक बहोरि बंधु समेत कोशलराय सों।
बोले मनोहर बैन सानि सनेह शील सुभाय सों॥
संबंध राजन रावरे हम बड़े अब सब विधि भये।
यह राज साज समेत सेवक जानबी बिनु गथ लये॥
ये दारिका परिचारिका करि पालबी करुनामयी।
अपराध छमिबो बोलि पठये बहुत हौं ढीठी दयी॥
पुनि भानुकुलभूषन सकल सनमान विधि समधी किये।
कहि जात नहिं विनती परसपर प्रेमपरिपूरन हिये॥
वृंदारकागन सुमन वरषहिं राउ जनवासहि चले।
दुंदुभीजयधुनि वेदधुनि नभ नगर कौतूहल भले॥
तब सखी मंगल गान करत मुनीश आयसु पाइकै।
दूलह दुलहिनिन सहित सुंदरि चलीं कोहबर ल्याइकै॥

दोहा

पुनि पुनि रामहिं चितव सिय सकुचति मन सकुचै न।
हरति मनोहर मीन छवि प्रेमपियासे नैन॥

चौपाई

श्याम शरीर सुभाय सुहावन। शोभा कोटि मनोजलजावन॥
जावकजुत पदकमल सुहाये। मुनिमनमधुप रहत जहँ छाये॥
पीत पुनीत मनोहर धोती। हरत बालरवि दामिनि जोती॥
कलकिंकिनि कटिसूत्र मनोहर। बाहु विशाल विभूषन सुंदर॥
पीत जनेउ महाछवि देई। कर मुद्रिका चोरि चित लेई॥
सोहत ब्याहसाज सब साजे। उर आयत उरभूषन राजे॥
पीत उपरना कांषासोती। दुहुँ आंचरन्ह लगे मनिमोती॥
नयनकमल कल कुंडल काना। वदन सकल सौंदर्य निधाना॥
सुंदर भृकुटि मनोहर नासा। भाल तिलक शुचि रुचिर निवासा॥
सोहत मौर मनोहर माथे। मंगलमय मुकतामनि गाथे॥

छंद

गाथे महामनि मौर मंजुल अंग सब चित चोरहीं।
पुरनारि सुरसुंदरी वरहि विलोक सब तृन तोरहीं॥
मनि बसन भूषन वारि आरति करहिं मंगल गावहीं।
सुर सुमन वरषहिं सूत मागध वंदि सुजस सुनावहीं॥
कोहबरहिं आने कुंअर कुंअरि सुआसनिन्ह सुष पाइकै।
अति प्रीति लौकिकरीति लागीं करन मंगल गाइकै॥
लहकौरि गौरि सिषाव रामहिं सीय सन शारद कहैं।
रनिवास हास विलास रस बस जनम को फल सब लहैं॥
निज पानिमनि महँ देषि प्रतिमूरति सुरूपनिधानकी।
चालति न भुजवल्ली विलोकनि विरहभय बस जानकी॥
कौतुक विनोद प्रमोद प्रेम न जाइ कहि जानहिं अलीं।
वर कुंअरि सुंदरि सकल सषी लवाइ जनवासहिं चलीं॥
तेहि समय सुनिय अशीश जहँतहँ नगर नभ आनंद महा।

चिरजियहु जोरी चारु चारिउ मुदितमन सबही कहा॥
जोगिंद सिद्ध मुनीश देव बिलोकि प्रभु दुंदुभि हनी।
चले हरपि बरपि प्रसून निज निज लोक जय जय जय भनी॥

दोहा

सहित बधूटिन कुंअर सब तब आये पितु पास।
शोभा मंगल मोद भरि उमँगेउ जनु जनवास॥

चौपाई

पुनि जेंवनार भई बहु भांती। पठये जनक बुलाइ बराती॥
परत पांवड़े बसन अनूपा। सुतन समेत गवन कियो भूपा॥
सादर सब के पांव पखारे। जथाजोग पीढ़न बैठारे॥
धोये जनक अवधपतिचरना। शीलसनेह जाइ नहिं बरना॥
बहुरि रामपदपंकज धोये। जे हरहृदयकमल महँ गोये॥
तीनों भाइ राम सम जानी। धोये चरन जनक निज पानी॥
आसन उचित सबहिं नृप दीन्हें। बोलि सूपकारो सब लीन्हें॥
सदर लगे परन पनवारे। कनककील मनि पान सँवारे॥

दोहा

सूपोदन सुरभी सरपि सुंदर स्वादु पुनीत।
छनमहँ सबके परसि गे चतुर सुआर विनीत॥

चौपाई

पंचकौर करि जेंवन लागे। गारि गान सुनि अति अनुरागे॥
भांति अनेक परे पकवाना। सुधा सरिस नहिं जाहिं बखाना॥
परसन लगे सुआर सुजाना। व्यंजन विविध नाम को जाना॥
चारि भांति भोजन बिधि गाई। एक एक बिधि बरनि न जाई॥
छरस रुचिर व्यंजन बहु जाती। एक एक रस अगनित भांती॥
जेंवत देहिं मधुर धुनि गारी। लै लै नाम पुरुष अरु नारी॥
समय सुहावन गारि बिराजा। हँसत राव सुनि सहित समाजा॥
यहि बिधि सबही भोजन कीन्हा। आदरसहित आचमन लीन्हा॥

दोहा

देइ पान पूजे जनक दशरथ सहित समाज।
जनवासे गवने मुदित सकलभूपशिरताज॥

चौपाई

जनक सनेह शील करतूती। नृप सब भांति सराह विभूती॥
दिन उठि विदा अवधपति मांगा। राखहिं जनकसहित अनुरागा॥
नित नूतन आदर अधिकाई। दिन प्रति सहस भांति पहुँनाई॥
नित नव नगर अनंद उछाहू। दशरथगवन सुहाइ न काहू॥
बहुत दिवस बीते यहि भांती। जनु सनेहरजु बँधे बराती॥
कौशिक शतानंद तब जाई। कहा विदेह नृपहिं समुझाई॥
अब दशरथ कहँ आयसु देहू। यद्यपि छांड़ि न सकहु सनेहू॥
भलेहि नाथ कहि सचिव बुलाये। कहि जयजीव शीश तिन नाये॥

दोहा

अवधनाथ चाहत चलन भीतर करहु जनाव।
भये प्रेमवश सचिव सुनि विप्र सभासद राव॥

चौपाई

पुरवासी सुनि चली बराता। पूछत विकल परसपर बाता॥
सत्य गवन सुनि सब बिलखाने। मनहुं सांझ सरसिज सकुचाने॥
जहँ जहँ आवत बसे बराती। तहँ तहँ सीध चला बहु भांती॥
विविध भांति मेवा पकवाना। भोजन साज न जाइ बखाना॥
भरि भरि बसह अपार कहारा। पठये जनक अनेक सुसारा॥
तुरग लाख रथ सहस पचीसा। सकल सँवारे नख अरु सीसा॥
मत्त सहस दश सिंधुर साजे। जिनहिं देखि दिशिकुंजर लाजे॥
कनकवसन मनि भरि भरि जाना। महिषी धेनु वस्तु विधि नाना॥

दोहा

दायज अमित न जाय कहि दीन्ह विदेह बहोरि॥
जो अवलोकत लोकपति लोकसंपदा थोरि।

चौपाई

सब समाज यहि भांति बनाई। जनक अवधपुर दीन्ह पठाई ॥
चलिहि बरात सुनत सब रानी। विकल मीनगन जिमि लघु पानी ॥
पुनि पुनि सोय गोद करि लेहीं। देइँ अशीश सिखावन देहीं ॥
होयहु संतत पियहि पियारी। चिरअहिवात अशीश हमारी ॥
सासु ससुर गुरु सेवा करेहु। पतिरुख लखि आयसु अनुसरेहु ॥
अतिसनेह बस सखी सयानी। नारिधरम सिखवहिं मृदु बानी ॥
सादर सकल कुंअरि समुझाईं। रानिन बार बार उर लाईं ॥
बहुरि बहुरि भेंटहि महतारी। कहहिं विरंचि रची कत नारी ॥

दोहा

तेहि अवसर भाइन सहित राम भानुकुलकेतु।
चले जनकमंदिर मुदित विदा करावन हेतु ॥

चौपाई

चारिउ भाइ सुभाय सुहाये। नगर नारि नर देखन धाये ॥
कोउ कह चलन चहत हहिं आजू। कीन्ह विदेह विदा कर साजू ॥
लेहु नयन भरि रूप निहारी। प्रिय पाहुने भूपसुत चारी ॥
को जानै केहि सुकृत सयानी। नयनअतिथि कीन्हें विधि आनी ॥
मरनशील जिमि पाव पियूषा। सुरतरु लहै जनम कर भूखा ॥
पाव नारकी हरिपद जैसे। इन कर दरसनु हम कहँ तैसे ॥
निरखि रामशोभा उर धरहु। निज मनफनि मूरति मनि करहु ॥
यहि विधि सबहि नयनफल देता। गये कुंअर सब राजनिकेता ॥

दोहा

रूपसिंधु सब बंधु लखि हरखि उठी रनिवासु।
करहिं निछावरि आरती महामुदित मन सासु ॥

चौपाई

देखि रामछवि अति अनुरागीं। प्रेम विविश पुनि पुनि पद लागीं ॥
रही न लाज प्रीति उर छाई। सहजसनेह बरनि किमि जाई ॥
भाइन सहित उबटि अन्हवाये। छरस अशन अतिहेतु जिंवाये ॥

बोले राम सुअवसर जानी। शील सनेह सकुचमय बानी॥
राउ अवधपुर चहत सिधाये। बिदा होन हम इहां पठाये॥
मातु मुदितमन आयसु देहू। बालक जानि करब नित नेहू॥
सुनत बचन बिलपेउ रनिवासू। बोलि न सकहिं प्रेमबश सासू॥
हृदय लगाइ कुंअरि सब लीन्हीं। पतिन सौंपि बिनती अति कीन्हीं॥

छंद

करि बिनय सिय रामहिं समर्पी जोरि कर पुनि पुनि कहै।
बलि जाउँ तात सुजान तुम कहँ बिदित गति सबकी अहै॥
परिवार पुरजन मोहिं राजहिं प्रानप्रिय सिय जानबी।
तुलसी सुशील सनेह लखि निज किंकरी कर मानबी॥

सोरठ

तुम परिपूरन काम जानशिरोमनि भाव प्रिय।
जन गुनगाहक राम दोषदलन करुनायतन॥

चौपाई

अस कहि रही चरन गहि रानी। प्रेमपंक जनु गिरा समानी॥
सुनि सनेहसानी बर बानी। बहु बिधि राम सासु सनमानी॥
राम बिदा मांगा कर जोरी। कीन्ह प्रनाम बहोरि बहोरी॥
पाइ अशीश बहुरि शिर नाई। भाइन सहित चले रघुराई॥
मंजु मधुर मूरति उर आनी। भईं सनेहशिथिल सब रानी॥
पुनि धीरज धरि कुंअरि हँकारी। बार बार भेटहिं महतारी॥
पहुँचावहिं फिरि मिलहिं बहोरी। बढ़ी परसपर प्रीति न थोरी॥
पुनि पुनि मिलति सखिन बिलगाई। बाल बच्छ जनु धेनु लवाई॥

दोहा

प्रेमबिबश नर नारि सब सखिन सहित रनिवास।
मानहुँ कीन्ह बिदेहपुर करुनाबिरह निवास॥

चौपाई

शुक सारिका जानकी ज्याये। कनक पींजरन राखि पढ़ाये॥
ब्याकुल कहहिं कहां बैदेही। सुनि धीरज परिहरै न केही॥

भये विकल खग मृग यहि भांती। मनुजदशा कैसे कहि जाती॥
बंधु समेत जनक तब आये। प्रेमउमँगि लोचन जल छाये॥
सीय विलोकि धीरता भागी। रहे कहावत परम विरागी॥
लीन्ह राय उर लाइ जानकी। मिटी महा मरजाद ग्यानकी॥
समुझावत सब सचिव सयाने। कीन्ह विचार अनवसर जाने॥
बारहिं बार सुता उर लाई। सजि सुंदरि पालकी मँगाई॥

दोहा

प्रेमविवश परिवार सब जानि सुलगन नरेश।
कुंवरि चढ़ाई पालकिन सुमिरे सिद्धि गनेश॥

चौपाई

बहु बिधि भूप सुता समुझाई। नारि धर्म कुलरीति सिखाई॥
दासी दास दिये बहुतेरे। शुचि सेवक जे प्रिय सियकेरे॥
सीय चलत ब्याकुल पुरवासी। होहिं सगुन शुभ मंगलरासी॥
भूसुर सचिव समेत समाजा। संग चले पहुंचावन राजा॥
समय विलोकि बाजने बाजे। रथ गज वाजि बरातिन साजे॥
दशरथ विप्र बोलि सब लीन्हे। दान मान परिपूरन कीन्हे॥
चरन सरोज धूरि धरि शीशा। मुदित महीपति पाइ अशीशा॥
सुमिरि गजानन कीन्ह पयाना। मंगलमूल सगुन भे नाना॥

दोहा

सुर प्रसून बरषहिं हरषि करहिं अपसरा गान।
चले अवधपति अवधपुर मुदित बजाइ निशान॥

चौपाई

नृप करि विनय महाजन फेरे। सादर सकल मांगने टेरे॥
भूषन वसन वाजि गज दीन्हे। प्रेम पोषि ठाढ़े सब कीन्हे॥
बार बार विरदावलि भाषी। चले सकल रामहिं उर राखी॥
बहुरि बहुरि कोशलपति कहहीं। जनक प्रेमवश फिरै न चहहीं॥
पुनि कह भूपति बचन सुहाए। फिरिय महीप दूरि बड़ि आए॥
राउ बहोरि उतरि भए ठाढ़े। प्रेमप्रवाह विलोचन बाढ़े॥

तब विदेह बोले कर जोरी। बचन सनेहसुधा जनु बोरी॥
करौं कवन विधि विनय सुहाई। महाराज मोहिं दीन्ह बड़ाई॥

दोहा

कोशलपति समधी सजन सनमाने सब भांति।
मिलन परसपर विनय अति प्रीति न हृदय समाति॥

चौपाई

मुनिमंडलिहि जनक शिर नावा। आशिरवाद सबहिं सन पावा॥
सादर पुनि भेंटे जामाता। रूपशीलगुननिधि सब भ्राता॥
जोरि पंकरुह पानि सुहाये। बोले बचन प्रेम जनु जाये॥
राम करौं केहि भांति प्रशंसा। मुनिमहेशमन मानसहंसा॥
करहिं जोग जोगी जेहि लागी। कोह मोह ममता मद त्यागी॥
व्यापक ब्रह्म अलख अविनाशी। चिदानन्द निर्गुन गुनराशी॥
मन समेत जेहि जान न बानी। तरकि न सकहिं सकल अनुमानी॥
महिमा निगम नेति निज कहहीं। जो तिहुँ काल एकरस रहहीं॥

दोहा

नयनविषय मो कहँ भयउ सो समस्त सुषमूल।
सबहि लाभ जग जीव कहँ भये ईश अनुकूल॥

चौपाई

सबहि भांति मोहिं दीन्हि बड़ाई। निज जन जानि लीन्ह अपनाई॥
होहिं सहस दस शारद शेषा। करहिं कलप कोटिक भरि लेषा॥
मोर भाग राउर गुनगाथा। कहि न सिराहिं सुनहु रघुनाथा॥
मैं कछु कहौं एक बल मोरे। तुम रीझहु सनेह सुठि थोरे॥
बार बार मांगौं कर जोरे। मन परिहरै चरन जनि भोरे॥
सुनि वर बचन प्रेम जनु पोषे। पूरन काम राम परितोषे॥
करि वर विनय ससुर सनमाने। पितु कौशिक वशिष्ठ सम जाने॥
बिनती बहुरि भरत सन कीन्हा। मिलि सप्रेम पुनि आशिष दीन्हा॥

दोहा

मिले लषन रिपुसूदनहिं दीन्ह अशीश महीश।

भये परस्पर प्रेमवश फिरि फिरि नावहिं शीश ॥

चौपाई

बार बार करि विनय बड़ाई। रघुपति चले संग सब भाई ॥
जनक गहे कौशिकपद जाई। चरनरेनु शिर नयनन लाई ॥
सुनु मुनीश वर दरशन तोरे। अगम न कछु प्रतीति मन मोरे ॥
जो सुख सुयश लोकपति चहहीं। करत मनोरथ सकुचत अहहीं ॥
सो सुख सुयश सुलभ मोहि स्वामी। सब सिधि तव दरशन अनुगामी ॥
कीन्ह विनय पुनि पुनि शिर नाई। फिरे महीप आशिषा पाई ॥
चली बरात निशान बजाई। मुदित छोट बड़ सब समुदाई ॥
रामहिं निरखि ग्राम नर नारी। पाइ नयनफल होहिं सुखारी ॥

दोहा

बीच बीच बरवास करि मगलोगन सुख देत।
अवध समीप पुनीत दिन पहुंची आय जनेत ॥

चौपाई

हने निशान पनव बहु बाजे। भेरि शंख धुनि हय गय गाजे ॥
झांझ भेरि डिमडिमी सुहाई। सरसराग बाजहिं सहनाई ॥
पुरजन आवत अकनि बराता। मुदित सकल पुलकावलि गाता ॥
निज निज सुंदर सदन सँवारे। हाट बाट चौहट पुर द्वारे ॥
गली सकल अरगजा सिंचाई। जहँ तहँ चौकैं चारु पुराई ॥
बनी बजार न जात बखाना। तोरन केतु पताक बिताना ॥
सुफल पूगफल कदलि रसाला। रोपे बकुल कदम्ब तमाला ॥
लगे सुभगतरु परसत धरनी। मनिमय आलबाल कल करनी ॥

दोहा

विविध भांति मंगल सकल गृह गृह रचे सँवारि।
सुर ब्रह्मादि सिहाहिं सब रघुवरपुरी निहारि।

चौपाई

भूपभवन तेहि अवसर सोहा। रचना देखि मदनमन मोहा ॥

मंगल शकुन मनोहरताई । रिधि सिधि सुष संपदा सोहाई ॥
जनु उछाह सब सहज सुहाये । तनु धरि धरि दशरथ गृह आये ॥
देषन हेतु राम बैदेही । कहहु लालसा होहि न केही ॥
जूथ जूथ मिलि चलीं सुवासिनि । निज छबि निदरहिं मदन विलासिनि॥
कलस सुमंगल सजी आरती । गावहिं जनु बहु वेष भारती ॥
भूपतिभवन कुलाहल होई । जाइ न बरनि समउ सुष सोई ॥
कौशल्यादि राममहतारी । प्रेमविवश तनुदशा विसारी ॥

दोहा

दिये दान विप्रन विपुल पूजि गनेश पुरारि ।
प्रमुदित परम दरिद्र जनु पाइ पदारथ चारि ॥

चौपाई

प्रेम प्रमोद विवश सब माता । चलहिं न चरन शिथिल भए गाता॥
रामदरश हित अति अनुरागीं । परिछनसाज सजन सब लागीं ॥
विविध विधान बाजने बाजे । मंगल मुदित सुमित्रा साजे ॥
हरद दूब दधि पल्लव फूला । पान पुंगफल मंगल मूला ॥
अछत अंकुर रोचन लाजा । मंजुल मंजरि तुलसि विराजा ॥
छुहे पुरट घट सहज सुहाये । मदनशकुनि जनु नीड़ बनाये ॥
शकुन सुगंध न जाहिं बषानी । मंगल सकल सजहिं सब रानी ॥
रची आरती बहुत विधाना । मुदित करहिं कल मंगल गाना ॥

दोहा

कनकथार भरि मंगलहिं कमल करहि लिये मात ।
चलीं मुदित परिछनकरन पुलकपल्लवित गात ॥

चौपाई

धूपधूम नभ मेचक भयउ । सावनघन घमंड जनु ठयऊ ॥
सुरतरुसुमनमाल सुर बरषहिं । मनहुं बलाकअवलि मन करषहिं ॥
मंजुल मनिमय बंदनवारे । मनहुं पाकरिपुचाप सँवारे ॥
प्रकटहिं दुरहिं अटन्ह पर भामिनि । चारु चपल जनु दमकहिं दामिनि ॥
दुंदुभिधुनि घन गरजहिं घोरा । याचक चातक दादुर मोरा ॥

सुर सुगंध शुचि बरषहिं बारी। सुषी सकल शशि पुरनरनारी॥
समय जानि गुरु आयसु दीन्हा। पुरप्रवेश रघुकुलमनि कीन्हा॥
सुमिरि शंभु गिरिजा गनराजा। मुदित महीपति सहितसमाजा॥

दोहा

होहिं सगुन बरषहिं सुमन सुर दुंदुभी बजाइ।
बिबुधबधू नाचहिं मुदित मंजुल मंगल गाइ॥

चौपाई

मागध सूत बंदि नट नागर। गावहिं जस तिहुं लोक उजागर॥
जयधुनि बिमल बेदबरबानी। दशदिशि सुनिय सुमंगलसानी॥
बिपुल बाजने बाजन लागे। नभ सुर नगर लोग अनुरागे॥
बने बराती बरनि न जाहीं। महामुदित मन सुष न समाहीं॥
पुरबासिन तब राउ जुहारे। देषत रामहिं भये सुषारे॥
करहिं निछावरि मनि गन चीरा। बारि बिलोचन पुलकशरीरा॥
आरति करहिं मुदित पुरनारी। हरषहिं निरषि कुंअरबर चारी॥
शिबिका सुभग उघार उघारी। देखि दुलहिनिन्ह होहिं सुषारी॥

दोहा

यहि बिधि सबही देत सुष आये राजदुआर।
मुदित मातु परिछन करहिं बधुनसमेत कुमार॥

चौपाई

करहिं आरती बारहिं बारा। प्रेम प्रमोद कहै को पारा॥
भूषन मनि पट नाना जाती। करहिं निछावरि अगनित भांती॥
बधुन समेत देषि सुत चारी। परमानंद मगन महतारी॥
पुनि पुनि सीयरामछबि देषी। मुदित सुफल जगजीवन लेषी॥
सषी सीयमुष पुनिपुनि चाही। गान करहि निज सुकृत सराही॥
बरषहिं सुमन छनहि छन देवा। नाचहिं गावहिं लावहिं सेवा॥
देषि मनोहर चारिउ जोरी। शारद उपमा सकल ढँढोरी॥
देत न बनहि निपट लघु लागी। इकटक रहीं रूपअनुरागी॥

दोहा

निगम नीति कुलरीति करि अरघ पांवड़े देत।
बधुनसहित सुत परछि सब चलीं लिवाय निकेत॥

चौपाई

चारि सिंहासन सहज सुहाये। जनु मनोज निज हाथ बनाये॥
तिनपर कुँअरि कुँअर बैठारे। सादर पांय पुनीत पखारे॥
धूप दीप नैवेद्य वेदविधि। पूजे बरदुलहिनि मंगलनिधि॥
बारहिं बार आरती करहीं। ब्यजन चारु चामर शिर ढरहीं॥
बस्तु अनेक निछावरि होहीं। भरीं प्रमोद मातु सब सोहीं॥
पावा परमतत्त्व जनु जोगी। अमिय लह्यो जनु सन्ततरोगी॥
जनमरंक जनु पारस पावा। अंधहि लोचनलाभ सुहावा॥
मूक बदन जस शारद छाई। मानहुं समर शूर जय पाई॥

दोहा

यहि सुखते शतकोटि गुन पावहिं मातु अनंद।
भाइन सहित बियाहि घर आये रघुकुलचंद॥
लोकरीति जननी करहिं बर दुलहिनि सकुचाहिं।
मोदविनोद बिलोकि बड़ राम मनहिं मुसुकाहिं॥

चौपाई

देव पितर पूजे बिधि नीकी। पूजी सकल बासना जीकी॥
सबहिं बंदि मांगहिं बरदाना। भाइन सहित रामकल्याना॥
अन्तरहित सुर आशिष देहीं। मुदित मातु अंचल भरि लेहीं॥
भूपति बोलि बरातिन्ह लीन्हे। जान बसन मनि भूषन दीन्हे॥
आयसु पाइ राखि उर रामहिं। मुदित गए सब निज निज धामहिं॥
पुर नर नारि सकल पहिराये। घर घर बाजन लगे बधाये॥
जाचक जन जाचहिं जोइ जोई। प्रमुदित राउ देइँ सोइ सोई॥
सेवक सकल बजनियां नाना। पूरन किये दान सनमाना॥

दोहा

देहिं अशीश जुहारि सब गावहिं गुन गन गाथ।

तब गुरु भूसुरसहित गृह गमन कीन्ह नरनाथ ॥

चौपाई

जो वसिष्ठ अनुशासन दीन्हा। लोकवेदविधि सादर कीन्हा ॥
भूसुरभीर देषि सब रानी। सादर उठीं भाग्य बड़ जानी ॥
पायँ पषारि सकल अन्हवाये। पूजि भली विधि भूप जँवाये ॥
आदर दान प्रेम परिपोषे। देत अशीश चले मन तोषे ॥
बहुविधि कीन्ह गाधिसुतपूजा। नाथ मोहिं सम धन्य न दूजा ॥
कीन्ह प्रशंसा भूपति भूरी। रानिन्ह सहित लीन्ह पगधूरी ॥
भीतर भवन दीन्ह वरवासू। मन जुगवत रह नृप रनिवासू ॥
पूजे गुरुपदकमल बहोरी। कीन्ह विनय उर प्रीति न थोरी ॥

दोहा

बधुन समेत कुमार सब रानिन्ह सहित महीश।
पुनि पुनि बंदत गुरुचरन देत अशीश मुनीश ॥

चौपाई

विनय कीन्ह उर अति अनुरागे। सुत संपदा राषि सब आगे ॥
नेग मांगि मुनिनायक लीन्हा। आशिरवाद बहुत विधि दीन्हा ॥
उर धरि रामहिं सीय समेता। हरषि कीन्ह गुर गमन निकेता ॥
विप्रवधू सब भूप बुलाई। चैल चारु भूषन पहिराई ॥
बहुरि बुलाइ सुआसिनि लीन्ही। रुचि विचारि पहिरावनि दीन्ही ॥
नेगी नेग जोग सब लेहीं। रुचि अनुरूप भूपमनि देहीं ॥
प्रिय पाहुने पूज्य जे जाने। भूपति भली भांति सनमाने ॥
देव देषि रघुवीरविवाहू। बरषि प्रसून प्रशंसि उछाहू ॥

दोहा

चले निशान बजाइ सुर निज निज पुर सुष पाइ।
कहत परसपर रामजस प्रेम न हृदय समाइ ॥

चौपाई

सबविधि सबहि समदि नरनाहू। रहा हृदय भरि पूरि उछाहू ॥
जहँ रनिवास तहां पगु धारे। सहित बधूटिन कुंअर निहारे ॥

लिये गोद करि मोद समेता। को कहि सकै भयो सुखु जेता॥
वधू सप्रेम गोद बैठारी। बार बार हिय हरषि दुलारी॥
देखि समाज मुदित रनिवासू। सबके उर आनँदु किय बासू॥
कह्यो भूप जिमि भयउ विवाहू। सुनि सुनि हरष होत सब काहू॥
जनकराज गुन शील बड़ाई। प्रीति रीति संपदा सुहाई॥
बहुविधि भूप भाट जिमि वरनी। रानी सब प्रमुदित सुनि करनी॥

दोहा

सुतन समेत नहाइ नृप बोलि विप्र गुरु ग्याति।
भोजन कीन्ह अनेक विधि घरी पांच गइ राति॥

चौपाई

मंगलगान करहिं वरभामिनि। भइ सुखमूल मनोहर यामिनि॥
अँचै पान सब काहू पाये। स्रगसुगन्ध भूषित छवि छाये॥
रामहिं देखि रजायसु पाई। निज निज भवन चले शिर नाई॥
प्रेम प्रमोद विनोद बड़ाई। समय समाज मनोहरताई॥
कहि न सकहिं शत शारद शेषू। वेद विरंचि महेश गनेशू॥
सो मैं कहौं कवन विधि वरनी। भूमिनाग शिर धरै कि धरनी॥
नृप सब भांति सबहि सनमानी। कहि मृदु वचन बुलाई रानी॥
वधू लरिकिनी परघर आईं। राखेहु नयनपलक की नाईं॥

दोहा

लरिका श्रमित उनींदवश शयन करावहु जाइ।
असकहि गे विश्रामगृह ।रामचरन चितलाइ॥

चौपाई

भूपवचन सुनि सहज सुहाये। जड़ित कनक मनि पलँग डसाये॥
सुभग सुरभि पयफेनु समाना। कोमल कलित सुपेती नाना॥
उपवरहन बर वरनि न जाहीं। स्रगसुगन्ध मनिमन्दिर माहीं॥
रतनदीप सुठि चारु चँदोवा। कहत न बनै जान जेहि जोवा॥
सेज रुचिर रचि राम उठाये। प्रेम समेत पलँग पौढ़ाये॥
आज्ञा पुनि भाइन कहँ दीन्ही। निजनिज सेज शयन सब कीन्हीं॥

देखि श्याम मृदु मंजुल गाता। कहहिं सप्रेम वचन सब माता ॥
मारग जात भयावनि भारी। केहि विधि तात ताड़का मारी ॥

दोहा

घोर निशाचर विकट भट समर गनैं नहिं काहु।
मारे सहित सहाय किमि खल मारीच सुबाहु ॥

चौपाई

मुनिप्रसाद बलि तात तुम्हारी। ईश अनेक करवरैं टारी ॥
मख रखवारी करि दुहुँ भाई। गुरुप्रसाद सब विद्या पाई ॥
मुनितिय तरी लगत पगधूरी। कीरति रही भुवनभरि पूरी ॥
कमठपीठ पविकूट कठोरा। नृपसमाज महँ शिवधनु तोरा ॥
विश्वविजय जस जानकि पाई। आए भवन ब्याहि सब भाई ॥
सकल अमानुष कर्म तुम्हारे। केवल कौशिककृपा सुधारे ॥
आजु सफल जगजन्म हमारा। देखि तात विधुवदन तुम्हारा ॥
जे दिन गये तुमहिं बिनु देखे। ते विरंचि जनि पारहिं लेखे ॥

दोहा

राम प्रतोषी मातु सब कहि विनीत वर बैन।
सुमिरि शंभु गुरु विप्रपद किये नींदवश नैन ॥

चौपाई

उनिंदे वदन सोह सुठिलोना। मनहुँ सांझ सरसीरुह सोना ॥
घर घर करहिं जागरन नारी। देहिं परसपर मंगल गारी ॥
पुरी विराजति राजत रजनी। रानी कहहिं विलोकहु सजनी ॥
सुंदर वधुन सासु लै सोई। फनिकन्हि जनु शिर मनि उरगोई ॥
प्रात पुनीत काल प्रभु जागे। अरुनचूड़वर बोलन लागे ॥
बंदी मागध गुन गन गाए। पुरजन द्वार जुहारन आए ॥
बंदि विप्र सुर गुरुपितु माता। पाइ अशीश मुदित सबभ्राता ॥
जननी सादर वदन निहारे। भूपति संग द्वार पगुधारे ॥

दोहा

कीन्ह शौच सब सहजशुचि सरित पुनीत नहाइ।

गयेउ जहां बाहेर नगर सीय सहित दोउ भाइ ॥

चौपाई

तब सुमंत्र नृपबचन सुनाए । करि बिनती रथ रामु चढाए ॥
चढि रथ सीय सहित दोउ भाई । चले हृदय अवधहि सिरु नाई ॥
चलत रामु लषि अवध अनाथा । बिकल लोग सब लागे साथा ॥
कृपासिंधु बहु बिधि समुझावहिं । फिरहिं प्रेमबस पुनि फिरि आवहिं ॥
लागति अवध भयावनि भारी । मानहुं कालरात अंधियारी ॥
घोर जंतु सम पुरनरनारी । डरपहिं एकहिं एक निहारी ॥
घर मसान परिजन जनु भूता । सुतहित मीत मनहु जम दूता ॥
बागन्ह बिटप बेलि कुम्हिलाहीं । सरित सरोवर देषि न जाहीं ॥

दोहा

हय गय कोटिन्ह केलिमृग पुरपसु चातक मोर ।
पिक रथांग सुक सारिका सारस हंस चकोर ॥

चौपाई

रामबियोग बिकल सब ठाढे । जहं तहं मनहुं चित्र लिपि काढे ॥
नगरु सफल बनु गहवर भारी । खग मृग बिपुल सकल नरनारी ॥
बिधि कैकई किरातिनि कीन्ही । जेहि दव दुसह दसहुं दिसि दीन्ही ॥
सहि न सके रघुबरबिरहागी । चले लोग सब ब्याकुल भागी ॥
सबहिं बिचारु कीन्ह मन माहीं । राम लषन सिय बिनु सुषु नाहीं ॥
जहां रामु तहं सबुइ समाजू । बिनु रघुबीर अवध नहिं काजू ॥
चले साथ अस मंत्रु दृढाई । सुरदुर्लभसुष सदन बिहाई ॥
रामचरनपंकज प्रिय जिन्हहीं । बिषय भोग बस करहिं कि तिन्हीं ॥

दोहा

बालक बृद्ध बिहाय गृह लगे लोग सब साथ ।
तमसातीर निवासु किय प्रथम दिवस रघुनाथ ॥

चौपाई

रघुपति प्रजा प्रेमबस देषी । सदय हृदय दुषु भएउ बिसेषी ॥
करुनामय रघुनाथ गोसांई । बेगि पाइअहि पीर पराई ॥

कहि सप्रेम मृदु बचन सुहाए। बहु बिधि राम लोग समुझाए॥
किए धरमउपदेश घनेरे। लोग प्रेमबस फिरहिं न फेरे॥
सील सनेहु छाडि नहिं जाई। असमंजस बस भे रघुराई॥
लोग सोग श्रमबस गए सोई। कछुक देवमाया मति मोई॥
जबहिं जाम जुग जामिनि बीती। राम सचिव सन कहेउ सप्रीती॥
षोज मारि रथु हांकहु ताता। आन उपाय बनिहि नहिं बाता॥

दोहा

राम लषनु सिय जान चढि संभुचरन सिरु नाइ।
सचिव चलायेउ तुरत रथु इत उत षोज दुराइ॥

चौपाई

जागे सकल लोग भयें भोरू। गे रघुनाथ भयेउ अति सोरू॥
रथकर षोज कतहुं नहिं पावहिं। राम राम कहि चहुंदिसि धावहिं॥
मनहु वारनिधि बूड जहाजू। भयेउ बिकल बड बनिक समाजू॥
एकहिं एक देहिं उपदेसू। तजे राम हम जानि कलेसू॥
निंदहिं आपु सराहहिं मीना। धिग जीवनु रघुबीरबिहीना॥
जौंपै प्रिय वियोगु बिधि कीन्हा। तौ कस मरनु न मागें दीन्हा॥
एहि बिधि करत प्रलापकलापा। आए अवध भरे परितापा॥
बिषम बियोगु न जाइ बषाना। अवधिआस सब राषहिं प्राना॥

दोहा

रामदरस हित नेम ब्रत लगे करन नर नारि।
मनहु कोक कोकी कमल दीन बिहीनतमारि॥

चौपाई

सीता सचिव सहित दोउ भाई। सृंगबेरपुर पहुंचे जाई॥
उतरे राम देवसरि देषी। कीन्ह दंडवत हरषु बिसेषी॥
लषन सचिव सिय किये प्रनामा। सबहिं सहित सुषु पायउ रामा॥
गंग सकल मुदमंगलमूला। सबसुषकरनि हरनि सब सूला॥
कहि कहि कोटिक कथा प्रसंगा। रामु बिलोकहिं गंगतरंगा॥
सचिवहि अनुजहि प्रियहि सुनाई। बिबुधनदीमहिमा अधिकाई॥

मज्जनु कीन्ह पंथश्रम गयेऊ। सुचि जलु पियत मुदित मन भयेऊ॥
सुमिरत जाहि मिटइ श्रमभारू। तेहिं श्रम येह लौकिक व्यवहारू॥

दोहा

सुद्ध सच्चिदानंदमयकंद भानुकुलकेतु।
चरित करत नर अनुहरत संसृतिसागरसेतु॥

चौपाई

यह सुधि गुह निषाद जब पाई। मुदित लिए प्रिय बंधु बोलाई॥
लिये फल मूल भेंट भरि भारा। मिलन चलेउ हिय हरषु अपारा॥
करि दंडवत भेंट धरि आगें। प्रभुहि बिलोकत अति अनुरागे॥
नाथ कुसल पदपंकज देखे। भयउं भागभाजनु जन लेखे॥
देव धरनि धनु धामु तुम्हारा। मैं जनु नीचु सहित परिवारा॥
कृपा करिअ पुर धारिअ पाऊ। थापिअ जनु सबु लोगु सिहाऊ॥
कहेहु सत्य सबु सखा सुजाना। मोहि दीन्ह पितु आयेसु आना॥

दोहा

बरष चारिदस बासु बन मुनिब्रत बेषु अहारु।
ग्रामबासु नहिं उचित सुनि गुहहि भयउ दुखभारु॥

चौपाई

राम लषन सियरूप निहारी। कहहिं सप्रेम ग्रामनरनारी॥
ते पितु मातु कहहु सखि कैसे। जिन्ह पठए बन बालक ऐसे॥
एक कहहिं भल भूपति कीन्हा। लोयनलाहु हमहिं बिधि दीन्हा॥
तब निषादपति उर अनुमाना। तरु सिंसुपा मनोहर जाना॥
लै रघुनाथहिं ठाउं देषावा। कहेउ राम सब भांति सुहावा॥
पुरजन करि जोहारु घर आये। रघुबर संध्या करन सिधाए॥
गुह संवारि साथरी डसाई। कुस किसलय मय मृदुल सुहाई॥
सुचि फल मूल मधुर मृदु जानी। दोना भरि भरि राखेसि पानी॥

दोहा

सिय सुमंत्र भ्राता सहित कंद मूल फल षाइ।
सयन कीन्ह रघुबंसमनि पाय पलोटत भाइ॥

चौपाई

उठे लषनु प्रभु सोवत जानी। कहि सचिवहि सोवन मृदु बानी॥
कछुक दूरि सजि बान सरासन। जागन लगे बैठि बीरासन॥
गुह बुलाइ पाहरू प्रतीती। ठावं ठावं राखे अति प्रीती॥
आपु लषन पहिं बैठेउ जाई। कटि भाथी सर चाप चढ़ाई॥
सोवत प्रभुहि निहारि निषादू। भयउ प्रेमबस हृदय बिषादू॥
तनुपुलकित जलु लोचन बहई। बचन सप्रेम लषन सन कहई॥
भूपति भवन सुभाय सुहावा। सुरपति सदनु न पटतर आवा॥
मनिमयरचित चारु चौबारे। जनु रतिपति निज हाथ संवारे॥

दोहा

सुचि सुबिचित्र सुभोगमय सुमन सुगंध सुबास।
पलंग मंजु मनिदीप जहं सब बिधि सकल सुपास॥

चौपाई

बिबिध बसन उपधान तुराई। छीरफेनमृदु बिसद सुहाई॥
तहं सिय रामु सयन निसि करहीं। निज छबि रतिमनोजमदु हरहीं॥
ते सिय रामु साथरी सोए। श्रमित बसन बिनु जाहिं न जोए॥
मातु पिता परिजन पुरबासी। सदा सुसील दास अरु दासी॥
जोगवहिं जिन्हहिं प्रान की नाईं। महि सोवत तेइ राम गोसाईं॥
पिता जनक जगबिदितप्रभाऊ। ससुर सुरेससषा रघुराऊ॥
रामचंदु पति सो बैदेही। सोवत महि बिधि बाम न केही॥
सिय रघुबीर कि कानन जोगू। करमप्रधान सत्य कह लोगू॥

दोहा

कैकयनंदिनि मंदमति कठिन कुटिलपनु कीन्ह।
जेंहि रघुनंदन जानकिहि सुषअवसर दुषु दीन्ह॥

चौपाई

भइ दिनकरकुलबिटपकुठारी। कुमति कीन्ह सब बिस्व दुषारी॥
भयउ बिषाद निषादहि भारी। राम सीय महिसयन निहारी॥
बोले लषन मधुर मृदु बानी। ग्यान बिराग भगतिरस सानी॥

काहु न कोउ सुख दुख कर दाता। निज कृत करम भोग सबु भ्राता॥
जोग वियोग भोग भल मंदा। हित अनहित मध्यम भ्रम फंदा॥
जनमु मरनु जहं लगि जग जालू। संपति बिपति करमु अरु कालू॥
धरनि धामु धनु पुर परिवारू। सरगु नरकु जहं लगि व्यवहारू॥
देखिअ सुनिअ गुनिअ मन माहीं। मोहमूल परमारथु नाहीं॥

दोहा

सपने होइ भिखारि नृपु रंकु नाकपति होइ।
जागें लाभु न हानि कछु तिमि प्रपंच जिय जोइ॥

चौपाई

अस बिचारि नहि कीजिय रोसू। काहुहि बादि न देइय दोसू॥
मोहनिसा सबु सोवनिहारा। देखिअ सपन अनेक प्रकारा॥
एहि जगजामिनि जागहिं जोगी। परमारथी प्रपंचबियोगी॥
जानिय तबहि जीव जग जागा। जब सब बिषयबिलासबिरागा॥
होइ बिवेकु मोह भ्रम भागा। तब रघुनाथचरनअनुरागा॥
सखा परम परमारथु एहू। मन क्रम बचन रामपदनेहू॥
राम ब्रह्म परमारथरूपा। अबिगत अलख अनादि अनूपा॥
सकल बिकाररहित गतभेदा। कहि नित नेति निरूपहिं बेदा॥

दोहा

भगत भूमि भूसुर सुरभि सुर हित लागि कृपाल।
करत चरित धरि मनुज तनु सुनत मिटहिं जगजाल॥

चौपाई

सखा समुझि अस परिहरि मोहू। सियरघुबीरचरनरत होहू॥
कहत रामगुन भा भिनुसारा। जागे जगमंगलसुखदारा॥
सकल सौच करि राम नहावा। सुचि सुजान बटछीर मगावा॥
अनुज सहित सिर जटा बनाए। देखि सुमंत्र नयनजल छाये॥
हृदयं दाहु अति बदन मलीना। कह कर जोरि बचन अति दीना॥
नाथ कहेउ अस कोसलनाथा। लै रथु जाहु राम कें साथा॥
बनु देखाइ सुरसरि अन्हवाई। आनेहु फेरि बेगि दोउ भाई॥

लषनु रामु सिय आनेहु फेरी। संसय सकल संकोच निबेरी॥

दोहा

नृप अस कहेउ गोसाइँ जस कहइ करौं बलि सोइ।
करि बिनती पायन्ह परेउ दीन्ह बाल जिमि रोइ॥

चौपाई

तात कृपा करि कीजिअ सोई। जातें अवध अनाथ न होई॥
मंत्रिहि राम उठाइ प्रबोधा। तात धरममतु तुम्ह सबु सोधा॥
सिवि दधीच हरिचंद नरेसा। सहे धरमहित कोटि कलेसा॥
रंतिदेव बलि भूप सुजाना। धरमु धरेउ सहि संकट नाना॥
धरमु न दूसर सत्य समाना। आगम निगम पुरान बषाना॥
मैं सोइ धरमु सुलभ करि पावा। तजें तिहूं पुर अपजसु छावा॥
संभावित कहुं अपजस लाहू। मरनकोटि सम दारुन दाहू॥
तुम्ह सन तात बहुत का कहऊं। दियें उतरु फिरि पातकु लहऊं॥

दोहा

पितुपद गहि कहि कोटि नति बिनय करब कर जोरि।
चिंत कवनिहु बात कै तात करिअ जनि मोरि॥

चौपाई

तुम्ह पुनि पितु सम अति हित मोरें। बिनती करौं तात कर जोरें॥
सब बिधि सोइ करतब्य तुम्हारें। दुष न पाव पितु सोच हमारें॥
सुनि रघुनाथ सचिव संबादू। भयउ सपरिजन बिकल निषादू॥
पुनि कछु लषन कही कटु बानी। प्रभु बरजे बड अनुचित जानी॥
सकुचि राम निज सपथ देवाई। लषन संदेसु कहिअ जनि जाई॥
कह सुमंत्रु पुनि भूप संदेसू। सहि न सकिहि सिय बिपिनकलेसू॥
जेहि बिधि अवध आव फिरि सीया। सोइ रघुबरहि तुम्हहि करनीया॥
नतरु निपट अवलंबबिहीना। मैं न जिअब जिमि जलबिनु मीना॥

दोहा

मइकें ससुरें सकल सुष जबहिं जहां मनुमान।
तहँ तब रहिहि सुषेन सिय जबलगि बिपतिबिहान॥

चौपाई

बिनती भूप कीन्ह जेहि भांती। आरति प्रीति न सो कहि जाती॥
पितुसंदेस सुनि कृपानिधाना। सियहि दीन्ह सिष कोटि बिधाना॥
सासुससुर गुर प्रिय परिवारू। फिरहु त सब कर मिटइ षभारू॥
सुनि पतिबचन। कहति बैदेही। सुनहुं प्रानपति परमसनेही॥
प्रभु करुनामय परम बिबेकी। तनु तजि रहति छहं किमि छेकी॥
प्रभा जाइ कहं भानु बिहाई। कह चंद्रिका चंदु तजि जाई॥
पतिहि प्रेममय बिनय सुनाई। कहति सचिव सन गिरा सुहाई॥
तुम्ह पितु ससुर सरिस हितकारी। उतरु देउं फिरि अनुचित भारी॥

दोहा

आरति बस सनमुष भइउं बिलगु न मानब तात।
आरजसुतपदकमल बिनु बादि जहां लगि नात॥

चौपाई

पितुबैभवबिलास मैं डीठा। नृपमनिमुकुटमिलित पदपीठा॥
सुषनिधान अस पितु गृह मोरें। पियबिहीन मन भाव न भोरें॥
ससुर चक्कवइ कोसलराऊ। भुवन चारिदस प्रगट प्रभाऊ॥
आगे होइ जेहि सुरपति लेई। अरध सिंघासन आसनु देई॥
ससुरु एतादस अवध निवासू। प्रिय परिवारु मातुसम सासू॥
बिनु रघुपतिपदपदुमपरागा। मोहि कोउ सपनेहुं सुषद न लागा॥
अगम पंथ बन भूमि पहारा। करि केहरि सर सरित अपारा॥
कोल किरात कुरंग बिहंगा। मोहि सब सुषद प्रानपतिसंगा॥

दोहा

सासु ससुर सन मोरि हुंति बिनय करबि परि पायं।
मोरि सोचु जनि करिअ कछु मैं बन सुषी सुभायं॥

चौपाई

प्राननाथ प्रिय देवर साथा। बीरधुरीन धरें धनु भाथा॥
नहिं मगश्रमु भ्रमु दुष मन मोरें। मोहि लगि सोचु करिअ जनि भोरें॥
सुनि सुमंत्रु सियसीतलबानी। भयउ बिकल जनु फनि मनि हानी॥

नयन सूझ नहिं सुनइं न काना। कहि न सकइ कछु अति अकुलाना॥
राम प्रबोधु कीन्ह बहु भांती। तदपि होति नहिं सीतलि छाती॥
जतन अनेक साथ हित कीन्हे। उचित उतर रघुनंदन दीन्हे॥
मेटि जाइ नहि रामरजाई। कठिन करमगति कछु न बसाई॥
राम लषन सियपद सिरु नाई। फिरेउ बनिक जिमि मूर गवाई॥

दोहा

रथ हांकेउ हय राम तन हेरि हेरि हिहिनाहिं।
देखि निषाद बिषादबस धुनहिं सीस पछिताहिं॥

चौपाई

जासु बियोग बिकल पसु ऐसें। प्रजा मातु पितु जिइहहिं कैसें॥
बरबस राम सुमंत्रु पठाये। सुरसरितीर आप तब आये॥
मागी नाव न केवटु आना। कहइ तुम्हार मरमु मैं जाना॥
चरनकमलरज कहुं सबु कहई। मानुषकरनि मूरि कछु अहई॥
छुवत सिला भइ नारि सुहाई। पाहन तें न काठ कठिनाई॥
तरनिउं मुनिघरिनी होइ जाई। बाट परइ मोरि नाव उडाई॥
एहि प्रतिपालउं सबु परिवारू। नहिं जानौं कछु अउर कबारू॥
जौ प्रभु पार अवसि गा चहहू। मोहि पदपदुम पखारन कहहू॥

छंद

पदकमल धोइ चढाइ नाव न नाथ उतराई चहौं।
मोहि राम राउरि आन दसरथसपथ सब सांची कहौं॥
बरु तीर मारहु लषन पै जब लगि न पाय पखारिहौं।
तब लगि न तुलसीदासनाथ कृपाल पारु उतारिहौं॥

सोरठा

सुनि केवट के बयन प्रेम लपेटे अटपटे।
बिहसे करुनाअयन चितइ जानकी लषन तन॥

चौपाई

कृपासिंधु बोले मुसुकाई। सोइ करु जेहि तव नाव न जाई॥
बेगि आनु जल पाय पखारू। होत बिलंबु उतारहि पारू॥

जासु नाम सुमिरत एक बारा। उतरहिं नर भवसिंधु अपारा॥
सोइ कृपालु केवटहि निहोरा। जेंहि जगु किये तिहुं पगहुं ते थोरा॥
पदनखनिरखि देवसरि हरषी। सुनि प्रभुबचन मोहमति करषी॥
केवट रामरजायसु पावा। पानि कठवता भरि लेइ आवा॥
अति आनंद उमगि अनुरागा। चरनसरोज पखारन लागा॥
बरषि सुमन सुर सकल सिहाहीं। एहि सम पुन्यपुंज कोउ नाहीं॥

दोहा

पद पखारि जलु पान करि आपु सहित परिवार।
पितर पारु करि प्रभुहि पुनि मुदित गयउ लेइ पार॥

चौपाई

उतरि ठाढ़ भए सुरसरिरेता। सीय रामु गुह लषन समेता॥
केवट उतरि दंडवत कीन्हा। प्रभुहि सकुच एहि नहि कछु दीन्हा॥
पियहिय की सिय जाननिहारी। मुनिमुदरी मनमुदित उतारी॥
कहेउ कृपाल लेहि उतराई। केवट चरन गहे अकुलाई॥
नाथ आजु मइ काह न पावा। मिटे दोष दुख दारिददावा॥
बहुत काल मैं कीन्हि मजूरी। आजु दीन्ह बिधि बनि भलि भूरी॥
अब कछु नाथ न चाहिअ मोरें। दीनदयाल अनुग्रह तोरें॥
फिरती बार मोहि जो देवा। सो प्रसादु मइं सिर धरि लेवा॥

दोहा

बहुत कीन्ह प्रभु लषन सिय नहिं कछु केवटु लेइ।
बिदा कीन्ह करुनायतन भगतिबिमलबरु देइ॥

चौपाई

तब मज्जनु करि रघुकुलनाथा। पूजि पारथिव नायउ माथा॥
सिय सुरसरिहि कहेउ कर जोरी। मातु मनोरथ पुरउबि मोरी॥
पतिदेवर संग कुसल बहोरी। आइ करउं जेंहि पूजा तोरी॥
सुनि सियबिनय प्रेमरस सानी। भइ तब बिमल बारिबरबानी॥
सुनु रघुबीरप्रिया बैदेही। तव प्रभाउ जग बिदित न केही॥
लोकप होहि बिलोकत तोरें। तोहि सेवहिं सब सिधि कर जोरें॥

तुम्ह जो हमहिं बडि विनय सुनाई । कृपा कीन्हि मोहि दीन्हि बडाई ॥
तदपि देवि मइं देवि असीसा । सफल होन हित निज बागोसा ॥

दोहा

प्राननाथ देवर सहित कुसल कोसला आइ ।
पूजिहि सब मनकामना सुजसु रहिहि जग छाइ ॥

चौपाई

गंगबचन सुनि मंगलमूला । मुदित सीय सुरसरि अनुकूला ॥
तब प्रभु गुहहि कहेउ घर जाहू । सुनत सूप मुखु भा उरदाहू ॥
दीन बचन गुह कह कर जोरी । बिनय सुनहु रघुकुलमनि मोरी ॥
नाथ साथ रहि पंथु देखाई । करि दिन चारि चरनसेवकाई ॥
जेहि बन जाइ रहब रघुराई । परनकुटी मैं करबि सुहाई ॥
तब मोहिं कहं जसि देब रजाई । सोइ करिहौं रघुबीरदोहाई ॥
सहज सनेह राम लखि तासू । संग लीन्ह गुह हृदयहुलासू ॥
पुनि गुह ग्याति बोलि सब लीन्हे । करि परितोष बिदा तब कीन्हे ॥

दोहा

तब गनपति सिव सुमिरि प्रभु नाइ सुरसरिहि माथ ॥
सखा अनुज सियसहित बन गवन कीन्ह रघुनाथ ॥

चौपाई

तेहि दिन भयउ बिटप तरबासू । लखन सखा सब कीन्ह सुपासू ॥
प्रात प्रातकृत करि रघुराई । तीरथराजु दीख प्रभु जाई ॥
सचिव सत्य श्रद्धा प्रियनारी । माधव सरिस मीतु हितकारी ॥
चारि पादरथ भरा भंडारू । पुन्य प्रदेस देस अति चारू ॥
छेत्रु अगम गढु गाढ सुहावा । सपनेहुं नहि प्रतिपच्छिन्ह पावा ॥
सेन सकल तीरथ बरबीरा । कलुषअनीकदलन रनधीरा ॥
संगमु सिंहासनु सुठि सोहा । छत्रु अषयबटु मुनिमनु मोहा ॥
चवंर जमुन अरु गंगतरंगा । देखि होहिं दुख दारिद भंगा ॥

दोहा

सेवहिं सुकृती साधु सुचि पावहिं सब मनकाम ।

बंदी बेद पुरानगन कहहिं बिमल गुनग्राम ॥

चौपाई

को कहि सकइ प्रयागप्रभाऊ । कलुषपुंजकुंजर मृगराऊ ॥
अस तीरथपति देषि सुहावा । सुषसागर रघुबर सुष पावा ॥
कहि सिय लषनहि सषहि सुनाई । श्रीमुष तीरथराजबडाई ॥
करि प्रनामु देषत बन बागा । कहत महातम अति अनुरागा ॥
एहि बिधि आइ बिलोकी बेनी । सुमिरत सकल सुमंगलदेनी ॥
मुदित नहाइ कीन्हि सिवसेवा । पूजि जथाबिधि तीरथदेवा ॥
तब प्रभु भरद्वाज पहिं आए । करत दंडवत मुनि उर लाए ॥
मुनिमनमोद न कछु कहि जाई । ब्रह्मानंदरासि जनु पाई ॥

दोहा

दीन्हि असीस मुनीस उर अति अनदुं अस जानि ।
लोचनगोचर सुकृतफल मनहुं किये बिधि आनि ॥

चौपाई

कुसल प्रश्न करि आसन दीन्हे । पूजि प्रेमपरिपूरन कीन्हे ॥
कंद मूल फल अंकुर नीके । दिये आनि मुनि मनहुं अमी के ॥
सीय लषन जन सहित सुहाये । अति रुचि राम मूल फल षाये ॥
भये बिगत श्रम रामु सुषारे । भरद्वाज मृदु ब्रचन उचारे ॥
आजु सुफल तपु तीरथ त्यागू । आजु सुफल जप जोग बिरागू ॥
सफल सकल सुभ साधनसाजू । राम तुम्हहिं अवलोकत आजू ॥
लाभअवधि सुषअवधि न दूजी । तुम्हरें दरस आस सब पूजी ॥
अब करि कृपा देहु बर एहू । निज पदसरसिज सहज सनेहू ॥

दोहा

करम बचन मन छाडि छलु जब लगि जनु न तुम्हार ।
तब लगि सुषु सपनेहुं नहीं किये कोटि उपचार ॥

चौपाई

सुनि मुनिबचन रामु सकुचाने । भाव भगति आनंद अघाने ॥
तब रघुबर मुनि सुजसु सुहावा । कोटि भांति कहि सबहि सुनावा ॥

सो बड सो सब गुनगनगेहू। जेहि मुनीस तुम्ह आदर देहू॥
मुनि रघुबीर परसपर नवहीं। बचनअगोचर सुषु अनुभवहीं॥
यह सुधि पाइ प्रयागनिवासी। बटुतापस मुनि सिद्ध उदासी॥
भरद्वाजआश्रम सब आये। देषन दशरथसुअन सुहाये॥
राम प्रनाम कीन्ह सब काहू। मुदित भये लहि लोयनलाहू॥
देहि असीस परम सुषु पाई। फिरे सराहत सुंदरताई॥

दोहा

राम कीन्ह विश्राम निसि प्रात प्रयाग नहाइ।
चले सहित सिय लषन जन मुदित मुनिहि सिरु नाइ॥

चौपाई

राम सप्रेम कहेउ मुनि पाहीं। नाथ कहिअ हम केहि मग जाहीं॥
मुनि मन बिहंसि राम सन कहहीं। सुगम सकल मग तुम्ह कहुं अहहीं॥
साथ लागि मुनि सिष्य बोलाये। सुनि मनमुदित पचासक आये॥
सबन्हि राम पर प्रेम अपारा। सकल कहहिं मगु दीष हमारा॥
मुनि बटु चारि संग तब दीन्हे। जिन्ह बहु जनम सुकृत सब कीन्हे॥
करि प्रनामु रिषि आयेसु पाई। प्रमुदित हृदय चले रघुराई॥
ग्राम निकट जब निकसहिं जाई। देषहिं दरस नारि नर धाई॥
होंहि सनाथ जनमफलु पाई। फिरहिं दुषित मनु संग पठाई॥

दोहा

बिदा किये बटु बिनय करि फिरे पाइ मन काम।
उतरि नहाये जमुनजल जो सरीर सम स्याम॥

चौपाई

सुनत तीरबासी नर नारी। धाए निज निज काज बिसारी॥
लषन राम सियसुंदरताई। देषि करहिं निज भाग्य बडाई॥
अति लालसा बसहिं मन माहीं। नाउं गाउं बूझत सकुचाहीं॥
जे तिन्ह महुं बयबिरिध सयाने। तिन्ह करि जुगति रामु पहिचाने॥
सकल कथा तिन्ह सबहिं सुनाई। बनहिं चले पितुआयसु पाई॥
सुनि सबिषाद सकल पछिताहीं। रानी राय कीन्हि भल नाहीं॥

तेहि अवसर एक तापसु आवा। तेजपुंज लघुबयस सुहावा॥
कबि अलषितगति बेषु बिरागी। मन क्रम बचन रामअनुरागी॥

दोहा

सजल नयन तन पुलकि निज इष्टदेउ पहिचानि।
परेउ दंड जिमि धरनितल दसा न जाइ बखानि॥

चौपाई

राम सप्रेम पुलकि उर लावा। परम रंक जनु पारसु पावा॥
मनहुं प्रेम परमारथु दोऊ। मिलत धरें तन कह सब कोऊ॥
बहुरि लषन पायन्ह सोइ लागा। लीन्हि उठाइ उमगि अनुरागा॥
पुनि सियचरनधूरि धरि सीसा। जननि जानि सिसु दीन्ह असीसा॥
कीन्हि निषाद दंडवत तेही। मिलेउ मुदित लषि राम सनेही॥
पिअत नयनपुट रूपुपियूषा। मुदित सुअसनु पाइ जिमि भूषा॥
ते पितु मातु कहहु सषि कैसे। जिन्ह पठये बन बालक ऐसे॥
राम लषन सिय रूपु निहारी। होंहि सनेहबिकल नर नारी॥

दोहा

तब रघुबीर अनेक बिधि सषहि सिषावनु दीन्ह।
राम रजायसु सीस धरि भवन गवनु तेंइ कीन्ह॥

चौपाई

पुनि सिय रामलषन करजोरी। जमुनहि कीन्ह प्रनामु बहोरी॥
चले ससीय मुदित दोउ भाई। रबितनुजा कइ करत बडाई॥
पथिक अनेक मिलहिं मग जाता। कहहिं सप्रेम देषि दोउ भ्राता॥
राज लषन सब अंग तुम्हारे। देखि सोचु अति हृदयँ हमारे॥
मारग चलहु पयादेहिं पाएं। ज्योतिष झूंठ हमारेंहि भाएं॥
अगमु पंथु गिरि कानन भारी। तेहिं महं साथ नारि सुकुमारी॥
करि केहरि बन जाइ न जोई। हम संग चलहिं जो आयसु होई॥
जाब जहां लगि तहं पहुंचाई। फिरब बहोरि तुम्हहि सिरु नाई॥

दोहा

एहि बिधि पूंछहि प्रेमबस पुलकगात जलुनैन।

कृपासिंधु फेरहि तिन्हहि कहि बिनीत मृदु बैन ॥

चौपाई

जे पुरगांव बसहिं मगमाहीं । तिन्हहिं नागसुरनगर सिहाहीं ॥
केहि सुकृती केहि घरीं बसाए । धन्य पुन्यमय परम सुहाए ॥
जहं तहं रामचरन चलि जाहीं । तिन्ह समान अमरावति नाहीं ॥
पुन्यपुंज मग निकटनिवासी । तिन्हहि सराहहिं सुरपुरबासी ॥
जे भरि नयन बिलोकहिं रामहिं । सीता लषन सहित घनस्यामहिं ॥
जे सर सरित राम अवगाहहिं । तिन्हहि देवसरसरित सराहहिं ॥
जेहि तरु तर प्रभु बैठहि जाई । करहि कलपतरु तासु बडाई ॥
परसि रामपदपदुमपरागा । मानति भूमि भूरि निज भागा ॥

दोहा

छांह करहिं घन बिबुधगन बरषहिं सुमन सिहाहिं ।
देषत गिरि बन बिहग मृग रामु चले मगजाहिं ॥

चौपाई

सीता लषन सहित रघुराई । गांव निकट जब निकसहिं जाई ॥
सुनि सब बाल बृद्ध नर नारी । चलहिं तुरत गृहकाज बिसारी ॥
राम लषन सिय रूप निहारी । पाइ नयनफलु होंहि सुपारी ॥
सजल बिलोचन पुलक सरीरा । सब भये मगन देषि दोउ बीरा ॥
बरनि न जाइ दसा तिन्ह केरी । लहि जनु रंकन्ह सुरमनिढेरी ॥
एकन्ह एक बोलि सिष देहीं । लोचनलाहु लेहु छन एहीं ॥
रामहिं देषि एक अनुरागे । चितवत चले जांहि संग लागे ॥
एक नयनमग छबि उर आनी । होंहि सिथिल तन मन बरबानी ॥

दोहा

एक देषि बटछांह भलि डासि मृदुल तृन पात ।
कहहिं गंवाइअ छिनुकु श्रमु गवनब अबहिं कि प्रात ॥

चौपाई

एक कलस भरि आनहिं पानी । अंचइअ नाथ कहहिं मृदु बानी ॥
सुनि प्रियबचन प्रीति अतिदेषी । रामु कृपालु सुसील बिसेषी ॥

जानी स्रमित सीय मन माहीं । घरिक बिलंबु कीन्ह बटछांहीं ॥
मुदित नारिनर देषहिं सोभा । रूपअनूप नयन मनु लोभा ॥
एकटक सब सोहहिं चहुं ओरा । रामचंदमुषचंद चकोरा ॥
तरुन तमालबरन तनु सोहा । देषत कोटिमदन मनु मोहा ॥
दामिनि बरन लषन सुठि नीके । नषसिष सुभग भावते जीके ॥
मुनिपट कटिन्ह कसे तूनीरा । सोहहिं कर कमलनि धनु तीरा ॥

दोहा

जटामुकुट सीसनि सुभग उर भुज नयन बिसाल ।
सरदपरबबिधुबदनबर लसत स्वेदकनजाल ॥

चौपाई

बरनि न जाइ मनोहर जोरी । सोभा बहुत थोरि मति मोरी ॥
राम लषन सिय सुंदरताई । सब चितवहिं चित मन मति लाई ॥
थके नारिनर प्रेमपियासे । मनहुं मृगीमृग देषि दिआ से ॥
सीयसमीप ग्रामतिय जाहीं । पूंछत अति सनेह सकुचाहीं ॥
बार बार सब लागहिं पाएं । कहहिं बचन मृदु सरल सुभाएं ॥
राजकुमारि बिनय हम करहीं । तिय सुभाय कछु पूंछत डरहीं ॥
स्वामिनि अबिनय छमबि हमारी । बिलगु न मानब जानि गंवारी ॥
राजकुअंर दोउ सहज सलोनें । एन्ह तें लहि दुति मरकत सोनें ॥

दोहा

स्यामल गौर किसोरबर सुंदर सुषमाअयन ।
सरद सर्बरीनाथ मुषु सरदसरोरुह नयन ॥

चौपाई

कोटि मनोजलजावनिहारे । सुमुषि कहहु को आंहि तुम्हारे ॥
सुनि सनेहमय मंजुल बानी । सकुची सिय मन महुं मुसुकानी ॥
तिन्हहिं बिलोकि बिलोकति धरनीं । दुहुं सकोच सकुचति बर बरनीं ॥
सकुचि सप्रेम बालमृगनयनी । बोली मधुर बचन पिकबयनी ॥
सहज सुभाय सुभग तन गोरे । नामु लषनु लघु देवर मोरे ॥
बहुरि बदनु बिधु अंचल ढांकी । पियतन चितइ भौंह करि बांकी ॥

खंजनमंजु तिरीछे नयननि । निज पति कहेउ तिन्हहि सिय सयननि ॥
भई मुदित सब ग्रमबधूटी । रंकन्ह रायरासि जनु लूटी ॥

दोहा

अति सप्रेम सियपाय परि बहुबिधि देहिं असीस ।
सदा सोहागिनि होहु तुम्ह जब लगि महि अहिसीस ॥

चौपाई

पारबतीसम पतिप्रिय होहू । देबि न हम पर छाडब छोहू ॥
पुनि पुनि बिनय करिअ कर जोरी । जौं एहि मारग फिरिअ बहोरी ॥
दरसनु देब जानि निज दासी । लखी सीय सब प्रेमपिआसी ॥
मधुर बचन कहि कहि परितोषी । जनु कुमुदिनी कौमुदी पोषी ॥
तबहिं लषन रघुबररुख जानी । पूंछेउ मगु लोगन्हि मृदु बानी ॥
सुनत नारि नर भये दुखारी । पुलकित गात बिलोचन बारी ॥
मिटा मोदु मन भये मलीने । बिधि निधि दीन्हि लेत जनु छीने ॥
समुझि करमगति धीरजु कीन्हा । सोधि सुगम मगु तिन्ह कहि दीन्हा ॥

दोहा

लषन जानकी सहित तब गवनु कीन्ह रघुनाथ ।
फेरे सब प्रिय बचन कहि लिए लाइ मन साथ ॥

चौपाई

फिरत नारि नर अति पछिताहीं । दैअहि दोषु देहिं मन माहीं ॥
सहित बिषाद परसपर कहहीं । बिधिकरतब उलटे सब अहहीं ॥
निपट निरंकुस निठुर निसंकू । जेंहि ससि कीन्ह सरुज सकलंकू ॥
रूखु कलपतरु सागरु खारा । तेंहि पठये बन राजकुमारा ॥
जौंपै इन्हहि दीन्ह बनबासू । कीन्हि बादि बिधि भोगबिलासू ॥
ए बिचरहिं मग बिनु पदत्राना । रचे बादि बिधि बाहन नाना ॥
ए महि परहिं डासि कुस पाता । सुभग सेज कत सृजत बिधाता ॥
तरुबर बास इन्हहिं बिधि दीन्हा । धवल धाम रचि रचि श्रमु कीन्हा ॥

दोहा

जौं ए मुनिपटधर जटिल सुंदर सुठि सुकुमार ।

विविध भांति भूषन बसन बादि किये करतार ॥

चौपाई

जौं ए कंद मूल फल षाहीं । बादि सुधादि असन जग माहीं ॥
एक कहहिं ए सहज सुहाए । आपु प्रगट भय बिधि न बनाए ॥
जहं लगि वेद कही विधिकरनी । श्रवन नयन मन गोचर बरनी ॥
देषहु षोजि भुअन दसचारी । कहं अस पुरुष कहां असि नारी ॥
इन्हहि देषि विधि मनु अनुरागा । पटतर जोग बनावइ लागा ॥
कीन्ह बहुत श्रम ऐक न आये । तेंहिं इरिषा बन आनि दुराये ॥
एक कहहिं हम बहुत न जानहिं । आपुहि परम धन्य करि मानहिं ॥
ते पुनि पुन्यपुंज हम लेषे । जे देषहिं देषिहहिं जिन्ह देषे ॥

दोहा

एह विधि कहि कहि बचन प्रिय लेहिं नयन भरि नीर ।
किमि चलिहहिं मारग अगम सुठि सुकुमार सरीर ॥

चौपाई

नारि सनेह बिकल बस होंही । चकई सांझ समय जनु सोही ॥
मृदु पदकमल कठिन मगु जानी । गहबरि हृदय कहइ बर बानी ॥
परसत मृदुल चरन अरुनारे । सकुचति महि जिमि हृदय हमारे ॥
जौं जगदीस इन्हहिं बनु दीन्हा । कस न सुमनमय मारगु कीन्हा ॥
जौं मांगा पाइअ बिधि पाहीं । ए रषिअहिं सषि आषिन्ह माहीं ॥
जे नर नारि न अवसर आए । तिन्ह सिय रामु न देषन पाए ॥
सुनि सुरुप बूझहिं अकुलाई । अब लगि गये कहां लगि भाई ॥
समरथ धाइ बिलोकहिं जाई । प्रमुदित फिरहिं जनमफलु पाई ॥

दोहा

अबला बालक वृद्धजन कर मीजहिं पछिताहिं ।
होंहिं प्रेमवस लोग इमि रामु जहां जहं जाहिं ॥

चौपाई

गांव गांव अस होइ अनंदू । देषि भानुकुलकैरवचंदू ॥
जे कछु समाचार सुनि पावहिं । ते नृपरानिहि दोष लगावहिं ॥

कहहिं एक अति भल नरनाहू। दीन्हि हमहि जेइ लोचनलाहू॥
कहहिं परसपर लोग लोगाईं। बातैं सरल सनेह सुहाईं॥
ते पितु मातु धन्य जिन्ह जाए। धन्य सो नगरु जहां ते आए॥
धन्य सो देसु सैलु बन गाऊं। जहं जहं जाहिं धन्य सोइ ठाऊं॥
सुषु पायेउ बिरंचि रचि तेही। ए जेहि के सब भांति सनेही॥
रामलषनपथिकथा सुहाई। रही सकल मग कानन छाई॥

दोहा

एहि बिधि रघुकुलकमलरबि मगलोगन्ह सुषदेत।
जांहि चले देषत बिपिन सिय सौमित्रि समेत॥

चौपाई

आगें रामु लषनु बनें पाछें। तापसबेष बिराजत काछें॥
उभय बीच सिय सोहति कैसे। ब्रह्मजीव बीच माया जैसे॥
बहुरि कहउं छबि जसि मन बसई। जनु मधु मदन मध्य रति लसई॥
उपमा बहुरि कहउं जिय जोही। जनु बुध बिधु बिच रोहिनि सोही॥
प्रभुपदरेष बीच बिच सीता। धरति चरन मग चलति सभीता॥
सीयरामपद अंक बराएं। लषन चलहिं मगु दाहिनलाएं॥
राम लषन सियप्रीति सुहाई। बचन अगोचर किमि कहि जाई॥
षग मृग मगन देषि छबि होंहीं। लिये चोरि चित राम बटोहीं॥

दोहा

जिन्ह जिन्ह देषे पथिक प्रिय सिय समेत दोउ भाइ।
भवमगु अगमु अनंदु तेइ बिनु श्रम रहे सिराइ॥

चौपाई

अजहुं जासु उर सपनेहु काऊ। बसहुं लषनु सिय रामु बटाऊ॥
रामधामपथ पाइहि सोई। जो पथ पाव कबहुं मुनि कोई॥
तब रघुबीर श्रमित सिय जानी। देषि निकट बटु सीतल पानी॥
तहं बसि कंद मूल फल पाई। प्रात नहाइ चले रघुराई॥
देषत बन सर सैल सुहाए। बालमीकिआश्रम प्रभु आए॥
रामु दीष मुनिबास सुहावन। सुंदर गिरि काननु जलु पावन॥

सरनि सरोज बिटप बन फूले। गुंजत मंजु मधुप रसभूले॥
षग मृग विपुल कोलाहल करहीं। बिरहितबैर मुदितमन चरहीं॥

दोहा

सुचि सुंदर आश्रमु निरषि हरषे राजिवनैन।
सुनि रघुबरआगमनु मुनि आगे आयउ लैन॥

चौपाई

मुनि कहुं रामुदंडवत कीन्हा। आसिरबादु विप्रबर दीन्हा॥
देषि रामछवि नयन जुडाने। करि सनमानु आश्रमहिं आने॥
मुनिबर अतिथि प्रानप्रिय पाए। कंदमूल फल मधुर मगाए॥
सिय सौमित्रि राम फल षाए। तब मुनि आसन दिये सुहाए॥
बालमीकि मन आनंदु भारी। मंगलमूरति नयन निहारी॥
तब करकमल जोरि रघुराई। बोले बचन श्रवनसुषदाई॥
तुम्ह त्रिकालदरसी मुनिनाथा। बिस्व बदर जिमि तुम्हरें हाथा॥
अस कहि प्रभु सब कथा बषानी। जेहि जेहि भांति दीन्ह बनु रानी॥

दोहा

तातबचन पुनि मातुहित भाइ भरत अस राउ।
मोकहुं दरसतुम्हार प्रभु सबु मम पुन्यप्रभाव॥

चौपाई

देषि पाय मुनिराय तुम्हारे। भये सुकृत सब सुफल हमारे॥
अब जहँ राउर आयसु होई। मुनि उदबेगु न पावइ कोई॥
मुनि तापस जिन्हतें दुषु लहहीं। ते नरेस बिनु पावक दहहीं॥
मंगलमूल बिप्रपरितोषू। दहइ कोटि कुल भूसुररोषू॥
अस जिय जानि कहिअ सोइ ठाऊं। सिय सौमित्रि सहित जहँ जाऊँ॥
तहं रचि रुचिर परनतृनसाला। बासु करउं कछु काल कृपाला॥
सहज सरल सुनि रघुबरबानी। साधु साधु बोले मुनि ग्यानी॥
कस न कहहु अस रघुकुलकेतू। तुम्ह पालक संततश्रुतिसेतू॥

छंद

श्रुतिसेतुपालक राम तुम्ह जगदीसमाया जानकी।

जो सृजति जगु पालति हरति रुप पाइ कृपानिधानकी ॥
जो सहसमीसु अहीसु महिधरु लषनु सचराचरधनी ।
सुरकाज धरि नरराजतनु चले दलन षलनिसिचरअनी ॥

सोरठा

रामसरूप तुम्हार बचनअगोचर बुद्धिपर ।
अविगत अकथ अपार नेति नेति नित निगम कह ॥

चौपाई

जगु पेषन तुम्ह देखनिहारे । विधि हरि संभु नचावनिहारे ॥
तेउ न जानहिं मरमु तुम्हारा । और तुम्हहि को जाननिहारा ॥
सोइ जानइ जेहि देहु जनाई । जानत तुम्हहिं तुम्हइ होइ जाई ॥
तुम्हरिहि कृपा तुम्हहिं रघुनंदन । जानहिं भगत भगतउरचंदन ॥
चिदानंदमय देह तुम्हारी । बिगतबिकार जान अधिकारी ॥
नरतनु धरेहु संतसुरकाजा । कहहु करहु जस प्राकृत राजा ॥
राम देषि सुनि चरित तुम्हारे । जड मोहहिं बुध होंहिं सुषारे ॥
तुम्ह जो कहहु करहु सबु साचा । जस काछिअ तस चाहिअ नाचा ॥

दोहा

पूंछेउ मोहि कि रहौं कहं मै पूंछत सकुचाउं ।
जहं न होहु तहं देहु कहि तुम्हहि देषावउं ठाउं ॥

चौपाई

सुनि मुनिबचन प्रेमरस साने । सकुचि राम मन महुं मुसुकाने ॥
बालमीकि हंसि कहहिं बहोरी । बानी मधुर अमिअरस बोरी ॥
सुनहुं राम अब कहहुं निकेता । जहां बसहु सिय लषन समेता ॥
जिन्ह के श्रवन समुद्र समाना । कथा तुम्हारि सुभग सरि नाना ॥
भरहिं निरंतर होंहि न पूरे । तिन्ह के हिय तुम्ह कहुं गृह रूरे ॥
लोचन चातक जिन्ह करि राषे । रहहिं दरसजलधर अभिलाषे ॥
निदरहिं सरित सिंधु सर भारी । रूपबिंदु जल होंहिं सुषारी ॥
तिन्ह के हृदयसदन सुषदायक । बसहु बंधु सिय सह रघुनायक ॥

दोहा

जसु तुम्हार मानस बिमल हंसिनि जीहा जासु ।
मुकताहल गुनगन चुनइ राम बसहु हिय तासु ॥

चौपाई

प्रभुप्रसादसुचि सुभग सुबासा । सादर जासु लहइ नित नासा ॥
तुम्हहिं निवेदित भोजन करहीं । प्रभुप्रसाद पट भूषन धरहीं ॥
सीस नवहिं सुरगुर द्विज देषी । प्रीति सहित करि बिनय बिसेषी ॥
कर नित करहिं रामपदपूजा । रामभरोस हृदय नहि दूजा ॥
चरन रामतीरथ चलि जांहीं । राम बसहु तिन्ह के मन माहीं ॥
मंत्रराज नित जपहिं तुम्हारा । पूजहिं तुम्हहि सहित परिवारा ॥
तरपन होम करहिं बिधि नाना । बिप्र जेंवाइ देहिं बहु दाना ॥
तुम्हतें अधिक गुरहि जिय जानी । सकल भाय सेवहिं सनमानी ॥

दोहा

सबु करि मांगहिं एकु फलु रामचरनरति होउ ।
तिन्ह के मनमंदिर बसहु सिय रघुनंदन दोउ ॥

चौपाई

काम कोह मद मान न मोहा । लोभ न छोभ न राग न द्रोहा ॥
जिन्ह कें कपट दंभ नहि माया । तिन्ह के हृदय बसहु रघुराया ॥
सब के प्रिय सब के हितकारी । दुष सुष सरिस प्रसंसा गारी ॥
कहहिं सत्य प्रिय बचन बिचारी । जागत सोवत सरन तुम्हारी ॥
तुम्हहिं छांडि गति दूसरि नाहीं । राम बसहु तिन्ह के मन माहीं ॥
जननी सम जानहिं परनारी । धनु पराव बिष तें बिष भारी ॥
जे हरषहिं परसंपति देषी । दुषित हौहि पर बिपति बिसेषी ॥
जिन्हहिं राम तुम्ह प्रानपिआरे । तिन्ह के मन सुभ सदन तुम्हारे ॥

दोहा

स्वामि सषा पितु मातु गुर जिनके सब तुम्ह तात ।
मनमंदिर तिन्ह के बसहु सीय सहित दोउ भ्रात ॥

चौपाई

अवगुन तजि सबके गुन गहहीं। विप्रधेनुहित संकट सहहीं॥
नीतिनिपुन जिन्ह कइ जग लीका। घर तुम्हार तिन्ह कर मनु नीका॥
गुन तुम्हार समुझइ निज दोसा। जेहि सब भांति तुम्हार भरोसा॥
रामभगत प्रिय लागहिं जेही। तेहि उर बसहु सहित बैदेही॥
जाति पांति धनु धरमु बडाई। प्रिय परिवार सदन सुषदाई॥
सब तजि तुम्हहिं रइ उर लाई। तेहि के हृदय रहहु रघुराई॥
सरगु नरकु अपबरगु समाना। जहं तहं देष धरे धनु बाना॥
करम बचन मन राउर चेरा। राम करहु तेहि के उर डेरा॥

दोहा

जाहि न चाहिअ कबहुं कछु तुम्ह सन सहज सनेहु।
बसहु निरंतर तासु मन सो राउर निज गेहु॥

चौपाई

एहि बिधि मुनिबर भवन देषाए। बचन सप्रेम राममन भाए॥
कह मुनि सुनहुं भानुकलनायक। आश्रमु कहउं समय सुषदायक॥
चित्रकूटगिरि करहु निवासू। तहं तुम्हार सब भांति सुपासू॥
सैलु सुहावन कानन चारू। करि केहरि मृग बिहगबिहारू॥
नदी पुनीत पुरान बषानी। अत्रिप्रिया निज तपबल आनी॥
सुरसरिधार नाउं मंदाकिनि। जो सब पातकपोतकडाकिनि॥
अत्रि आदि मुनिबर बहु बसहीं। करहिं जोग जप तप तन कसहीं॥
चलहु सफल श्रम सब कर करहू। राम देहु गौरव गिरिबरहू॥

दोहा

चित्रकूटमहिमा अमित कही महामुनि गाइ।
आइ नहाये सरितबर सिय समेत दोउ भाइ॥

चौपाई

रघुबर कहेउ लषन भल घाटू। करहु कतहुं अब ठाहरठाटू॥
लषन दीष पयउतरकरारा। चहुंदिसि फिरेउ धनुष जिमि नारा॥
नदी पनच सर सम दम दाना। सकल कलुष कलि साउज नाना॥

चित्रकूट जनु अचल अहेरी। चुकइ न घात मार मुठभेरी॥
अस कहि लषन ठांव देषरावा। थलु बिलोकि रघुबर सुपु पावा॥
रमेउ राममनु देवन्ह जाना। चले सहित सुर थपतिप्रधाना॥
कोल किरात बेष सब आए। रचे परनतृन सदन सुहाए॥
बरनि न जाहिं मंजु दुइ साला। एक ललित लघु एक बिसाला॥

दोहा

लषन जानकी सहित प्रभु राजत रुचिर निकेत।
सोह मदन मुनिबेष जनु रति रितुराज समेत॥

चौपाई

अमर नाग किन्नर दिसिपाला। चित्रकूट आए तेहि काला॥
राम प्रनामु कीन्ह सब काहू। मुदित देव लहि लोचनलाहू॥
बरषि सुमन कह देवसमाजू। नाथ सनाथ भये हम आजू॥
करि बिनती दुष दुसह सुनाए। हरषित निज निज सदन सिधाए॥
चित्रकूट रघुनंदनु छाए। समाचार सुनि सुनि मुनि आए॥
आवत देषि मुदित मुनिबृंदा। कीन्ह दंडवत रघुकुलचंदा॥
मुनि रघुबरहि लाइ उर लेहीं। सुफल होन हित आसिष देहीं॥
सिय सौमित्रि रामछबि देषहिं। साधन सकल सफल करि लेषहिं॥

दोहा

जथा जोग सनमानि प्रभु बिदा किये मुनिबृंद।
करहिं जोग जप जाग तप निज आश्रमनि सुछंद॥

चौपाई

यह सुधि कोल किरातन्ह पाई। हरषे जनु नवनिधि घर आई॥
कंद मूल फल भरि भरि दोना। चले रंक जनु लूटन सोना॥
तिन्हमहं जिन्ह देषे दोउ भ्राता। अपर तिन्हहि पूंछहि मगु जाता॥
कहत सुनत रघुबीरनिकाई। आइ सबन्हि देषे रघुराई॥
करहिं जोहारु भेट धरि आगे। प्रभुहि बिलोकहिं अति अनुरागे॥
चित्र लिषे जनु जहं तहं ठाढे। पुलकसरीर नयनजल बाढे॥
राम सनेहमगन सब जाने। कहि प्रियबचन सकल सनमाने॥

प्रभुहि जोहारि बहोरि बहोरी। बचन बिनीत कहहिं कर जोरी॥

दोहा

अब हम नाथ सनाथ सब भए देखि प्रभुपाय।
भाग हमारे आगमनु राउर कोसलराय॥

चौपाई

धन्य भूमि बन पंथ पहारा। जहं जहं नाथ पाउ तुम्ह धारा॥
धन्य बिहग मृग काननचारी। सफलजनम भये तुम्हहि निहारी॥
हम सब धन्य सहित परिवारा। दीष दरसु भरि नयन तुम्हारा॥
कीन्ह बासु भल ठाउं बिचारी। इहां सकल रितु रहब सुखारी॥
हम सब भांति करब सेवकाई। करि केहरि अहि बाघ बराई॥
बन बेहड गिरिकंदर षोहा। सब हमार प्रभु पग पग जोहा॥
तहं तहं तुम्हहि अहेर षेलाउब। सर निरझर भल ठाउं देषाउब॥
हम सेवक परिवार समेता। नाथ न सकुचब आयसु देता॥

दोहा

बेदबचनमुनिमनअगम ते प्रभु करुनाअयन।
बचन किरातन्हके सुनत जिमि पितु बालकबयन॥

चौपाई

रामहिं केवल प्रेमु पिआरा। जानि लेउ जो जाननिहारा॥
राम सकल बनचर तब तोषे। कहि मृदु बचन प्रेम परिपोषे॥
बिदा किये सिरु नाइ सिधाये। प्रभुगुन कहत सुनत घर आए॥
एहि बिधि सिय समेत दोउ भाई। बसहिं बिपिन सुरमुनिसुषदाई॥
जबतें आइ रहे रघुनायकु। तबतें भएउ बनु मंगलदायकु॥
फूलहिं फलहिं बिटप बिधि नाना। मंजु बलित बरबेलि बिताना॥
सुरतरु सरिस सुभायं सुहाए। मनहुं बिबिध बन परिहरि आये॥
गुंज मंजुतर मधुकरश्रेनी। त्रिबिध बयारि बहइ सुषदेनी॥

दोहा

नीलकंठ कलकंठ सुक चातक चक्क चकोर।
भांति भांति बोलहिं बिहग श्रवनसुषद चितचोर॥

चौपाई

करि केहरि कपि कोल कुरंगा । बिगत बैर बिचरहिं सब संगा ॥
फिरत अहेर रामछबि देषी । हौंहिं मुदित मृगवृंद बिसेषी ॥
बिबुधबिपिन जहं लगि जग माहीं । देषि रामबनु सकल सिहाहीं ॥
सुरसरि सरसइ दिनकरकन्या । मेकलसुता गोदावरि धन्या ॥
सब सर सिंधु नदी नद नाना । मंदाकिनि कर करहिं बषाना ॥
उदयअस्तगिरि अरु कैलासू । मंदर मेरु सकल सुरबासू ॥
सैल हिमाचल आदिक जेते । चित्रकूटजसु गांवहि तेते ॥
बिंधि मुदितमन सुषु न समाई । श्रमबिनु बिपुल बडाई पाई ॥

दोहा

चित्रकूट के बिहंग मृग बेलि बिटप तृनजाति ।
पुन्यपुंज सब धन्य अस कहहिं देव दिन राति ॥

चौपाई

नयनवंत रघुबरहि बिलोकी । पाइ जनमफल हौंहि बिसोकी ॥
परसि चरनरज अचर सुषारी । भये परमपद के अधिकारी ॥
सो बनु सैलु सुभाय सुहावन । मंगलमय अति पावनपावन ॥
महिमा कहिअ कवनि बिधि तासू । सुषसागर जहं कीन्ह निवासू ॥
पयपयोधि तजि अवध बिहाई । जहं सिय लषनु रामु रहे आई ॥
कहि न सकहि सुषमा जसि कानन । जौं सत सहस होहि सहसानन ॥
सो मै बरनि कहौं बिधि केहीं । डाबरकमठ कि मंदर लेहीं ॥
सेवहिं लषनु करम मन बानी । जाइ न सीलु सनेहु बषानी ॥

दोहा

छिनु छिनु लषि सियरामपद जानि आपु पर नेहु ।
करत न सपनेहुं लषनु चितु बंधु मातु पितु गेहु ॥

चौपाई

रामसंग सिय रहति सुषारी । पुर परिजन गृह सुरति बिसारी ॥
छिनु छिनु पियबिधुबदनु निहारी । प्रमुदित मनहुं चकोरकुमारी ॥
नाहनेहु नित बढत बिलोकी । हरषित रहति दिवस जिमि कोकी ॥

सियमनु रामचरनअनुरागा। अवध सहस सम बनु प्रिय लागा॥
परनकुटी प्रिय प्रियतम संगा। प्रिय परिवारु कुरंग विहंगा॥
सासु ससुर सम मुनितिय मुनिवर। असन अमिअ सम कंद मूल फर॥
नाथ साथ सांथरी सुहाई। मयनसयन सय सम सुपदाई॥
लोकप होंहि बिलोकत जासू। तेहि कि मोहि सकु विषयविलासू॥

दोहा

सुमिरत रामहिं तजहिं जन तृनसम विषयविलासु।
रामप्रिया जगजननि सिय कछु न आचरजु तासु॥

चौपाई

सीय लषन जेहि विधि सुष लहहीं। सोइ रघुनाथ करहिं सोइ कहहीं॥
कहहिं पुरातन कथा कहानी। सुनहिं लषनु सिय अति सुषु मानी॥
जब जब रामु अवधसुधि करहीं। तब तब बारि बिलोचन भरहीं॥
सुमिरि मातु पितु परिजन भाई। भरतसनेहु सीलु सेवकाई॥
कृपासिंधु प्रभु होंहि दुषारी। धीरजु धरहिं कुसमउ बिचारी॥
लषि सिय लषनु बिकल होइ जाहीं। जिमि पुरुषहिं अनुसर परिछाहीं॥
प्रियाबंधुगति लषि रघुनंदनु। धीर कृपाल भगतउरचंदनु॥
लगे कहन कछु कथा पुनीता। सुनि सुषु लहहिं लषन अरु सीता॥

दोहा

राम लषन सीता सहित सोहत परननिकेत।
जिमि बासव बस अमरपुर सची जयंत समेत॥

चौपाई

जोगवहिं प्रभु सिय लषनहि कैसें। पलक बिलोचनगोलक जैसें॥
सेवहिं लषनु सीय रघुबीरहि। जिमि अबिबेकी पुरुष सरीरहि॥
एहि बिधि प्रभु बन बसहिं सुषारी। षग मृग सुर तापसहितकारी॥
कहेउँ रामबनगवनु सुहावा। सुनहु सुमंत्र अवध जिमि आवा॥
फिरेउ निषादु प्रभुहि पहुंचाई। सचिव सहित रथ देषेसि आई॥
मंत्री बिकल बिलोकि निषादू। कहि न जाइ जस भयउ बिषादू॥
राम राम सिय लषनु पुकारी। परेउ धरनितल व्याकुल भारी॥

देषि दषिन दिसि हय हिहिनाहीं। जनु बिनुपंष बिहंग अकुलाहीं॥

दोहा

नहि तृन चरहिं न पिअहिं जलु मोचहिं लोचनबारि।
व्याकुल भए निषाद सब रघुबरबाजि निहारि॥

चौपाई

धरि धीरजु तब कहइ निषादू। अब सुमंत्र परिहरहु बिषादू॥
तुम्ह पंडित परमारथग्याता। धरहु धीर लषि बिमुष बिधाता॥
बिबिध कथा कहि कहि मृदुबानी। रथ बैठारेउ बरबस आनी॥
सोकसिथिल रथु सकइ न हांकी। रघुबरबिरहपीर उर बांकी॥
चरफराहिं मग चलहिं न घोरे। बनमृग मनहु आनि रथ जोरे॥
अढुकि परहि फिरि हेरहिं पीछें। रामबियोगबिकल दुषतीछें॥
जो कह रामु लषनु बैदेही। हिंकरि हिंकरि हित हेरहि तेही॥
बाजिबिरहगति कहि किमि जाती। बिनु मनि फनिक बिकल जेहि भांती॥

दोहा

भयउ निषादु बिषादबस देषत सचिव तुरंग।
बोलि सुसेवक चारि तब दिये सारथीसंग॥

चौपाई

गुह सारथिहि फिरे पहुंचाई। बिरहु बिषाद बरनि नहि जाई॥
चले अवध लै रथहि निषादा। होंहि छनहिं छन मगन बिषादा॥
सोच सुमंत्र बिकल दुषदीना। धिग जीवन रघुबीरबिहीना॥
रहिहि न अंतहु अधमु सरीरू। जसु न लहेउ बिछुरत रघुबीरू॥
भये अजसअघभाजन प्राना। कवन हेतु नहि करत पयाना॥
अहह मंद मनु अवसर चूका। अजहुं न हृदय होत दुइ टूका॥
मीजि हाथ सिरु धुनि पछिताई। मनहुं कृपन धनराशि गवाई॥
बिरद बांधि बरबीरु कहाई। चलेउ समर जनु सुभट पराई॥

दोहा

बिप्र बिबेकी बेदबिद संमत साधु सुजाति।
जिमि धोषे मद पानकर सचिव सोच तेहि भांति॥

चौपाई

जिमि कुलीन तिय साधु सयानी। पतिदेवता करममनबानी॥
रहैं करमबस परिहरि नाहूं। सचिव हृदय तिमि दारुन दाहूं॥
लोचन सजल डीठि भइ थोरी। सुनइं न श्रवन बिकल मति भोरी॥
सूषहिं अधर लागि मुह लाटी। जिउ न जाइ उर अवधिकपाटी॥
बिबरन भयउ न जाइ निहारी। मारेसि मनहुं पिता महतारी॥
हानि गलानि बिपुल मन ब्यापी। जमपुरपंथ सोच जिमि पापी॥
बचनु न आव हृदय पछिताई। अवध काह मै देषब जाई॥
रामरहित रथ देषिहि जोई। सकुचिहि मोहि बिलोकित सोई॥

दोहा

धाइ पूंछिहहिं मोहि जब बिकल नगर नरनारि।
उतरु देब मै सबहि तब हृदय बज्रु बैठारि॥

चौपाई

पुंछिहहिं दीनदुषित सब माता। कहब काह मै तिन्हहि बिधाता॥
पूंछिहि जबहिं लषनमहतारी। कहिहौं कवन संदेस सुषारी॥
रामजननि जब जब आइहि धाई। सुमिरि बच्छु जिमि धेनु लवाई॥
पूँछत उतर देब मै तेही। गे बनु राम लषनु बैदेही॥
जोइ पूंछिहि तेहि ऊतरु देबा। जाइ अवध अब यहु सुषु लेबा॥
पूंछिहि जबहिं राउ दुषदीना। जिवनु जासु रघुनाथअधीना॥
देहौं उतरु कौनु मुहु लाई। आयेउं कुसल कुअंर पहुंचाई॥
सुनत लषन सिय राम संदेसू। तृन जिमि तनु परिहरिहि नरेसू॥

दोहा

हृदउ न बिदरेउ पंक जिमि बिछुरत प्रीतमु नीरु।
जानत हौं मोहि दीन्ह बिधि येहु जातना सरीरु॥

चौपाई

यहि बिधि करत पंथ पछितावा। तमसातीर तुरत रथु आवा॥
बिदा किये करि बिनय निषादा। फिरे पायं परि बिकलबिषादा॥
पैठत नगर सचिव सकुचाई। जनु मारेसि गुरु बांभन गाई॥

बैठि बिटप तर दिवसु गंवावा। सांझ समय तब अवसरु पावा॥
अवधप्रवेसु कीन्ह अंधियारें। पैठ भवन रथु राषि दुआरें॥
जिन्ह जिन्ह समाचार सुनि पाये। भूपद्वार रथ देषन आए॥
रथु पहिचानि बिकल लषि घोरे। गरहिं गात जिमि आतप ओरे॥
नगर नारि नर व्याकुल कैसे। निघटत नीर मीनगन जैसे॥

दोहा

सचिव आगमनु सुनत सबु बिकल भएउ रनिवासु।
भवनु भयंकरु लाग तेहि मानहुं प्रेतनिवासु॥

चौपाई

अति आरति सब पूंछहि रानी। उतरु न आव बिकल भइ बानी॥
सुनइ न श्रवन नयन नहि सूझा। कहहु कहां नृपु तेहि तेहि बूझा॥
दासिन्ह दीष सचिव बिकलाई। कौसल्यागृह गईं लवाई॥
जाइ सुमंत्र दीष कस राजा। अमियरहित जनु चंदु बिराजा॥
आसन सयन बिभूषनहीना। परेउ भूमितल निपट मलीना॥
लेइ उसास सोच एहि भांती। सुरपुर ते जनु षसेउ जजाती॥
लेत सोच भरि छिनु छिनु छाती। जनु जरि पंष परेउ संपाती॥
राम राम कह राम सनेही। पुनि कह राम लषन बैदेही॥

दोहा

देषि सचिव जयजीव कहि कीन्हेउ दंडप्रनामु।
सुनत उठेउ व्याकुल नृपति कहु सुमंत्र कहं रामु॥

चौपाई

भूप सुमंत्रु लीन्ह उरलाई। बूडत कछु अधार जनु पाई॥
सहित सनेह निकट बैठारी। पूंछत राउ नयन भरि बारी॥
रामकुसल कहु सषा सनेही। कहं रघुनाथ लषनु बैदेही॥
आने फेरि कि बनहिं सिधाए। सुनत सचिवलोचन जल छाए॥
सोक बिकल पुनि पूंछ नरेसू। कहु सिय राम लषन संदेसू॥
रामरूप गुन सील सुभाऊ। सुमिरि सुमिरि उर सोचत राऊ॥
राउ सुनाय दीन्ह बनबासू। सुनि मन भएउ न हरष हरांसू॥

सो सुत बिछुरत गए न प्राना । को पापी बड मोहि समाना ॥

दोहा

सषा रामु सिय लषनु जहं तहां मोहि पहुंचाउ ।
नाहित चाहत चलन अब प्रान कहौं सति भाउ ॥

चौपाई

पुनि पुनि पूंछत मंत्रिहि राऊ । प्रियतम सुअनसंदेस सुनाऊ ॥
करहि सषा सोइ बेगि उपाऊ । रामु लषन सिय नयन देषाऊ ॥
सचिउ धीर धरि कह मृदु बानी । माहराज तुम्ह पंडित ज्ञानी ॥
बीर सुधीर धुरंधर देवा । साधु समाज सदा तुम्ह सेवा ॥
जनम मरन सब दुष सुष भोगा । हानि लाभु प्रियमिलन बियोगा ॥
काल करमबस हौहि गोसांई । बरबस राति दिवस की नांई ॥
सुष हरषहिं जड दुष बिलषाहीं । दोउ सम धीर धरहि मन माहीं ॥
धीरज धरहु बिबेकु बिचारी । छाडिअ सोच सकलहितकारी ॥

दोहा

प्रथम बासु तमसा भएउ दूसरि सुरसरि तीर ।
न्हाइ रहे जल पानु करि सियसमेत दोउ बीर ॥

चौपाई

केवट कीन्ह बहुत सेवकाई । सो जामिनि सिंगरौर गवाई ॥
होत प्रात बटछीरु मगावा । जटामुकट निज सीस बनावा ॥
रामसषा तब नाव मगाई । प्रिया चढाइ चढे रघुराई ॥
लषन बान धनु धरे बनाई । आपु चढे प्रभु आयेसु पाई ॥
बिकल बिलोकि मोहि रघुबीरा । बोले मधुर बचन धरि धीरा ॥
तात प्रनामु तात सन कहेहु । बार बार पदपंकज गहेहु ॥
करबि पाय परि बिनय बहोरी । तात करिअ जनि चिंता मोरी ॥
बनमग मंगल कुसल हमारें । कृपा अनुग्रह पुन्य तुम्हारें ॥

छंद

तुम्हरे अनुग्रह तात कानन जात सब सुषु पाइहौं ।
प्रतिपालि आयसु कुसल देषन पाय पुनि फिरि आइहौं ॥

जननी सकल परितोषि परिपरि पायं करि विनती घनी ।
तुलसी करेहु सोइ जतनु जेंहि कुसली रहहिं कोसलधनी ॥

सोरठा

गुर सन कहव संदेसु बार बार पदपदुम गहि ।
करव सोइ उपदेसु जेंहि न सोच मोहि अवधपति ॥

चौपाई

पुरजन परिजन सकल निहोरी । तात सुनायेहु बिनती मोरी ॥
सोइ सब भांति मोर हितकारी । जातें रह नरनाहुं सुपारी ॥
कहब संदेसु भरत के आए । नीति न तजिअ राजपदु पाए ॥
पालेहु प्रजहि करम मन बानी । सेएहु मातु सकल सम जानी ॥
और निबाहेहु भायप भाई । करि पितु मातु सुजनसेवकाई ॥
तात भांति तेहि राखब राऊ । सोच मोर जेंहि करइ न काऊ ॥
लषन कहे कछु बचन कठोरा । बरजि राम पुनि मोहि निहोरा ॥
बारबार निज सपथ देवाई । कहबि न तात लषन लरिकाई ॥

दोहा

कहि प्रनामु कछु कहन लिय सिय भइ सिथिलसनेह ।
थकित बचन लोचन सजल पुलकपल्लवित देह ॥

चौपाई

तेहि अवसर रघुबररुष पाई । केवट पारहि नाव चलाई ॥
रघुकुलतिलक चले एहि भांती । देखेउं ठाढ कुलिस धरि छाती ॥
मै आपन किमि कहउं कलेसू । जिअत फिरेउं लेइ रामसंदेसू ॥
अस कहि सचिव बचन रहि गयऊ । हानि गलानि सोच बस भयऊ ॥
सूतबचन सुनतहि नरनाहू । परेउ धरनि उर दारुन दाहू ॥
तलफत बिषम मोह मन मापा । मांजा मनहुं मीन कहुं ब्यापा ॥
करि बिलाप सब रोवहिं रानी । महा बिपति किमि जाइ बषानी ॥
सुनि बिलाप दुषहू दुषु लागा । धीरजहू कर धीरजु भागा ॥

दोहा

भयेउ कोलाहलु अवधि अति सुनि नृपराउर सोरु ।

विपुल बिहंगबन परेउ निसि मानहुं कुलिस कठोर ॥

चौपाई

प्रानकंठगत भयेउ भुआलू । मनिबिहीन जनु ब्याकुल ब्यालू ॥
इंद्री सकल बिकल भइं भारी । जनु सर सरसिज बन बिनुबारी ॥
कौसल्या नृपु दीख मलाना । रबिकुलरबि अंथएउ जिय जाना ॥
उर धरि धीर राममहतारी । बोली बचन समय अनुसारी ॥
नाथ समुझि मन करिअ बिचारू । रामबियोग पयोधि अपारू ॥
करनधार तुम्ह अवधजहाजू । चढेउ सकल प्रिय पथिक समाजू ॥
धीरजु धरिअ त पाइअ पारू । नाहि त बूडिहि सबु परिवारू ॥
जौ जिय धरिअ बिनय पिय मोरी । रामु लषनु सिय मिलहिं बहोरी ॥

दोहा

प्रियाबचन मृदु सुनत नृप चितएउ आंखि उघारि ।
तलफत मीन मलोन जनु सींचत सीतल बारि ॥

चौपाई

धरि धीरजु उठि बैठि भुआलू । कहु सुमंत्र कहँ राम कृपालू ॥
कहां लषनु कहं रामु सनेही । कहं प्रियपुत्रबधू बैदेही ॥
बिलपत राउ बिकल बहु भांती । भइ जुग सरिस सिराति न राती ॥
तापसअंधसाप सुधि आई । कौसल्यहि सब कथा सुनाई ॥
भएउ बिकल बरनत इतिहासा । रामरहित धिग जीवनआसा ॥
सो तनु राखि करब मैं काहा । जेंहि न प्रेमपनु मोर निबाहा ॥
हा रघुनंदन प्रानपिरीते । तुम्ह बिनु जियत बहुत दिन बीते ॥
हा जानकी लषन हा रघुबर । हा पितुहित चितचातकजलधर ॥

दोहा

राम राम कहि राम कहि राम राम कहि राम ।
तनु परिहरि रघुबरबिरह राउ गयेउ सुरधाम ॥

# उत्तरकाण्ड

दोहा

रहा एक दिन अवधि कर, अति आरत पुरलोग।
जहँ तहँ सोचहिं नारि नर, कृसतन रामवियोग॥
सगुन होहिं सुंदर सकल, मन प्रसंन सब केर।
प्रभुआगमन जनाव जनु, नगर रम्य चहुँ फेर॥
कौसल्यादि मातु सब, मन अनंद अस होइ।
आएउ प्रभु सिय अनुजजुत, कहन चहत अब कोइ॥
भरत नयन भुज दछिन, फरकहिं बारहिं बार।
जानि सगुन मन हरष अति, लागे करै विचार॥

चौपाई

रहेउ एक दिनु अवधिअधारा। समुझत मन दुष भएउ अपारा॥
कारन कवन नाथ नहिं आएउ। जानि कुटिल किधौंमोहिंबिसराएउ॥
अहह धन्य लछिमनु बड़भागी। रामपदारविंद अनुरागी॥
कपटी कुटिल मोहिं प्रभु चीन्हा। ताते नाथ संग नहिं लीन्हा॥
जो करनी समुझै प्रभु मोरी। नहिं निस्तार कलप सतकोरी॥
जनअवगुन प्रभु मान न काऊ। दीनबंधु अति मृदुल सुभाऊ॥
मोरे जिय भरोस दृढ़ सोई। मिलिहहिं रामु सगुन सुभ होई॥
बीते अवधि रहहिं जौं प्राना। अधम कवन जग मोहिं समाना॥

दोहा

रामबिरहसागर महँ, भरत मगनमन होत।
विप्ररूप धरि पवनसुत, आइ गएउ जनु पोत॥
बैठे देषि कुसासन, जटामुकुट कृसगात।
राम राम रघुपति जपत, स्रवत नयनजलजात॥

चौपाई

देषत हनूमान अति हरषेउ। पुलकगात लोचनजल बरषेउ॥

मन महुँ बहुत भांति सुप मानी। बोलेउ श्रवनसुधा सम बानी॥
जासु बिरह सोचहु दिनुराती। रटहु निरंतर गुनगनपांती॥
रघुकुलतिलक सुजनसुपदाता। आएउ कुसल देवमुनित्राता॥
रिपु रन जीति सुजस सुर गावत। सीता अनुज सहित पुर आवत॥
सुनत बचन बिसरे सब दूषा। तृषावन्त जिमि पाय पियूषा॥
को तुम तात कहां ते आये। मोहिं परम प्रिय बचन सुनाये॥
मारुतसुत मैं कपि हनुमाना। नाम मोर सुनु कृपानिधाना॥
दीनबंधु रघुपतिकर किंकर। सुनत भरत भेंटेउ उठि सादर॥
मिलत प्रेमु नहिं हृदय समाता। नयन स्रवत जल पुलकितगाता॥
कपि तब दरस सकल दुष बीते। मिले आजु मोहिं रामु पिरीते॥
बार बार बूझी कुसलाता। तो कहुँ देउँ काह सुनु भ्राता॥
एहि संदेस सरिस जग माहीं। करि बिचार देपेउं कछु नाहीं॥
नाहिन तात उरिन मैं तोहीं। अब प्रभुचरित सुनावहु मोहीं॥
तब हनुमंत नाइ पद माथा। कहे सकल रघुपतिगुनगाथा॥
कहु कपि कबहुँ कृपालु गुसाईं। सुमिरहिं मोहिं दासकी नाईं॥

छंद

निज दास ज्यों रघुबंसभूषन कबहुँ मम सुमिरन कर्‌यो।
सुनि भरतबचन बिनीत अति कपि पुलकि तनु चरनन्हि पर्‌यो॥
रघुबीर निज मुष जासु गुनगन कहत अगजगनाथ जो।
काहे न होइ बिनीत परम पुनीत सदगुनसिंधु सो॥

दोहा

रामप्रानप्रिय नाथ तुम, सत्य बचन मम तात।
पुनि पुनि मिलत भरत सन, हरष न हृदय समात॥

सोरठा

भरतचरन सिर नाइ, तुरत गएउ कपि रामपहँ।
कही कुसल सब जाइ, हरषि चले प्रभु जान चढ़ि॥

चौपाई

हरषि भरत कोसलपुर आए। समाचार सब गुरहिं सुनाए॥

पुनि मंदिर महँ बात जनाई । आवत नगर कुसल रघुराई ॥
सुनत सकल जननी उठि धाई । कहि प्रभु कुसल भरत समुझाई ॥
समाचार पुरवासिन्ह पाए । नर अरु नारि हरषि सब धाए ॥
दधि दूर्वा रोचन फल फूला । नव तुलसीदल मंगलमूला ॥
भरि भरि हेमथार बर भामिनि । गावत चलीं सिंधुरागामिनि ॥
जो जैसहिं तैसहिं उठि धावहिं । बाल वृद्ध कहुं संग न लावहिं ॥
एक एक कहुं बूझहिं भाई । तुम देखे दयाल रघुराई ॥
अवधपुरी प्रभु आवत जानी । भई सकल शोभा कै खानी ॥
भइ सरजू अति निरमल नीरा । बहै सुहावनि त्रिबिध समीरा ॥

दोहा

हरषित गुर पुरजन अनुज , भूसुरवृंद समेत ।
चले भरत अति प्रेममन , सनमुख कृपानिकेत ॥
बहुतक चढ़ीं अटारिन्ह , निरखत गगन विमान ।
देखि मधुर सुर हरषअति , करहिं सुमंगल गान ॥
राकाससि रघुपतिपुर , सिंधु देखि हरषान ।
बढ़ेउ कोलाहल करत जनु , नारि तरंग समान ॥

चौपाई

इहां भानुकुलकमलदिवाकर । कपिन्ह देखावत नगर मनोहर ॥
सुनु कपीस अंगद लंकेसा । पावन पुरी रुचिर यह देसा ॥
जद्यपि सब बैकुंठ बखाना । वेद पुरानविदित जगजाना ॥
अवध सरिस प्रिय मोहिं न सोऊ । एह प्रसंग जानै कोउ कोऊ ॥
जनमभूमि मम पुरी सुहावनि । उत्तरदिसि बह सरजू पावनि ॥
जामज्जन ते बिनहिं प्रयासा । मम समीप पावहिं नर वासा ॥
अतिप्रिय मोहिं इहांके बासी । ममधामदा पुरी सुखरासी ॥
हरषे कपि सब सुनि प्रभुबानी । धन्य अवध जो राम बखानी ॥

दोहा

आवत देखि लोग सब , कृपासिंधु भगवान ।
नगर निकट प्रभु प्रेरेउ , उतरेउ भूमि बिमान ॥

उतरि कहेउ प्रभु पुष्पकहिं, तुम कुबेर पहिं जाहु।
प्रेरित राम चलेउ सो, हरष विरह अति ताहु॥

चौपाई

आए भरत संग सब लोगा। कृसतनु श्रीरघुबीरबियोगा॥
बामदेव बसिष्ठ मुनिनायक। देखे प्रभु महि धरि धनु सायक॥
धाइ धरे गुरचरनसरोरुह। अनुज सहित अति पुलकतनोरुह॥
भेंटि कुसल बूझी मुनिराया। हमरे कुसल तुम्हारिहि दाया॥
सकल द्विजन मिलि नाएउ माथा। धरमधुरंधर रघुकुलनाथा॥
गहे भरत पुनि प्रभुपदपंकज। नमत जिनहिं सुर मुनि शंकर अज॥
परे भूमि नहिं उठत उठाए। बर करि कृपासिंधु उर लाये॥
स्यामल गात रोम भये ठाढ़े। नवराजीवनयन जल बाढ़े॥

छंद

राजीवलोचन स्रवत जल तनु ललित पुलकावलि बनी।
अतिप्रेम हृदय लगाय अनुजहि मिले प्रभु त्रिभुवनधनी॥
प्रभु मिलत अनुजहि सोह मो पहँ जात नहिं उपमा कही।
जनु प्रेम अरु शृंगार तनु धरि मिलत बर सुषमा ही॥
बूझत कृपानिधि कुसल भरतहिं बचन बेगि न आवई।
सुनि शिवा सो सुष बचन मनते भिन्न जान जो पावई॥
अब कुसल कोसलनाथ आरत जानि जन दरसन दियो।
बूड़त विरहबारीश कृपानिधान मोहिं कर गहि लियो॥

दोहा

पुनि प्रभु हरषित सत्रुहन, भेंटे हृदय लगाइ।
लछिमन भरत मिले तब, परम प्रेम दोउ भाइ॥

चौपाई

भरतअनुज लछिमन पुनि भेंटे। दुसह विरहसंभव दुष मेटे॥
सीताचरन भरत सिर नावा। अनुज समेत परम सुषु पावा॥
प्रभु बिलोकि हरषे पुरबासी। जनितवियोग बिपति सब नासी॥
प्रेमातुर सब लोग निहारी। कौतुक कीन्ह कृपाल परारी॥

अमित रूप प्रकटे तेहि काला । जथाजोग मिले सबहि कृपाला ॥
कृपादृष्टि रघुबीर बिलोकी । किए सकल नर नारि बिसोकी ॥
छन महँ सबहिं मिले भगवाना । उमा मरम यह काहु न जाना ॥
यहि बिधि सबहिं सुखी करि रामा । आगे चले सीलगुनधामा ॥
कौसल्यादि मातु सब धाईं । निरखि बच्छ जनु धेनु लवाईं ॥

छंद

जनु धेनु बालक बच्छ तजि गृह चरन बन परबस गईं ।
दिन अंत पुररुख स्रवतथन हुंकार करि धावत भईं ॥
अति प्रेम प्रभु सब मातु भेंटी बचन मृदु बहु बिधि कहे ।
गइ बिषम बिपति बियोगभव तिन्ह हरष सुख अगनित लहे ॥

दोहा

भेंटेउ तनय सुमित्रा, रामचरनरति जानि ।
रामहिं मिलत कैकई, हृदय बहुत सकुचानि ॥
लछिमन सब मातन्ह मिले, हरषे आसिष पाइ ।
कैकइ कहुं पुनि पुनि मिले मन कर छोभ न जाइ ॥

चौपाई

सासुन सबन्ह मिली बैदेही । चरनन्हि लागि हरष अति तेही ॥
देहिं असीस बूझि कुसलाता । होइ अचल तुम्हार अहिवाता ॥
सब रघुपतिमुखकमल बिलोकहिं । मंगल जानि नयनजल रोकहिं ॥
कनकथार आरती उतारहिं । बार बार प्रभुगात निहारहिं ॥
नाना भांति निछावरि करहीं । परमानंद हरष उर भरहीं ॥
कौसल्या पुनि पुनि रघुबीरहिं । चितवति कृपासिंधु रनधीरहिं ॥
हृदय बिचारति बारहिं बारा । कवन भांति लंकापति मारा ॥
अति सुकुमार जुगल मेरे बारे । निसिचर सुभट महाबल भारे ॥

दोहा

लछिमन अरु सीता सहित, प्रभुहिं बिलोकहिं मात ।
परमानंदमगन मन, पुनि पुनि पुलकित गात ॥

चौपाई

लंकापति कपीस नल नीला। जामवंत अंगद सुभसीला॥
हनुमदादि सब बानर बीरा। धरे मनोहर मनुजसरीरा॥
भरतसनेह सील ब्रत नेमा। सादर सब बरनहिं अतिप्रेमा॥
देषि नगरबासिन कै रीती। सकल सराहहिं प्रभुपदप्रीती॥
पुनि रघुपति सब सषा बुलाये। मुनिपदलागनकुसल सिषाये॥
गुरु बसिष्ठ कुलपूज्य हमारे। इनकी कृपा दनुज रन मारे॥
ए सब सषा सुनहुमुनि मेरे। भए समरसागर कहुँ बेरे॥
मम हित लागि जनम इन हारे। भरतहु ते मोंहि अधिक पिआरे॥
सुनि प्रभुवचन मगन सब भए। निमिष निमिष उपजत सुष नए॥

दोहा

कौसल्या के चरनन्हि पुनि तिन्ह नाएउ माथ।
आसिष दीन्ही हरषि तुम प्रिय मम जिमि रघुनाथ॥

दोहा

सुमनवृष्टि नभ संकुल, भवन चले सुषकंद।
चढ़े अटारिन्ह देषहीं, नगर नारिबरवृंद॥

चौपाई

कंचनकलस विचित्र सँवारे। सबहिं धरे सजि निज निज द्वारे॥
बंदनवार पताका केतू। सबन्हि बनाये मंगलहेतू॥
बीथिन सकल सुगंध सिंचाई। गजमनि रचि बहु चौक पुराई॥
नाना भांति सुमंगल साजे। हरषि नगर निसान बहु बाजे॥
जहँ तहँ नारि निछावरि करहीं। देहिं असीष हरष उर भरहीं॥
कंचनथार आरती नाना। जुवती सजें करहिं शुभ गाना॥
करहिं आरती आरतिहरकें। रघुकुलकमलविपिनदिनकरकें॥
पुरशोभा संपति कल्याना। निगम शेष सारदा बषाना॥
तेउ यह चरित देषि ठगि रहहीं। उमा तासु गुन नर किमि कहहीं॥

दोहा

नारि कुमुदिनी अवध सर, रघुपतिविरह दिनेस।

शासति घोर पुकारत आरत
कौन सुनै चहुं ओर डटैया ।
एक कृपालु तहां तुलसी
दशरत्थ को नंदन वंदि कटैया ॥
जहां यमयातन घोर नदी भट
कोटि जलचर दंत टेवैया ।
जहँ धार भयंकर वार न पार
न बोहित नाव न नीक पेवैया ।
तुलसी जहँ मात पिता न सखा
नहिं कोऊ कहूँ अवलंब देवैया ।
तहाँ बिनु कारन राम कृपालु
विशाल भुजा गहि काढ़ि लेवैया ॥
पातक पीन कुदारिद दीन
मलीन धरे कथरी करवा है ।
लोक कहै बिधि हू न लिख्यो
सपनेहुं नहीं अपने वर वाहै ।
राम को किंकर सो तुलसी
समुझे ही भलो कह्यो नरवा है ।
ऐसे को ऐसो भयो कबहुं न
भजे बिन बानर के चरवाहै ॥
मात पिता जग जाय तज्यो
विधि हू न लिखो कछु भाल भलाई ।
नीच निरादरभाजन कादर
कूकुरटूकन लागि ललाई ।
रामस्वभाव सुन्यो तुलसी
प्रभु सों कह्यो बारक पेट खलाई ।
स्वारथ को परमारथ को
रघुनाथ सो साहब खोरि न लाई ॥

राग कौन साज न विराग योग याग जिय
कायर न छांडि देत ठाट्यो कुठाट को।
मनोराज करत अकाज भयो आजु लगि
चाहै चारु चीर पै लहै न टूक टाट को।
भयों करतार बड़े कूर को कृपालु अति
पायों नाम पारस हौं लालची बराट को।
तुलसी बनी है राम रावरे बनाये नातो
धोबी कैसो कूकुर न घर को न घाट को॥
ऊंचो मन ऊंची रुचि भाग नीचो निपटही
लोक रीति लायक न लंगर लबारु है।
स्वारथ अगम परमारथ की कहा चली
पेट की कठिन जग जीव को जवारु है।
चाकरी न आकरी न खेती न बनिज भीख
जानत न कूर कछू किसब कबारु है।
तुलसी की बाजी राखी रामही के नाम नतु
भेंट पितरन कों न मूंडहू में बारु है॥
जाति के सुजाति के कुजाति के पेटागि बश
खाये टूक सब के विदित बात दुनी सो
मानस बचन काय किये पाप सतिभाय।
राम को कहाय दास दगाबाज पुनी सो।
राम नाम को प्रभाव पाव महिमा प्रताप
तुलसी सो जग मानियत महामुनी सो।
अति ही अभागे अनुरागत न रामपद
मूढ़ एतो बड़ो अचरज देखी सुनो सो॥
जायो कुल मंगन बधायो न बजायो सुनि
भयो परिताप पाप जननी जनक को।
बारे ते ललात बिललात द्वार द्वार दीन
जानत हौं चारि फल चारिहि चनक को।

तुलसी सो साहब समर्थ के सुसेवकहि
सुनत सिहात शोच विधिहू गनक को ।
नाम राम रावरो सयानो किधौं बावरो जो
करत गिरी ते गरू तृन ते तनक को ॥
बबुर बहेरे को बनाय बाग लाइयत
रूँधिबे को सोऊ सुरतरु काटियतु हैं ।
गारी देत नीच हरिचंद दधीचहू को
आपने चना चबाय हाथ चाटियत हैं ।
आप महापातकी हँसत हरि हरहू को
आपु हैं अभागी भूरि भागी डाटियतु हैं ।
कलिकी कलुष मन मलिन किये महत
मशक की पाँसुरी पयोधि पाटियत हैं ॥
देवसरि सेवौं वामदेव गांव रावरे ही
नाम रामही के माँगि उदर भरत हौं ।
दीवे योग तुलसी न लेत काहू को कछु
लिषी न भलाई भाल पोच न करत हौं ।
एते परहू कोऊ जो रावरे ह्वै जोर करै
ताको जोर देवदीन द्वारे गुदरत हौं ।
पाय कै उराहनो उराहनो न दीजै मोहिं
कालि कला काशीनाथ कहे निवरत हौं ॥
चेरो राम राय को सुयश सुनि तेरो हर
पायँतर आप रह्यौं सुरसरितीर हौं ।
वामदेव राम को सुभाव सील जानियत
नातो नेह जानियत रघुवीरभीर हौं ।
अधिभूत वेदन विषम होत भूतनाथ
तुलसी विकल पाहि पचत कुपीर हौं ।
मारिये तौ अनायास कासीवास खासफल
ज्याइये तौ कृपा करि निरुज सरीर हौं ॥

जीबे की न लालसा दयालु महादेव मोहिं
मालुम है तोहिं मरिबेई को रहत हौं ।
कामरिपु राम के गुलामनि को कामतरु,
अवलंब जगदंब सहित चहत हौं ।
रोग भयो भूत सों कुसूत भयो तुलसी को
भूतनाथ पाहि पदपंकज गहत हौं ।
ज्याइये तो जानकीजीवनजन जानि जिय
मारिये तौ मांगी मीच सूधिये कहत हौं ॥

# विनयपत्रिका

गाइये गनपति जगवंदन ।
शंकरसुवन भवानीनंदन ॥
सिद्धिसदन गजवदन विनायक ।
कृपासिंधु सुंदर सब लायक ॥
मोदकप्रिय मुदमंगलदाता ।
विद्यावारिधि बुद्धिविधाता ॥
माँगत तुलसिदास कर जोरे ।
बसहिं राम सिय मानस मोरे ॥
कबहुंक अंब अवसर पाय ।
मेरिऊ सुधि द्यायबी कछु करुनकथा चलाय ॥
दीन सबअंगहीन छीन मलीन अघी अघाय ।
नाम लै भरै उदर एक प्रभुदासीदास कहाय ॥
बूझिहैं सो है कौन कहिबी नाम दशा जनाय ।
सुनत राम कृपाल के मेरी बिगरिउ बनि जाय ॥
जानकी जगजननि जन की किये बचन सहाय ।
तरै तुलसीदास भव तव नाथ गुन गन गाय ॥
कबहुं समय सुधि द्यायबी मेरी मातु जानकी ।
जन कहाय नाम लेत हौं पन
चातक ज्यों प्यास प्रेमपान की ॥
सरल प्रकृति आप जानिये,
करुनानिधान की ।
निज गुन अरिकृत अनहितौ दासदोष
सुरति चित रहत न दिये दानको ॥
बानि बिसारनशील है,
मानद अमान की ।

तुलसिदास न विसारिये मन कम वचन
जाके सपनेहुं गति नहिं आनकी ॥
जयति सदसतचित्तव्यापकानंदपद,
ब्रह्मविग्रह व्यक्त लीलावतारी ।
विकल ब्रह्मादि सुरसिद्ध संकोच वश,
विमल गुन ग्रेह नरदेहधारी ॥
जयति कौशलाधीश कल्यान कोशलसुता
कुशल कैवल्य फल चारु चारी ।
वेदबोधित कर्म धर्म धरनीधेनु,
विप्र सेवक साधु मादकारी ॥
जयति ऋषिमषपाल शमन सज्जनमाल,
शापवश मुनिवधू पापहारी ।
भंजि भवचाप दलि दाप भूपावली सहित
भृगुनाथ नतमाथ भारी ॥
जयति धर्मिक धुर धीर रघुबीर
गुरु मातु पितु बन्धु बचनानुसारी ।
चित्रकूटादि विंध्यादि दंडक विपिन,
धन्यकृतपुण्यकाननविहारी ॥
जयति पाकारिसुतकाककरतूति-
फलदानि षनि गर्वगोपितविराधा ।
दिव्य देवीवेष देषि लषि निश्चरी,
जनु बिडंबित करी विश्वबाधा ॥
जयति घर त्रिशिर दूषन चतुर्दश सहस,
सुभट मारीच संहारकर्त्ता ।
गृद्धशबरीभक्तिविवस करुनासिंधु,
चरित निरुपाधि त्रिविध ताप हर्ता ॥
जयति मदअंध कुकबंध बधि बालि-
बलशालिबध करन सुग्रीव राजा ।

सुभट मर्कट भालु कटक संघट सजत,
नमत पद रावनानुज निवाजा ॥
जयति पाथोधिकृत सेतु कौतुक हेतु,
कालमनअगम लइ ललकि लंका ।
सकल सानुज दल दलित दशकंठ,
रन लोक लोकप किये रहित शंका ।
जयति सौमित्र सीता सचिव सहित चले ,
पुष्पकारूढ़ निज राजधानी ।
दास तुलसी मुदित अवधवासी सकल
राम भए भूप वैदेहि रानी ॥
जयति राजराजेन्द्र राजीवलोचन राम,
नाम कलिकामतरु श्यामशाली ।
अनयअंबोधिकुंभजनिशाचरनिकर-
तिमिरघनघोर परकिरनमाली ॥
जयति देव मुनि देवनर देव दशरत्थ के,
देवमुनिवंद्य किय अवधवासी ।
लोकनायक कोकशोकसंकटशमन,
भानुकुलकमलकाननविकासी ॥
सकल सौभाग्य सौंदर्य सुषमारूप,
मनोभव कोटि गर्वापहारी ।
जयति सुभग सारंग सुनिषंगशायक,
शक्ति चारु चर्मासिवरवर्मधारी ।
जयति कलधौतमनिमुकुट कुंडल,
तिलक झलक भलि भाल विधुवदनशोभा ।
दिव्य भूषन बसन पीतउपवीत किये ,
ध्यान कल्यान भाजन न कोभा ॥
जयति भरत सौमित्र शत्रुघ्न सेवित सुमुख ,
सचि सेवक सुखद सर्व दाता ।

अधम आरत दीन पतित पातक पीन ,
सकृत नतमात्र कहँ पाहि पाता ॥
जयति भुवनदशचारि यश जगमत ,
पुन्यमय धन्य जय राम राजा ।
चरित सुरसरित कवि मुख्यगिरिनिःसरित ,
पिवत मज्जत मुदित सह समाजा ॥
जयति वर्णाश्रमाचारपर नारि नर ,
सत्य शम दम दया दानशीला ।
विगत दुख दोष संतोष सुष सर्वदा ,
सुनत गावत रामराजलीला ॥
जयति वैराग्यविग्यानवारांनिधे
नमत नर्मद पापतापहर्ता ।
दास तुलसी चरनशरन संशय-
हरन देहि अवलंब वैदेहिभर्ता ॥
श्रीरामचन्द्र कृपाल भजु मन हरन भवभयदारुनं ।
नव कंज लोचन कंज मुष कर कंज पद कंजारुनं ॥
कंदर्प अगनित अमित छवि नव नील नीरज सुंदरं ।
पट पीत मानहुं तड़ित रुचि शुचि नौमि जनकसुतावरं ॥
भजु दीनवंधु दिनेश दानवदैत्यवंशनिकंदनं ।
रघुनंद आनंदकंद कौशलचंद दशरथनंदनं ।
शिर मुकुट कुंडल तिलक चारु उदार अंग विभूषनं ।
आजानु भुज शर चापधर संग्रामजित परदूषनं ॥
इति वदत तुलसीदास शंकर शेषमुनिमनरंजनं
मम हृदयकंज निवास कर कामादि षलदलगंजनं ॥
सदा राम जपु राम जपु राम जपु राम ,
जपु राम जपु मूढ़ मन वार वरं ।
सकल सौभाग्य सुषपानि जिय जानि
शठ मान विश्वास वद वेदसारं ।

कौशलेन्द्र नवनीलकंजाभतन ,
मदन रिपुकंजहृदचंचरीकं ।
जानकीरमन सुषभवन भुवनैकप्रभु ,
समरभंजन परम कारुनीकं ॥
दनुजवनधूमध्वज पीन आजानु ,
भुजदंड कोदंडकर चंडवानं ।
अरुन कर चरन मुष नयन राजीव ,
गुनअयन बहु मयनशोभानिधानं ॥
वासनावृंद कैरव दिवाकर ,
काम क्रोध मद कंज कानन तुषारं ।
लोभ अभिमत्त नागेंद्र पंचाननं ,
विग्रहित हरन संसारभारं ॥
केशवं क्लेशहं केशवंदितपदद्वन्द्व ,
मंदाकिनीमूलभूतं ।
सर्वदानंदसंदोह मोहापहं
घोरसंसारपाथोधिपोतं ॥
शोक संदोहपाथोदपटलाविलं ,
पापपर्वतकठिनकुलिशरूपं ।
संत जन कामधुक धेनु विश्रामप्रद
नाम कलिकलुषभंजनमनूपं ॥
धर्म कलपद्रमारामहरिधामपथ ,
संबलं मूलमिदमेवमेकं ॥
भक्ति वैराग्य विग्यान समदान दम ,
नाम आधीन साधन मेकं ॥
तेन तप्तं हुतं दत्त मेवाषिलं ,
तेन सर्वं कृतं कर्मजालं ।
येन श्रीरामनामामृतं पान कृत ,
मनिशमनवद्यमवलोककालं ॥

श्वपच खल भील यमनादि हरिलोकगत ,
नामबल विपुल मति मलिन परसी ।
त्याग सर्वास संत्रास भवपास असि-
निसित हरिनाम जप दास तुलसी ॥
देव दनुजवनदहन गुनगहन गोविंद
नंदादिआनंददाता ऽविनाशी ।
शंभु शिव रुद्र शंकर भयंकर भीम ,
घोर तेजायतन क्रोधराशी ॥
नांत भगवंत जगदंत अंतक-
त्रास शमन श्रीरमन भुवनाभिरामं ।
भूधराधीश जगदीश ईशान विग्यान ,
घनग्यानकल्यानधामं ।
वामनाव्यक्त पावन परावर विभो ,
प्रगट परमातमा प्रकृतिस्वामी ।
चन्द्रशेषर शूलपानि हर अनघ ,
अज अमित अविच्छिन्न वृषभेशगामी ।
नील जलदाभतनु श्याम बहु काम छवि ,
राम राजीवलोचन कृपाला ॥
कंबुकरपूरवपु धवल निर्मल मौलि ,
जटा सुरतटिनि सित सुमनमाला ।
वसन किंजल्कधर चक्र सारंग दर ,
कंज कौमोदकी अति विशाला ।
मारकरिमत्तमृगराज त्रयनयन हर ,
नौमि अपहरनसंसारज्वाला ॥
कृष्ण करुना भवन दवन कालीय ,
खल विपुल कंशादि निरवंशकारी ॥
ब्रह्म व्यापक अकल सकल पर
परम हित ग्यानगोतीत गुनवृत्तिहर्ता ।

सिंधुसुतगर्वगिरिवज्र गौरीश भव
दक्षमषअखिलविध्वंसकर्ता ॥
भक्तिप्रिय भक्तजनकामधुकधेनु
हरि हरन दुर्घट विकट विपति भारी ।
सुपद नर्मदवरद विरज अनवद्य ,
खिलविपिन आनन्द बीथिन्हविहारी ॥
रुचिर हरिशंकरी नाम मंत्रावली ,
द्वंददुखहरनि आनंदखानी ।
विष्णुशिवलोकसोपान सम सर्वदा ,
वदत तुलसीदास विशद बानी ॥८
देव भानुकुलकमल रविकोटिकंदर्प ,
छवि काल कलिव्यालमिव वैनतेयं ।
प्रवल भुजदंड परचंड कोदंडधर ,
तून वर विशिष बलमप्रमेयं ।
अखिललावन्यगृह विश्वविग्रह ,
परम प्रौढ गुनगूढ़ महिमा उदारं ॥
दुर्द्धर्ष दुस्तर दुर्ग स्वर्ग अपवर्ग-
पति भग्न संसारपादपकुठारं ॥
शापवस मुनिवधू मुक्तकृत विप्रहित
यग्यरच्छनदच्छपच्छकर्ता ।
जनकनृपसदसि शिवचापभंजन ,
उग्रभार्गवगर्वगरिमापहर्ता ॥
गुरुगिरागौरव अमर सुदुस्त्यज ,
राज्यत्यक्त सहित सौमित्र भ्राता ।
संग जनकात्मजा मनुजमनुसृत्य अज
दुष्ट वध निरत त्रैलोकत्राता ॥
दंडकारन्य कृत पुन्यपावन ,
चरनहरन मारीचमाया कुरंगं ।

बालि बलमत्तगजराज इव केशरी
सुहृदसुग्रीवदुखराशिभंगं ॥
रिच्छ मर्कट विकट सुभट उदभट समर,
शैलसंकास रिपुत्रासकारी ।
बद्ध पाथोधि सुरनिकरमोचन सकुल
दलन दसशीश भुजबीस भारी ॥
दुष्ट विबुधारिसंघात अपहरन
महिभार अवतारकारन अनूपं ।
अमल अनवद्य अद्वैत निर्गुन सगुन,
ब्रह्म सुमिरामि नरभूपरूपं ॥
शेष श्रुति शारदा शंभु नारद सनक,
गनत गुन अंत नहि तव चरित्रं ।
राम कामारिप्रिय अवधपति सर्वदा,
दासतुलसी त्रासनिधिवहित्रं ॥
जानकीनाथ रघुनाथ रागादि तम
तरनि तारुण्य तम तेजधामं ।
सच्चिदानंद आनंदकंदाकरं,
विश्वविश्राम रामाभिरामं ॥
नीलनववारिधरसुभग शुभकांति कर,
पीत कौशेयवर वसनधारी ।
रत्नहाटकजटित मुकुट मंडित मौलि,
भानु शत सदृश उद्योतकारी ॥
श्रवन कुंडल भालतिलक भ्रू रुचिर अति,
अरुन अंभोजलोचन विशालं ।
बक्र अवलोक त्रैलोकशोकापहं,
माररिपुहृदयमानसमरालं ॥
नासिका चारु सुकपोल द्विज बज्रद्युति,
अधर बिंबोपमा मधुर हासं ।

कंठदर चिबुक वर बचन गंभीर तर ,
सत्यसंकल्प सुरत्रासनाशं ॥
सुमन सुविचित्र नव तुलसिकादलयुतं ,
मृदुल बनमाल उर भ्राजमानं ।
भ्रमत आमोद बस मत्त मधुकर निकर ,
मधुरतर मुखर कुर्वंति गानं ॥
सुभग श्रीवत्स केयूर कंकन हार,
किंकिनी रटति कटितट रसालं ।
बामदिशि जनकजासीन सिंहासनं ,
कनक मृदुबल्लिवत तरु तमालं ॥
आजानु भुजदंड कोदंड मंडित,
बामबाहु दच्छिन पानि बानमेकं ।
अखिल मुनिनिकर सुर सिद्ध गंधर्ववर ,
नमत नर नाग अवनिप अनेकं ॥
अनघ अनच्छिन्न सर्वग्य सर्वेश खलु ,
सर्वतोभद्र दाता ऽसमाकं ।
प्रनतजन खेदविच्छेद विद्यानिपुन ,
नौमि श्रीराम सौमित्रसाकं ।
युगलपदपद्म सुखसद्म पद्मालयं ,
चिन्ह कुलिशादि शोभातिभारी ॥
हनुमन्तहृदिविमलकृतपरम मन्दिर सदा ,
दास तुलसी शरन शोकहारी ॥
कौशलाधीश जगदीश जगदेकहित,
अमित गुन बिपुल बिस्तार लीला ।
गायंति तव चरित सुपवित्र श्रुति शेष शुक,
शंभु सनकादि मुनि मननशीला ॥
बारिचरवपुषधर भक्त निस्तार पर
धरनिकृत नाव महिमातिगुर्वी ॥

सकल यज्ञांशमयउग्र विग्रह क्रोड,
मर्दि दनुजेश उद्धरन उर्वी ।
कमठ अति विकट तनु कठिन पृष्ठोपरी,
भ्रमत मन्दर कंडु इव सुख मुरारी ।
प्रगटकृत अमृत यो इन्दिरा इन्दु,
वृन्दारकावृन्द आनन्दकारी ।
मनुज मुनि सिद्ध सुर नाग त्रासक,
दुष्ट दनुज द्विजधर्ममर्यादहर्ता ।
अतुल मृगराजवपु धरित विद्दरित
अरिभक्तप्रह्लाद अह्लादकर्ता ॥
छलन वलि कपट बटुरूप बामन ब्रह्म ,
भुवन पर्यन्त पद तीनि करनं ।
चरननख नीर त्रैलोक्यपावन परम ,
विबुधजननीदुसहशोकहरनं ,
क्षत्रियाधीशकरिनिकर वर केशरी,
परशुधर विप्रससि जलदरूपं ,
बीसभुजदंड दसशीशखंडन चंड
बेग शायक नौमि रामभूपं ॥
भूमिभरभारहर प्रगट परमातमा,
ब्रह्म नररूपधर भक्तहेतू ।
वृष्णिकुलकुमुद राकेश राधारमन,
कंसवंशाटवीधूमकेतू ॥
प्रबल पाषंड महिमंडलाकुल दिखि,
निन्दकृत अखिल मखकर्मजालं ।
शुद्धबोधैकघनग्यान गुनधाम
अज बुद्ध अवतार बंदे कृपालं ॥
कालकलिजनितमलमलिनमन सर्वनर ,
मोहनिशि निबिड यवनान्धाकरं ।

विष्णुयशपुत्र कलकी दिवाकर उदित ,
दास तुलसी हरन बिपतिभारं ॥
सकल सौभाग्यप्रद सर्वतोभद्र निधि ,
सर्व सर्वेश सर्वाभिरामं ।
शर्वहृदिकञ्जमकरंदमधुकर रुचिर
रूप भूपालमनि नौमि रामं ॥
सर्व सुखधाम गुनग्राम विश्रामप्रद ,
नाम सर्वासपदमति पुनीतं ।
निर्मलं शान्त सुविशुद्ध बोधायतन ,
क्रोधमद्हरन करुनानिकेतं ॥
अजित निरुपाधि गोतीतमव्यक्त ,
विभुमेकमनवद्यमजमद्वितीयं ।
प्राकृतं प्रगट परमातमा परमहित ,
प्रेरकानन्त वंदे तुरीयं ॥
भूधरं सुन्दरं श्रीवरं मदनमद ,
मथनसौंदर्यसीमातिरम्यम् ।
दुःप्राप्य दुःप्रेक्ष्य दुःस्तर्क्य दुःपार
संसारहर सुलभ मृदु भावगम्यम् ॥
सत्यकृत सत्यरत सत्यव्रत सर्वदा ,
पुष्ट संतुष्ट संकष्टहारी ।
धर्मवर्मनि ब्रह्म कर्मबोधैक ,
द्विजपूज्य ब्रह्मण्यजनप्रिय मुरारी ॥
नित्य निर्मम नित्यमुक्त निर्मानहरि,
ग्यानघन सच्चिदानंद मूलं ।
सर्वरक्षक सर्वभक्षकाध्यक्ष ,
कूटस्थगूढार्चि भक्तानुकूलं ॥
सिद्धसाधक साध्यवाच्यवाचक ,
रूपमंत्र जापक जाप्य सृष्टिस्रष्टा ।

परमकारन कंजनाभ जलदाभतनु ,
सगुन निर्गुन सकल दृश्य द्रष्टा ॥
व्योम व्यापक बिरज ब्रह्म बरदेश,
बैकुंठ वामन विमल ब्रह्मचारी ।
सिद्ध वृंदारकावृंद वंदित सदा ,
खंडि पाषंडनिर्मूलकारी ।
पूरनानंदसंदोह अपहरन ,
संमोह अग्यान गुनसन्निपातं ।
बचनमनकर्म गत शरन ,
तुलसीदासत्रासपाथोधि इव कुम्भजातं ॥
देव विश्व विष्यात विश्वेस विश्वायतन ,
विश्व मरयाद व्यालादगामी ।
ब्रह्म बरदेश वागीश व्यापक विमल ,
विपुल बलवान निर्वानस्वामी ॥
प्रकृति महतत्त्व शब्दादि गुन देवता ,
व्योम मरुदग्निअमलांबु उर्वी ।
बुद्धि मन इंद्रियप्रान चित्तात्मा ,
कालपरमानु चिच्छक्ति गुर्वी ॥
सर्वमेवात्र त्वद्रूप भूपालमनि ,
व्यक्तमव्यक्त गतभेद विष्णो ।
भुवनभवदंग कामारिवंदित पद-
द्वंद मंदाकिनीजनक जिष्णो ॥
आदि मध्यान्त भगवंत त्वं सर्वगत
मीश पश्यन्ति ये ब्रह्मवादी ।
यथा पट तंतु घट मृत्तिका सर्प स्रग
दारु करि कनक कटकांगद दी ॥
गूढ़ गंभीर गर्वघ्न गूढार्थवित ,
गुप्त गोतीत गुरु ग्यानग्याता ।

ध्येय ध्यानप्रिय प्रचुरगरिमागार,
घोरसंसारपरपारदाता ॥
सत्यसंकल्प अतिकल्प कल्पान्तकृत,
कल्पनातीत अहितल्पवासी।
वनजलोचन वनजनाभ वनदाभवपु,
वनचरध्वजकोटिलावण्यरासी।
सुकर दुष्कर दुराराध्य दुर्व्यसनहर
दुर्ग दुर्द्धर्ष दुर्गार्तिहर्त्ता।
वेदगर्भार्भकादभ्र गुनगर्व,
अर्वाकपर गर्बनिर्वापकर्ता ॥
भक्तअनुकूल भवशूलनिर्मूलकर,
तूलअघ नाम पावकसमानं।
तरलतृष्णातमीतरनि धरनीधरन,
शरन भयहरन करुनानिधानं।
बहुल वृन्दारु वृन्दारकावृन्द
पदद्वन्द मंदारमालोरधारी।
पाहि मामीश संतापसंकुल सदा,
दासतुलसी प्रनत, रावनारी ॥
देव दनुजसूदन दयासिंधु दम्भापहन,
दहन दुर्दोष दुःपाप हर्ता।
दुष्टतादमन दमभवन दुःपौघहर,
दुर्गदुर्वासनानाशकर्ता ॥
भूरि भूषन भानुमंत भगवंत,
भवभंजनाभयद भुवनेश भारी।
भावनातीत भवबंद्य भव भक्तहित,
भूमिउद्धरन भूधरनधारी ॥
वर बदन वनदाभ वागीश विश्वायतन,
विरज बैकुंठमंदिरविहारी।

व्यापक व्योम वृन्दारु वामन विभो ,
ब्रह्मवित ब्रह्म चिन्तापहारी ॥
सहज सुंदर सुगुण सुमन शुभ सर्वदा ,
शुद्ध सर्वग्य स्वच्छन्दचारी ।
सर्वजित सर्वभृत सर्वकृत सर्वहित ,
सत्यसंकल्प कल्पान्तकारी ॥
नित्य निर्मोह निर्गुन निरंजन,
निजानंद निर्वान निर्वानदाता ।
निर्भरानंद निष्कम्प निस्सीम
निर्मुक्त निरुपाधि निर्मम विधाता ॥
महामंगलमूल मोदमहिमायतन,
मुग्धमधुमथन मानद अमानी ।
मदनमर्दनमदातीत मायारहित
मंजु मानाथ पाथोजपानी ॥
कमललोचन कलाकोश कोदंडधर,
कोशलाधीश कल्यानराशी ।
यातुधानप्रचुरमत्तकरिकेशरी ,
भक्तमन पुन्य आरन्यवासी ॥
अनघ अद्वैत अनवद्य अव्यक्त अज ,
अमित अविकार आनंदसिंधो ।
अचल अनिकेत अविरल अनामय,
अनारम्भ अंभोदनादघ्नबन्धो ॥
दास तुलसी खेदखिन्न आपंन इह ,
शोकसंपंन अतिशय सभीतं ।
प्रनतपालक राम करुनाधाम,
पाहि मामुर्विपति दुर्विनीतं ॥
देव देहि अवलंब कर कमल,
कमलारमन दमन दुखशमन संताप भारी ।

अग्यानराकेशग्रासनविधुंतुद गर्व,
कामकरिमत्तहरि दूषनारी ।
वपुष ब्रह्मांण्ड सुप्रवृत्ति लंकादुर्ग
रचित मन दनुजमय रूपधारी ।
विविध कोशौघ अति रुचिर मंदिर निकर
सत्यगुन प्रमुषत्रयकटककारी ॥
कुनपअभिमानसागर भयंकर घोर,
विपुल अवगाह दुस्तर अपारं ।
नकरागादि संकुल मनोरथ सकल
संग संकल्प बीचीविकारं ॥
मोह दशमौलि तदभ्रात अहंकार,
पाकारिजित काम विश्रामहारी ।
लोभ अधिकाय मत्सर महोदर दुष्ट,
क्रोध पापिष्ठ विबुधान्तकारी ॥
द्वेष दुर्मुष दंभ षर अकंपन कपट
दर्प मनुजाद मद शूलपानी ।
अमितबल परमदुर्जय निशाचरनिकर,
सहित षड्वर्ग गो यातुधानी ॥
जीव भवदंघ्रिसेवक बिभीषन बसत,
मध्य दुष्टाटवी ग्रसितचिन्ता ।
नियमयम सकल सुरलोक लोकेश
लंकेश वश नाश अत्यंत भीता ॥
ग्यान अवधेश गृह गेहनी भक्ति शुभ,
तत्र अवतार भू भारहर्ता ।
भक्त संकष्ट अवलोक पितुवाक्य कृत,
गमन किय गहन वैदेहिभर्ता ॥
कैवल्य साधन अषिल भालु मर्कट विपुल,
ग्यानसुग्रीवकृत जलधिसेतु ।

प्रबल वैराग्य दारुन प्रभंजनतनय,
विषयवनभवनमिव धूमकेतू ॥
दुष्टदनुजेशनिर्वंशकृत दासहित,
विश्वदुषहरन बोधैकरासी ।
अनुज निज जानकी सहित हरि सर्वदा
दास तुलसीहृदयकमलवासी ॥
देव दीनउद्धरन रघुवर्य करुनाभवन,
शमनसंताप पापौघहारी ।
विमल विग्यानविग्रह अनुग्रहरूप,
भूपवर विबुधनर्मद खरारी ॥
संसारकान्तार अति घोर गंभीर घन,
गहन तरुकर्मसंकुल मुरारी ।
बासनावल्लिखरकंटकाकुल विपुल,
निबिड बिटपाटवी कठिन भारी ॥
विविध चितवृत्ति खग निकर सेनोलूक,
काक बक गृद्ध आमिषअहारी ।
अखिल खल निपुन छलछिद्र निरखत सदा,
जीवजनपथिकमन खेदकारी ॥
क्रोध करिमत्त मृगराज कंदर्प मद
दर्प वृक भालु अति उग्रकर्मा ।
महिष मत्सर क्रूर लोभ शूकररूप,
फेरु छल दंभ मार्जारधर्मा ॥
कपट मरकट विकट व्याघ्र पाखंड
मुख दुखद मृगव्रात उत्पातकर्त्ता ।
हृदय अवलोकि यह शोक शरनागतं
पाहि मां पाहि भो विश्वभर्त्ता ॥
प्रबल अहंकार दुर्घट महीधर महा,
मोह गिरिगुहा निबिडांधकारं ।

चित्त बेताल मनुजाद मन प्रेतगन
रोगभोगौघ वृश्चिकविकारं ॥
विषयसुपलालसा दंशमसकादि,
षल झिल्लि रूपादि सब सर्पस्वामी ।
तत्र आक्षिप्त तव विषम मायानाथ ,
अंध मैं मंद व्यालादगामी ॥
घोरअवगाह भवआपगा पाप ,
जलपूर दुःप्रेक्ष दुस्तर अपारा ।
मकरषडवर्ग गोनक्रचक्राकुला ,
कूल शुभ अशुभ दुष तीव्र धारा ॥
सकल संघट्ट पोच शोच बस सर्वदा ,
दासतुलसी विषमगहनग्रस्तं ।
त्राहि रघुवंशभूषण कृपाकर
कठिनविकरालकलित्रासत्रस्तं ॥
बंदौं रघुपति करुनानिधान ।
जातें छूटै भवभेदग्यान ॥
रघुबंशकुमुद सुषप्रदनिशेष ।
सेवित पदपंकज अज महेश ॥
निज भक्तहृदय पाथोजभृंग ।
लावन्यबपुष अगनित अनंग ॥
अति प्रबल मोहतम मारतंड ।
अग्यानगहन पावक प्रचंड ॥
अभिमानसिंधु कुम्भज उदार ।
सुररञ्जन भंजनभूमिभार ॥
रागादि सर्पगन पन्नगारि ।
कन्दर्पनाग मृगपति मुरारि ॥
भवजलधि पोत चरनारविंद ।
जानकीरमन आनंदकंद ॥

हनुमंतप्रेमबापीमराल ।
निष्काम कामधुक गो दयाल ॥
त्रैलोक्यतिलक गुनगहन राम ।
कह तुलसिदास बिश्रामधाम ॥
देव, दीन को दयाल दानि दूसरौ न कोई ।
जाहि दीनता कहौं हौं दीन देखौं सोई ॥
मुनि सुर नर नाग असुर साहब तौ घनेरे ।
पै तौलों जौलों रावरे न नेकु नयन फेरे ॥
त्रिभुवन तिहुं काल बिदित बदत बेद चारी ।
आदि अंत मध्य राम साहिबी तिहारी ॥
तोंहि मांगि मांगनो न मांगनो कहायो ।
सुनि स्वभाव शील सुजस याचक जन आयो ॥
पाहन पशु बिटप बिहंग अपने करि लीन्हे ।
महाराज दशरथ के रंक राव कीन्हे ॥
तूं गरीब कौ निवाज हौं गरीब तेरौ ।
बारक कहिये कृपाल तुलसिदास मेरौ ॥
देव, तू दयाल दीन हौं तू दानि हौं भिखारी ।
हौं प्रसिद्ध पातकी तू पापपुंजहारी ॥
नाथ तू अनाथ कौ अनाथ कौन मो सौ ।
मो समान आरत नहि आरतिहर तो सौ ॥
ब्रह्म तू है जीव हौं तू ठाकुर हौं चेरौ ।
तात मातु गुरु सखा तू सब बिधि हित मेरौ ॥
तोहि मोहि नाते अनेक मानिये जो भावै ।
ज्यों त्यों तुलसी कृपाल चरनशरन पावै ॥
देव, और काहि मांगिये जो मांगिबो निवारै ।
अभिमतदातार कौन दुख दरिद्र दारै ॥
धर्मधाम राम कामकोटिरूपरूरौ ।
साहिब सब बिधि सुजान दानखड्ग सूरौ ॥

सुसमय दिन द्वय निशान सब के द्वार बाजै ।
कुसमय दशरथ के दानि तैं गरीबनिवाजै ॥
सेवा बिनु गुन बिहीन दीनता सुनाये ।
जे जे तैं निहाल किये फूले फिरत पाये ॥
तुलसिदास याचकरुचि जानि दान दीजै ।
रामचंद चंद तू चकोर मोहि कीजै ॥
दीन बन्धु सुखसिंधु कृपा कर कारुनीक रघुराई ।
सुनहु नाथ मन जरत त्रिविधज्वर
करत फिरत बौराई ॥
कबहुं योगरत भोगनिरत शठ
हठ बियोगवश होई ॥
कबहुं मोहवश द्रोह करत बहु,
कबहु दया अति सोई ॥
कबहुं दीन मतिहीन रंक रत
कबहुं भूप अभिमानी ।
कबहुं मूढ़ पंडित बिडंबरत,
कबहुं धर्मरत ग्यानी ॥
कबहुं देष जग धनमय रिपुमय,
कबहुं नारिमय भासै ॥
संसृतिसन्निपातदारुनदुषु,
बिनु हरिकृपा न नासै ॥
संयम जप तप नेम धर्म व्रत ,
बहु भेषज समुदाई ।
तुलसिदास भवरोग रामपद
प्रेम हीन नहिं जाई ॥
मोहजनित मल लाग बिबिध
बिधि कोटिहुँ जतन न जाई ।
जनम जनमअभ्यासनिरत चित

अधिक अधिक लपटाई ॥
नयन मलिन परनारि निरखि ,
मन मलिन विषय संग लागे ।
हृदय मलिन वासना मानमद,
जीव सहज सुख त्यागे ॥
परनिंदा सुनि श्रवन मलिन भये ,
बचन दोष पर गाये ।
सब प्रकार मलभार लाग
निज नाथचरन बिसराये ॥
तुलसिदास व्रत दान ग्यान ,
तप शुद्धि हेतु श्रुति गावै ।
रामचरनअनुरागनीर बिनु ,
मल अति नाश न पावै ॥
मेरो मन हरि हठ तजै ।
निशिदिन नाथ देउं सिखि ,
बहु विधि करत सुभाव निजै ॥
ज्यों युवती अनुभवतिप्रसव,
अति दारुन दुख उपजै ।
ह्वै अनुकूल बिसारि शूल ,
शठ पुनि खल पतिहि भजै ॥
लोलुप भ्रमत गृहपशु ज्यों
जहँ तहँ सिर पदत्रान बजै ।
तदपि अधम बिचरत तेउ
मारग कबहुं न मूढ़ लजै ॥
हौं हार्यौ करि जतन बिबिध बिधि ,
अतिशय प्रबल अजै ।
तुलसिदास बस होय तबहिं
जब प्रेरक प्रभु बरजै ॥

जो पै जिय धरिहौ अवगुन जन के ।
तौ क्यों कटत सुकृतनष तें मोपै ,
विपुल वृंद अघवन के ॥
कहि है कौन कलुष मेरे कृत ,
कर्म वचन के मन के ।
हारहिं अमित शेष शारद श्रुति ,
गिनत एक एक छिन के ॥
जो चित चढ़े नाममहिमा निज ,
गुनगन पावन पन के ।
तौ तुलसिहि तारिहौ विप्र ज्यों ,
दसन तोरि यमगन के ॥
जो पै हरि जनके अवगुन गहते ।
तौ सुरपति कुरुराज बालि सों ,
कत हठि बैर बिसहते ॥
जो जप याग योग व्रत बर्जित ,
केवल प्रेम न चहते ।
तौ कत सुर मुनिवर विहाय ,
व्रजगोपगेह बसि रहते ॥
जो जहँ तहँ प्रन राषि भगत कौ ,
भजनप्रभाव न कहते ।
तौ कलि कठिन कर्ममारग जड़ ,
हम केहि भांति निबहते ॥
जो सुतहित लिय नाम अजामिल
के अघ अमित न दहते ।
तौ यमभट सांसतिहर हमसे ,
वृषम षोज षोज नहते ॥
जो जगविदित पतितपावन ,
अति बांकुर विरद न बहते ।

तौ बहु कल्प कुटिल तुलसी से ,
सपनेहु सुगति न लहते ॥
ऐसी हरि करत दास पर प्रीति ।
निज प्रभुता बिसारि जनके ,
बस होत सदा यह रीति ॥
जिन बांधे सुर असुर नाग नर ,
प्रबल कर्म की डोरी ।
सोइ अविछिन्न ब्रह्म यशुमति,
बांध्यौ हटि सकत न छोरी ॥
जाकी माया बस बिरंचि शिव
नाचत पार पायौ ।
करतल ताल बजाइ ग्वाल—
युवतिन सोई नाच नचायौ ।
विश्वंभर श्रीपति त्रिभुवनपति ,
बेदविदित यह लीष ।
बलि सौं कछु न चली प्रभुता
बरु है द्विज मांगी भीष ॥
जाके नाम लिये छूटत ,
भवजन्ममरन दुषभार ।
अम्बरीष हित लागि कृपानिधि ,
सोइ जन्मौ दश बार ।
योग विराग ध्यान जप तप करि
जेहि षोजत मुनि ग्यानी ।
बानर भालु चपल पशु पावर
नाथ तहां रति मानी ॥
लोकपाल यम काल पवन ,
रवि शशि सब अग्याकारी ।
तुलसिदास प्रभु उग्रसेन के

द्वार बेंतकरधारी ॥
जाउँ कहां तजि चरन तुम्हारे ।
का को नाम पतितपावन जग ,
केहि अति दीन पियारे ॥
कौने देव बराइ बिरदहित
हठि हठि अधम उधारे ।
षग मृग व्याध पषान बिटप ,
जड़ जमन कवन सुर तारे ॥
देव दनुज मुनि नाग मनुज,
सब माया बिबस बिचारे ।
तिनके हाथ दासतुलसी,
प्रभु कहा अपनपौ हारे ॥
हरि तुम बहुत अनुग्रह कीन्हो ।
साधनधाम बिबुधदुर्लभ'
तनु मोंहि कृपा कर दीन्हो ॥
कोटिहुं मुष कहि जाहि न
प्रभु के एक एक उपकार ।
तदपि नाथ कछु और,
मांगिहों दीजे परम उदार ।
विषयवारि मनमीन भिन्न नहिं,
होत कबहुं पल एक ।
ताते सहिय बिपति अति दारुण,
जन्मत योनि अनेक ॥
कृपाडोरि बंसी पद अंकुश
परम प्रेम मृदु चारो ।
यह बिधि बेधि हरहु मेरो
दुष कौतुक राम तुम्हारो ॥
है श्रुतिविदित उपाय सकल

सुर केहि केहि दीन निहोरे ।
तुलसिदास एक जीव मोहरजु,
जोइ बांध्यो सोइ छोरे ॥
जो पै कृपा रघुपति कृपालु की
बैर अवर के कहां सरै ।
होय न बांको बार भक्त को,
जो कोउ कोटि उपाय करै ॥
तकै नीच जो मीच साधु की,
सो पावर तेहि मीच मरै ।
वेदविदित प्रहलाद कथा,
सुनि कौन भक्तपथ पावँ धरै ॥
गज उधारि हरि थप्यौ विभीषन,
ध्रुव अविचल कबहुं न टरै ।
अम्बरीष की श्राप सुरति करि,
अजहुं महामुनि ग्लानि गरै ॥
सो धौं कहा जु न कियौ सुयोधन,
अबुध आपने मान जरै ।
प्रभुप्रसाद सौभाग्यविजय,
यश पांडव ने बरिआइ बरै ॥
जो जो कूप खनेगो पर कहँ,
सो शठ फिरि तेहि कूप परै ।
सपनेहुं सुख न सन्तद्रोही कहँ,
सुरतरु सोउ विष फरनि फरै ॥
है काके द्वै शीश ईश के,
जो हरि जन की सीम चरै ।
तुलसिदास रघुवीर बाहुबल,
सदा अभय काहू न डरै ॥
दीन दयाल दुरति दारिददुख

दुनी दुसह तिहुं ताप तई है ।
देवदुआर पुकारत आरत,
सब की सब सुखहानि भई है ॥
प्रभु के बचन बेदबुधसम्मत,
मम मूरति महिदेवमई है ।
तिन्ह की मति रिस रोग मोह,
मद लोभ लालची लीलि लई है ॥
राज समाज कुसाज कोटि कटु,
कलपत कलुष कुचाल नई है ।
नीति प्रतीति प्रीति परमिति,
पति हेतुबाद हठि हेरि हई है ॥
आश्रम बर्न न, धर्मरहित जग
लोक बेदमर्याद गई है ।
प्रजा पतित पाषण्डपापरत,
अपने अपने रंग रई है ॥
शान्ति सत्य शुभ रीति गई घटि,
बढ़ी कुरीति कपट कलई है ।
सीदत साधु साधुता शोचति,
खल बिलसत हुलसति खलई है ॥
परमारथ स्वारथ साधन भये,
अफल सकल नहिं सिद्धि सई है ।
कामधेनु धरनी कलिगोमर
बिवश बिकल जामति न बई है ॥
कलिकरनी बरनिये कहां लौं,
करत फिरत बिन टहल टई है ।
तापर दांत पीसि कर मींजत,
को जानै चित काह ठई है ॥
त्यों त्यों नीच चढ़त शिर ऊपर,

ज्यौं ज्यौं शील बश ढील दई है।
सहय बरजि तरजिये तरजनी,
कुम्हिलैहै कौहड़े की जई है॥
दीजै दादि देषि नातौ बलि,
मही मोद मंगल रितई है।
भरे भाग अनुराग लोग कहैं
राम अवधि चितवनि चितई है॥
विनती सुनि सानंद हेरि हँसि,
करुनावारि भूमि भिजई है।
रामराज भयो काज सगुन शुभ,
राजा राम जगतविजई है॥
समरथ बड़ो सुजान सु साहिब
सुकृतसैन हारत जितई है।
सुजन स्वभाव सराहत सादर
अनायास सांसति बितई है॥
उथपे थपन, उजारि बसावन,
गईबहोरि बिरद सदई है।
तुलसी प्रभु आरत आरतिहर,
अभयबांह केहि केहि न दई है॥
कहां जाउं कासौं कहौं और ठौर न मेरे।
जन्म गवायौं तेरेही द्वार किंकर तेरे॥
मैं तो बिगारी नाथ सौं आरति के लीन्हे।
तोहि कृपानिधि क्यौं बनै मेरीसी कीन्हें॥
दिनदुरदिन दिन दुरदशा दिन दुष दिन दूषन।
जब लौं तू न बिलोकि है रघुबंशविभूषन॥
दई पीठ बिनडीठ मैं तुम बिश्वबिलोचन।
तो सौं तुही न दूसरो नतशोचबिमोचन॥
पराधीन देव दीन हौं स्वाधीन गोसांई।

बोलनिहारे सों करै बलि विनय कि झांई ॥
आपु देषि मोहि देषिये जन मानिये सांचो ।
बड़ी ओट रामनाम की जेहि लयी सो बांचो ॥
रहनि रीति राम रावरी नित हिये हुलसी है ।
ज्यों भावै त्यों कर कृपाल तेरो तुलसी है ॥
ऐसो को उदार जग माहीं ।
बिनु सेवा जो द्रवै दीन पर,
राम सरिस कोउ नाहीं ॥
जो गति योग बिराग यतन कर,
नहिं पावत मुनि ज्ञानी ।
सो गति देत गीध शबरी कहं,
प्रभु न बहुत जिय जानी ॥
जो संपति दश शीश साधि कर,
रावन शिव पहं लीन्ही ।
सो सम्पदा बिभीषन कहं
अति सकुच सहित हरि दीन्ही ॥
तुलसिदास सब भाँति सकल सुष
जो चाहसि मन मेरो ।
तो भजु राम, काम सब पूरन .
करैं कृपानिधि तेरो ॥
जानत प्रीतिरीति रघुराई ।
नाते सब हाते कर राषत,
राम सनेहसगाई ॥
नेह निबाहि देह तजि दशरथ,
कीरति अचल चलाई ।
ऐसेहुं पितु तें अधिक गीध पर
ममता गुनगरुआई ॥
तियबिरही सुग्रीव सषा लषि,

प्रानप्रिया बिसराई ।
रन परयौ बन्धु बिभीषन ही कौ,
शोच हृदय अधिकाई ॥
घर गुरुगृह प्रियसदन सासुरे
भई जब जहँ पहुनाई ।
तब तहँ कहे शवरी के फलनि की
रुचि माधुरी न पाई ॥
सहज स्वरूप कथा मुनि बर्नत
रहत सकुचि शिर नाई ।
केवट मीत कहत सुख मानत,
बानर बंधु बड़ाई ॥
प्रेम कनौड़ौ राम सौं प्रभु,
त्रिभुवन तिहुं काल न भाई ।
तेरौ रिनी हौं कह्यौ कपीश सौं,
ऐसी मानि है को सेवकाई ॥
तुलसी रामसनेह शील लखि,
जो न भगति उर आई ।
तौ तोहि जन्मि जाय जननी
जड़ तन तरुनता गँवाई ॥
रघुवर रावरि यहै बड़ाई ।
निदरि गनी आदर गरीब पर
करत कृपा अधिकाई ॥
थके देव साधन अनेक करि,
सपनेहुं नहिं दई दिखाई ।
केवट कुटिल भालु कपि कौनप
कियौ सकुल संग भाई ॥
मिलि मुनिवृंद फिरत दंडक बन,
सो चरचौ न चलाई ।

बारहिं बार गीध शबरी की,
बरनत प्रीति सुहाई ।
श्वान कहें तें किये पुर बाहर ,
तजो गयंद चढ़ाई ।
सियनिंदक मतिमंद प्रजा
रज निज नय नगर बसाई ॥
यह दरबार दीन को आदर
रीति सदा चलि आई ।
दीनदयाल दीन तुलसी की
काहु न सुरत कराई ॥
ऐसे राम दीनहितकारी ।
अति कोमल करुनानिधान ,
बिनु कारन परउपकारी ॥
साधनहीन दीन निज अघबस
शिला भई मुनिनारी ।
गृह तें गवनि परसि पदपावन
घोर श्राप ते तारी ॥
हिंसारत निषाद तामसवपु,
पशु समान बनचारी ।
भेट्यौ हृदय लगाय प्रेमबस,
नहिं कुल जात बिचारी ॥
यद्यपि द्रोह कियो सुरपतिसुत,
कहि न जाय अति भारी ।
सकल लोक अवलोकि शोकहत,
शरन गये भय टारी ॥
बिहंगयोनि आमिष अहार बस,
गीध कवन व्रतधारी ।
जनक समान क्रिया ताकी,

निज कर सब बात संवारी ॥
अधम जाति शवरी योषित शठ ,
लोक वेद तें न्यारी ।
जानि प्रीति दै दरश कृपानिधि ,
सोउ रघुनाथ उधारी ॥
कपि सुग्रीव बन्धु भय व्याकुल ,
आयौ शरन पुकारी ।
सहि न सके दारुन दुख जनके
हत्यौ बालि सहि गारी ॥
रिपु कौ बन्धु विभोषन निशिचर,
कौन भजनअधिकारी ।
शरन गये आगे ह्वै लीन्हो,
भेट्यो भुजा पसारी ॥
अशुभ होय जिन्ह के सुमिरन ते
बानर रीछ विकारी ।
वेदविदित पावन किये ते सब,
महिमा नाथ तुम्हारी ॥
कहँ लग कहौं दीन अगनित ,
जिन्ह की तुम विपति निवारी ।
कलिमलग्रसित दासतुलसी,
पर काहे कृपा विसारी ॥
जो पै रामचरन-रति होती ।
तौ कत त्रिबधि शूल निशि बासर,
सहितें विपति निसोती ॥
जो संतोषसुधा निशि बासर,
सपनेहुं कबहुंक पावै ।
तौ कत विषय बिलोकि झूंठ
जल मन कुरंग ज्यौं धावै ॥

जो श्रीपतिमहिमा विचार
उर भजते भाव बढ़ाये।
तौ कत द्वार द्वार कूकर,
ज्यों फिरते पेट पलाये॥
जे लोलुप भये दास आस के,
ते सबही के चेरे।
प्रभुविश्वास आश जीती जिन्ह,
ते सेवक हरि केरे॥
नहिं एकौ आचरन भजन कौ,
बिनय करत हौं तातें।
कीजे कृपा दासतुलसी पर,
नाथ नाम के नातें॥
जाके प्रिय न राम बैदेही।
सो छांडिये कोटि बैरी सम,
यद्यपि परम सनेही॥
तज्यौ पिता प्रहलाद, विभीषन
बंधु, भरत महतारी।
बलि गुरु तज्यौ, कंत ब्रजबनितन्हि,
भये जगमंगलकारी॥
नाते नेह राम के मनियत
सुहृद सुसेव्य जहां लौं।
अंजन कहा आंखि जेहि फूटे,
बहुतो कहौं कहां लौं॥
तुलसी सो सब भांति परमहित,
पूज्य प्रान ते प्यारो।
जासो होय सनेह रामपद,
एतो मतो हमारो॥
जो पै रहनि राम सों नाहीं।

तौ नर घर कूकर शूकर से,
जाय जियत जग माहीं ॥
काम क्रोध मद लोभ नींद भय,
भूष प्यास सबही के।
मनुजदेह सुर साधु सराहत,
सो सनेह सियपीके ॥
सूर सुजान सपूत सुलच्छन,
गनियत गुनगरुआई।
बिन हरिभजन इंद्रायन के फल
तजत नहीं करुआई ॥
कीरति कुल करतूति भूति भलि,
शील स्वरूप सलोने।
तुलसी प्रभुअनुरागरहित जस,
सालल साग अलोने ॥
कहां जाउँ कासों कहों को सुनै दीन की।
त्रिभुवन तुहीं गति सब अंगहीन की ॥
जग जगदीश घर घरनि घनेरे हैं।
निराधार को अधार गुनगन तेरे हैं ॥
गजराज काज षगराज तजि धायो को।
मोसे दोषकोषपोसे तोसे मायजायो को ॥
मोसे कूर कायर कपूत कौड़ी आध के।
किये बहु मोल तें करैया गीधश्राध के ॥
तुलसी की तेरे ही बनाए बलि बनैगी।
प्रभु को बिलंबअंब दोष दुष जनैगी ॥
राम कहत चलु, राम कहत चलु,
राम कहत चलु भाई रे।
नाहीं तौ भवबेगारि महँ परिहौ
छूटत अति कठिनाई रे ॥

बांस पुरान साज सब अठकठ ,
सरल तिकोन खटोला रे ।
हमहिं दिहल करि कुटिल कर्मचंद ,
मंद मोल बिनु डोला रे ॥
बिषम कहार मारमदमाते ,
चलहिं न पांव बटोरे रे ।
मंद बिलंद अभेरा दलकन ,
पाइये दुख झकझोरे रे ॥
काँट कुराय लपेटन लोटन,
ठांवँ ठांवँ बझाऊं रे ।
जस जस चलिय दूरि तस तस,
निज बास न भेंट लगाऊं रे ॥
मारग अगम संग नहिं संबल ,
नांव गांव कर भूला रे ।
तुलसिदास भवत्रास हरहु अब,
होहु राम अनुकूला रे ॥
बलि जाऊं हाेय राम गुसाईं ।
कीजिये कृपा आपनी नाईं ॥
परमारथ सुरपुरसाधन सब ,
स्वारथ सुखद भलाई ।
कलि सकोप लोपी सुचाल, निज
कठिन कुचाल चलाई ॥
जहँ तहँ चित चितवत हित तहँ
नित नव बिषाद अधिकाई ।
रुचि भावती भभरि भागहिं ,
समुहाहिं अमित अनभाई ॥
आधिमगन मन ब्याधिबिकल तन ,
बचन मलीन झुठाई ।

एतेहुं पर तुमसों तुलसी की
सकल सनेहसगाई ॥
मन पछितैहै अवसर बीतें ।
दुर्लभ देह पाइ हरिपद भजु,
करम बचन अरु ही तें ॥
सहसबाहु दसबदन आदि नृप
बचे न काल बली तें ।
हम हम करि धन धाम संवारे,
अंत चले उठि रीतें ॥
सुत बनितादि जानि स्वारथरत
न करु नेह सबही तें ।
अंतहु तोहिं तजैंगे पामर ,
तू न तजहि अब हीं ते ।
अब नाथहि अनुराग जाग जड़ ,
त्याग दुराशा जी तें ।
बुझै न कामअग्नि तुलसी कहुं
विषयभोग बहु घी तें ॥
कबहुं रघुवंशमनि सो कृपा करहुगे ।
जेहि कृपा व्याध गज विप्र खल नर तरे,
तिनहि सम मानि मोहि नाथ आदरहुगे ॥
योनि बहु जन्म किय कर्म खल विविधि विधि ,
अधम आचरन कछु हृदय नहिं धरहुगे ।
दीनहित अजित सर्वज्ञ समरथ प्रनतपाल
चित मृदुल निज गुननि अनुसरहुगे ॥
मोह मद मान कामादि खलमंडली ,
सकुल निर्मूल करि दुसह दुख हरहुगे ।
योग जप ज्ञान विज्ञान ते अधिक अति ,
अमल दृढ भक्ति दे परम सुख भरहुगे ॥

मंदजनमौलिमनि सकल साधनहीन ,
कुटिल मनमलिन जिय जानि जो डरहुगे ।
दासतुलसी बेदबिदित बिरदावली
विमल जस नाथ केहि भांति बिस्तरहुगे ॥
ऐसी कौन प्रभु की रीति ।
बिरद हेतु पुनीत परिहरि ,
पांवरनि पर प्रीति ॥
गई मारन पूतना कुच कालकूट लगाइ ।
मातु की गति दई ताहि कृपाल यादवराइ ॥
काम मोहित गोपिकन्हि पर कृपा अतुलित कीन्ह ।
जगतपिता बिरंचि जिन्ह के चरन की रज लीन्ह ॥
नेम तें शिशुपाल दिन प्रति देत गनि गनि गारि ।
कियौ लीन सो आपु में हरि राजसभा मझारि ॥
व्याध चित दै चरन मारयो मूढमति मृग जानि ।
सो सदेह स्वलोक पठयो प्रगट करि निज बानि ॥
कौन तिन्ह की कहै जिन्ह के सुकृत औ अघ दोउ ।
प्रगट पातकरूप तुलसी शरन राख्यो सोउ ॥
श्रीरघुबीर की यह बानि ।
नीचहूँ सों करत नेह सुप्रीति मन अनुमानि ॥
परम अधम निषाद पांवर कौन ताकी कानि ।
लियो सो उर लाइ सुत ज्यों प्रेम की पहिचानि ॥
गीध कौन दयालु जो बिधि रच्यो हिंसा सानि ।
जनक ज्यों रघुनाथ ता कहँ दियौ जल निज पानि ॥
प्रकृतिमलिन कुजाति शबरी सकल अवगुनखानि ।
खात ताके दिये फल अति रुचि बखानि बखानि ।
रजनिचर अरु रिपु बिभीषण शरन आयौ जानि ।
भरत ज्यों उठि ताहि भेंट्यो देह दशा भुलानि ॥
कौन सुभग सुशील बानर जिन्हहिं सुमिरत हानि ।

किये ते सब सखा पूजे भवन अपने आनि ॥
राम सहज कृपालु कोमल दीनहित दिनदानि ।
भजहि ऐसे प्रभुहि तुलसी कुटिल कपट न ठानि ॥
मन करिहौं हठि आज तें रामद्वार पर्यौ हौं ।
तू मेरो यह बिन कहे उठिहौं न जन्म भरि ,
प्रभु की सौं करि निबर्यौ हौं ॥
दै दै धका यमभट थके टारे न टर्यौ हौं ।
उदर दुसह सांसति सही बहु बार ,
जन्मि जग नर्क निदरि निकर्यौं हौं ॥
हौं मचला लैछाड़ि हौं जेहि लागि अर्यौ हौं ।
तुम दयाल बनि है दिये बलि बिलंब ,
न कीजिय जात गलानि गर्यौ हौं ॥
प्रगट कहत जौं सकुचिये अपराध भर्यौ हौं ।
तौ मन मैं अपनाइय तुलसिहि कृपाकर
कलि बिलोकि हहर्यौ हौं ॥
जैसौ हौं तैसौ हौं राम रावरौं,
जन जनि परिहरिये ।
क्षमासिन्धु कौशलधनी शरनागत—
पालक ढरनि आपनी ढरिये ।
हौं तौ बिगरायल ,
ओर कौ बिगरो न बिगरिये ।
तुम सुधारि आये सदा सबकी सबही बिधि
अब मेरीयो सुधरिये ॥
जग हंसि है मेरे संग रहे कत यहि डर डरिये ।
कपि केवट कीन्हे सखा जेहि शील ,
सरलचित तेहि सुभाव अनुसरिये ॥
अपराधी तउँ आपनो तुलसी न बिसरिये ।
टूटियो बांह गरे परै फूटे हूं बिलोचन

पीर होत हित करिये ॥
तुम जानि मन मैजो करौ
लोचन जनि फेरौ ।
सुनहु राम बिन रावरे लोकहुं
परलोकहुं कोउ कहूं हित मेरौ ॥
अगुन अलायक आलसी
जानि अधम अनेरौ ।
स्वारथ के साथिन्ह तज्यो तिजरा कैसो ,
टोटक अवचट उलटि न हेरौ ॥
भक्तिहीन बेद बाहिरौ ,
लखि कलिमलघेरौ ।
देवन्ह हूँ देव परिहरयौ अन्याव न ,
तिन्हकौ अपराधी सबकेरौ ॥
नाम की ओट लै पेट भरत हों ,
पै कहावत चेरौ ।
जगतविदित बात है परी समुझिये
धौं अपने लोक की बेद बडेरौ ॥
ह्वै है जब तब तुमहिं तें
तुलसी कौ भलेरौ ॥
दीन दिन हूँ दिन बिगरि है बलि जाउं
बिलंब लिये अपनाइये सबेरौ ॥
तुम तजि हौं का सों कहौं
और को हित मेरे ।
दीन बन्धु सेवक सखा आरत अनाथ पर
सहज छोह केहिं केरे ॥
बहुत पतित भवनिधि
तरे बिन तरि बिन बेरे ।
कृपा कोप सति भायहु धोखेहुं

तिरछेहु राम तिहारेहुं हेरे ॥
जो चितवनि सौंधी
लगे चितइये सबेरे ।
तुलसीदास अपनाइये कीजे न ढील
अब जीवनअवधि अति नेरे ॥

---

## दोहावली

राम बाम दिसि जानकी लषन दाहिनी ओर ।
ध्यान सकल कल्यानमय सुरतरु तुलसी तोर ॥
सीता लषन समेत प्रभु सोहत तुलसीदास ।
हर्षत सुर बर्षत सुमन सगुन सुमंगलबास ॥
पंचवटी बट विटप तरु सीता लषन समेत ।
सोहत तुलसीदासप्रभु सकल सुमंगल देत ॥
चित्रकूट सब दिन बसत प्रभु सिय लषन समेत ।
रामनामजप जापकहि तुलसी अभिमत देत ॥
रामनाम मनिदीप धरु जीह देहरीद्वार ।
तुलसी भीतर बाहिरहु जो चाहसि उजियार ॥
हिय निर्गुन नयनन सगुन, रसना राम सुनाम ।
मनहुं पुरट संपुट लसत तुलसी ललित ललाम ॥
एक छत्र एक मुकुटमनि सब बर्नन पर जोइ ।
तुलसी रघुबरनाम के बरन बिराजत दोइ ॥
नाम राम को कलपतरु कलि कल्यान निवास ।
जो सुमिरत भयो भांग ते तुलसी तुलसीदास ॥
मीठो अरु कटिवतिभरो रौताई अरु प्रेम ।
स्वारथ परमारथ सुलभ रामनाम के प्रेम ॥
रामनाम सुमिरत सुयशभाजन भयो कुजात ।
कुतरुकु सुरपुर राजमग लहत भुवनविख्यात ॥
स्वारथ सुप सपनेहु अगम परमारथ परबेश ।

रामनाम सुमिरत मिटहिं तुलसी कठिन कलेश ॥
मोर मोर सब कह कहसि तू को कह निज नाम ।
कै चुप साधहि सुनि समुझि कै तुलसी जपु राम ॥
तुम लघु हमहि हमार लघु हम हमार के बीच ।
तुलसी अलषहि का लषहि रामनाम जप नीच ॥
राम नाम अवलंब बिनु परमारथ की आश ।
बर्षत वारिदबूंद गहि , चाहत चढ़न अकाश ॥
दंपति रस रसना दशन परिजन बदन सगेह ।
तुलसी हरहित बरन शिशु संपति सहज सनेह ॥
बर्षाऋतु रघुपतिभगति तुलसी शालि सुदास ।
रामनाम बर बरन युग सावन भादों मास ॥
राम नाम नरकेशरी कनककशिपुकलिकाल ।
जापक जन प्रहलाद जिमि पालहिं दलि सुरसाल ॥
रामनाम कलि कामतरु राम भक्ति सुरधेनु ।
सकल सुमंगलमूल जग गुरुपदपंकजरेनु ॥
रामनामपरताप ते, प्रीति प्रतीति भरोस ।
सो तुलसी सुमिरत सकल सगुन सुमंगलकोस ॥
तुलसी प्रीति प्रतीति सों रामनाम जप जागु ।
किये होय विधि दाहिनो देइ आगेही भागु ॥
रामनामरति रामगति रामनामविश्वास ।
सुमिरत शुभ मंगल कुशल चहुं दिशि तुलसीदास ॥
रामहिं सुमिरत रन भिरत देत परत गुरुपाय ।
तुलसी जिनहिं न पुलकतनु ते जग जीवत जाय ॥
श्रवै न सलिल सनेहु , तुलसी सुनि रघुबीरयश ।
ते नयना जनिदेहु , राम करहु बरु आंधरे ॥
तुलसी रामहिं आपुते सेवक की रुचि मीठ ।
सीतापति से साहिबहि , कैसे दीजे पीठ ॥
प्रभु तरु तर कपि डार पर ते किये आपु समान ।

तुलसी कहुं न राम सों साहिब शीलनिधान ॥
हरो चरहिं तापहिं बरत, फरे पसारहि हाथ ।
तुलसी स्वारथमीत सब परमारथ रघुनाथ ॥
स्वारथ परमारथ सकल, सुलभ एकही ओर ।
द्वार दूसरे दीनता उचित न तुलसी तोर ॥
रामप्रेम बिन दूबरो रामप्रेमही पीन ।
रघुबर कबहुँ करहिंगे, तुलसी ज्यों जलमीन ॥
जे जन रूरे विषयरस चिकने रामसनेह ।
तुलसी ते प्रिय राम के कानन बसहिं कि गेह ॥
यथालाभसंतोषसुख रघुबरचरनसनेह ।
तुलसी ज्यों मन मूढ सों जस कानन तस गेह ॥
तुलसी रामहि परिहरे निपट हानि सुनिवे उ ।
सुरसरिगत सोई सलिल सुरासरिस गंगे उ ॥
विंध न ईंधन पाइये, सागर जुरै न नीर ।
पड़ै उपास कुबेरघर जो विपच्छ रघुबीर ॥
है तुलसी के एक गुन अवगुननिधि कहैं लोग ।
भलो भरोसो रावरो राम रीझिबेजोग ॥
सत्य वचन मानस विमल कपटरहित करतूति ।
तुलसी रघुबरसेवकहि सकै न कलियुग धूति ॥
हित सों हित रति राम सों रिपुसों वैरतिहाऊ ।
उदासीन सबसों सरल तुलसी सहजसुभाऊ ॥
तुलसी राम जो आदरो खोटो खरो खरोइ ।
दीपककाजर सिर धरो धरो सुधरो धरोइ ॥
भक्तहेतु भगवान प्रभु राम धरो तनुभूप ।
किय चरित्र पावन परम प्राकृत नर अनुरूप ॥
हिरण्याक्ष भ्राता सहित मधु कैटभ बलवान ।
जेहि मारे सो अवतरयो कृपासिंधु भगवान ॥
शुद्ध सच्चिदानंदमयकंद भानुकुलकेतु ।

चरित करत नर अनुहरत संसृतिसागरसेतु ॥
अनुदिन अवध बधावने नित नव मंगल मोद।
मुदित मातु पितु लोग लषि रघुवर बालबिनोद ॥
राजअजिर राजत रुचिर, कोशलपालकबाल।
जानुपानिचर चरित वर, सगुन सुमंगलमाल ॥
नाम ललित लीला ललित ललित रूप रघुनाथ।
ललित बसन भूषन ललित ललित अनुज शिशु साथ ॥
बालक कोशलपाल के सेवक बाल कृपाल।
तुलसी मनमानस बसत मंगल मंजु मराल ॥
निज इच्छा प्रभु अवतरैं सुर गोद्विज हित लागि।
सगुन उपासक संग तहँ रहे मोक्ष सब त्यागि ॥
तुलसी दिन भल साहु कहँ भली चोर कहँ राति।
निशि बासर ता कहँ भलो मानै रामइताति ॥
सेवा शील सनेह बस करि परिहरि प्रिय लोग।
तुलसी ते सब राम सों सुषद सुयोग वियोग ॥
चारि चहत मानस अगम चनक चारि को लाहु।
चारि परिहरे चारि को दानि चारि चष चाहु ॥
बचन बेष ते जो बनै सो बिगरै परिनाम।
तुलसी मनते जो बनै बनी बनाई राम ॥
बंधुबधूरति केहि कियो बचन निरुत्तर बालि।
तुलसी प्रभु सुग्रीव की चितै न कछू कुचालि ॥
कहा बिभीषन लै मिलो कहा बिगारो बालि।
तुलसी प्रभु शरनागतहि सब दिन आयो पालि ॥
बिनहीं ऋतु तरुवर फरहिं शिला द्रवहिं जल जोर।
राम लषन सिय करि कृपा जब चितवहिं जेहि ओर ॥
तुलसी बिलसत नषत निशि शरदसुधाकर साथ।
मुक्ता झालर झलक जनु राम सुजस शिशु हाथ ॥
रामकथा मंदाकिनी चित्रकूट चित चारु।

तुलसी सुभग सनेह बन सियरघुबीरविहारु ॥
श्याम सुरभि पय विशद अति गुनद करहिं तेहि पान ।
गिराग्राम सियरामजस गावहिं सुनहिं सुजान ॥
प्रेमसरी परपंचरुज उपजी अधिक उपाधि ।
तुलसी भलो सबै दई वेगि बांधिये व्याधि ॥
अंक अगुन आषर सगुन समुझिय उभय अपार ।
षोये रापे आप भल तुलसी चारु विचार ॥
परमारथ पहिचानि मति लसति विषय लपटानि ।
निकसि चिता ते अधजरति मानहुं सती परानि ॥
शीश उघारन किन कहेउ बरजि रहे प्रिय लोग ।
घरहीं सती कहावती जरती नाहवियोग ॥
घर कीन्हे घर जात है घर छोड़े घर जाइ ।
तुलसी घर बन बीचहीं रामप्रेमपुर छाइ ॥
एक भरोसो एक बल एक आस विश्वास ।
एक रामघनश्याम हित चातक तुलसीदास ॥
जो घन बरषै समय सिर जो भरि जनम उदास ।
तुलसी चातकयाचकहि तऊ तिहारी आस ॥
चातक तुलसी के मते स्वातिहु पियै न पानि ।
प्रेमतृषा बढ़ती भली घटे घटैगी कानि ॥
बढ़त न चातकचित कबहुं प्रिय पयोद के दोष ।
तुलसी प्रेमपयोधि की ताते नाप न जोष ॥
बरषि परुष पाहन पयद पंष करौ टुक टूक ।
तुलसी परी न चाहिये चतुर चातकहि चूक ॥
उपल बरषि गरजत तरजि डारत कुलिश कठोर ।
चितव कि चातक मेघ तजि कबहुं दूसरी ओर ॥
पवि पाहन दामिनि गरज झरि झकोर षरि षीझि ।
रोष न प्रीतमदोष लषि तुलसी रागहिं रीझि ॥
मान राषिबो मांगिबो पिय सों नित नव नेहु ।

तुलसी तीनिहु तब फबै जो चातकमत लेहु ॥
तुलसी चातक मांगनो एक एक घन दानि ।
देत जो भूभाजन भरत लेत जो घूंटक पानि ॥
प्रीति पपीहा पयद की प्रगट नई पहिचानि ।
याचक जगत कनाउड़ो कियो कनौड़ो दानि ॥
नहि याचत नहिं संग्रही शीश नाइ नहिं लेइ ।
ऐसे मानी मांगनेहि को बारिद बिनु देइ ॥
साधन सांसति सब सहत सबहिं सुपद फललाहु ।
तुलसी चातक जलद की रीति बूझि बुध काहु ॥
चातक जीवनदायकहि जीवन समय सुरीति ।
तुलसी अलप न लषि परै चातकप्रीति प्रतीति ॥
जीव चराचर जहँ लगे है सब को हित मेह ।
तुलसी चातकमन बस्यो घन सों सहज सनेह ॥
डोलत विपुल विहंग बन पियत पोषरिन वारि ।
सुयश धवल चातक नवल तुही भुवन दश चारि ॥
मुख मीठे मानस मलिन कोकिल मोर चकोर ।
सुयश धवल चातक नवल रह्यो भुवन भरि तोर ॥
बास बेष बोलनि चलनि मानसमंजुमराल ।
तुलसी चातकप्रेम की कीरति विशद विशाल ॥
प्रेम न परषिय परुषपन पयद सिषावन एह ।
जग कहै चातक पातकी ऊसर बरषै मेह ॥
गरज आपनी सबन को गरज करत उर आनि ।
तुलसी चातक चतुर भो याचक जानि सुदानि ॥
चरगचंगुगत चातकहि नेम प्रेम की पीर ।
तुलसी परबस हाड़ पर परिहैं पुहुमी नीर ॥
बध्यो बधिक परयो पुन्य जल उलटि उठाई चोंच ।
तुलसी चातकप्रेमपट मरतहु लगी न पोंच ॥
अंड फोरि कियो चेटुवा तुष परयो नीर निहारि ।

गहि चंगुल चातक चतुर डारथो बाहिर बारि ॥
तुलसी चातक देत शिष सुतहि बारही बार ।
तात न तर्पन कीजियो बिना बारिधरधार ॥

सोरठा

जियत न नाई नारि चातक घन तजि दूसरहि ।
सुरसरिहूं को बारि मरत न मांगेउ अरघजल ॥

दोहा

तुलसी के मत चातकहि केवल प्रेमपियास ।
पियत स्वातिजल जान जग याचक बारहमास ॥
आल बाल मुकुताहलनि हिय सनेह तरुमूल ।
होउ हेतु चित चातकहि स्वातिसलिल अनुकूल ॥
उष्णकाल अरु देहचित मगपंथी तन ऊप ।
चातक बतियां ना रुची अनजल सीचे रूप ॥
अनजल सींचेरूष की छाया ते बरु घाम ।
तुलसी चातक बहुतहै बह प्रवीन को काम ॥
आपु बधिक को रूपधरि कियो कुरंगहि राग ।
तुलसी जो मृगमन मुरै परै प्रेमपट दाग ॥
झान अनभले को सबहि भलो भलेहु काउ ।
सींग सूँड़ रद लूम नष करत जीवजड़ घाउ ॥
तुलसी जग जीवन अहित कतहुं कोउ हित जानि ।
शोषक भानु कृशानु महि पवन एक घन दानि ॥
गुरुसंगति गुरु होइ सो लघुसंगति लघुनाम ।
चारि पदारथ में गनै नरक द्वार हूँ काम ॥
तुलसी किये कुसंग थिति होइ दाहिनो बाम ।
कहि सुनि सकुचिय सूम षल गत हरिशंकर नाम ॥
बसि कुसंग चह सुजनता ताकी आस निरास ।
तीरथ हू को नाम भो गया मगह के पास ॥
रामकृपा तुलसी सुलभ गंग सुसंग समान ।

जो जल परै जो जन मिलै कीजै आपु समान ॥
होइ भले के अनभलो होइ दानि के सूम ।
होइ कुपूत सुपूत के ज्यों पावक में धूम ॥
लोक वेदहुं लोदगी नाम भले को पोच ।
धर्मराज यम गाज पवि कहत सकोच न शोच ॥
लषि गयंद लै चलत भजि श्वान सुषानो हाड़ ।
गजगुन मोल अहार बल महिमा जान कि राड़ ॥
बड़े विबुध दरबार ते भूमि भूपदरबार ।
जापक पूजक पेषियत सहत निरादरभार ॥
जोंक सूधिमन कुटिलगति षल विपरीत बिचारु ।
अनहित सोनित सोष सो सो हितसोषनहारु ॥
नीच गुड़ी ज्यों जानिबो सुनि लषि तुलसीदास ।
ढीलि दिये गिरि परत महि वैंचत चढ़त अकास ॥
सहवासी काचो गिलहि पुरजन पाकप्रवीन ।
कालछेप केहि मिलि करहिं तुलसी खग मृग मीन ॥
साहसही सिष कोप वस किये कठिन परिपाक ।
शठ संकटभाजन भये हठि कुजाति कपि काक ॥
मधुर बचन कटु बोलिबो बिनु श्रम भाग अभाग ।
कुहू कुहू कलकंठरव काका कररत काग ॥
बचन कहे अभिमान के पारथ पेषत सेतु ।
प्रभुतिय लूटत नीच नर जय न मीचु तेहि हेतु ॥
षग मृग मीत पुनीत किय बनहु राम नयपाल ।
कुमति बालिदशकंठघर सुहृद बंधु किये काल ॥
रवि हरि दिशि गुनरस नयन मुनि प्रथमादिक बार ।
तिथि सब काज नसावनी होइ कुयोग विचार ॥
नकुल सुदरशन दरशनी छेमकरी चष चाष ।
दश दिशि देषन शकुन शुभ पूजहि मन अभिलाष ॥
सुधा साधु सुरतरु सुमन सफल सुहावनि बात ।

तुलसी सीतापतिभगति सगुन सुमंगल सात ॥
सहि कुबोल सांसति सकल अंगइ अनट अपमान ।
तुलसी धरम न परिहरिय कहि करि गये सुजान ॥
दोहा चारु विचारु चलु परिहरि बाद विवाद ।
सुकृतसींव स्वारथ अवधि परमारथ मरजाद ॥
टूटहिं निज रुचि काज करि रूठहिं काज विगारि ।
तीय तनय सेवक सषा मन के कंटक चारि ॥
धाय लगै लोहा ललकि षींच लेइ नइ नीचु ।
समरथपापी सो बयर जानि बिसाही मीचु ॥
सोचिय गृही जो मोह वश करै कर्मपथ त्याग ।
सोचिय यती प्रपंचरत विगत विवेक बिराग ॥
जोपै मूढ उपदेश को होतो जोग जहान ।
क्यों न सुयोधन बोधि कै आये श्याम सुजान ॥
बहुमुष बहुरुचि बहु बचन बहु अचार व्यवहार ।
इनको भलो मनाइबो यह अग्यानअपार ॥
अपजसयोग कि जानकी मनि चोरी कब कान्ह ।
तुलसी लोग रिझाइबो कर्षि कातिबो नान्ह ॥
मांगि मधुकरी षात ते सोवत गोड़ पसारि ।
पाप प्रतिष्ठा बढ़ि परी ताते बाढ़ी रारि ॥
लही आँषि कब आँधरे बाँझ पूत कब ल्याय ।
कब कोढ़ी काया लही जग बहराइच जाय ॥
त्रिविध एक विधि प्रभु अनुग अवसर करहिं कुठाट ।
सूधे टेढ़े सम विषम सबमहँ बारह बाट ॥
व्यालहु ते बिकराल बड़ व्यालफेनु जिय जानु ।
ओह के षाये मरत है ओह षाये बिनु प्रानु ॥
काल बिलोकत ईशरुष भानु कालअनुहारि ।
रबिहिं राउ राजहि प्रजा बुध व्यवहरहिं बिचारि ॥
बर्षत हर्षत लोग सब कर्षत लषै न कोइ ।

तुलसी प्रजासुभागते भूप भानु सो होइ ॥
रीझि षीझि गुरु देत शिष सषा सुसाहब साथ ।
तोरि षाय फल होइ फल तरु काटे अपराध ॥
चढ़े बधूरे चंग ज्यों ग्यान ज्यों शोक समाज ।
कर्म धर्म सुष सम्पदा त्यों जानिये कुराज ॥
गोलो थान सुमंत्र शर समुझि उलटि मन देषु ।
उत्तम मध्यम नीच प्रभु बचन विचारि विशेषु ॥
रैयत राज समाज घर तन धन धर्म सभाहु ।
शांत सुसचिवन सौंपि सुष विलसहिं नित नरनाहु ॥
सुधा सुनाज कुनाज फल आम अशन सम जानि ।
सुप्रभु प्रजाहित लेहि कर सामादिक अनुमानि ॥
पाके पकए विटपदल उत्तम मध्यम नीच ।
फल नर लहै नरेश त्यों करि विचार मन बीच ॥
धरनि धेनु चारित चरित प्रजा सुबद्ध पन्हाइ ।
हाथ कछू नहिं लागिहै किये गोड़ की गाइ ॥
कंटक करि करि परत गिरि शाषा सहस षजूरि ।
मरहि कुनृप करि करि कुनय सौं कुचाल भवभूरि ॥
मुषिया मुष सो चाहिये षान पान को एक ।
पालै पोषै सकल अंग तुलसी सहित विवेक ॥
साषी शब्दी दोहरा कहि केहनी उपषान ।
भगति निरूपहिं भगत कलि निंदहिं बेदपुरान ॥
बीज राम गुनगन नयन, जल, अंकुर पुलकालि ।
सुकृती सुतन सुषेतवर विलसत तुलसी सालि ॥
पुरषारथ स्वारथ सकल परमारथ परिनाम ।
सुलभ सिद्ध सब साहिबी सुमिरत सीताराम ॥

PRINTED BY GANESH PRASAD AT THE RAJPALI PRESS, ALLAHABAD—1923.